अथोत्तंकस्ते कुंडले सन्यस्य भूमावुदकार्थं प्रचक्रमे । एतस्मिन्नन्तरे स क्षपणकस्त्वरमाण उपसृत्य ते कुंडले गृहीत्वाप्राद्रवत् ॥ २७ ॥

अर्थ—मैं यत्न से जाऊंगा ऐसा कह कर उत्तंकने उन कुंडलोंको लेकर चलदिया. उसने रास्ते में नग्न क्षपणक को आते हुये देखा ॥ २६ ॥ इसके पश्चात उत्तंक उन कुंडलोंको पृथ्वीमें रखकर पानी पीनेकेलिये गया, इस अवसरमें वह क्षपणक जल्दीसे आकर कुंडल लेकर भागगया ॥ २७ ॥

नीलकंठ क्षपणक शब्द की टीका पाषंड भिक्षुक करता है और नग्न पाषंड भिक्षुकका अर्थ दिगंबरजैनसाधु ही हो सक्ता है । यह बडे अपसोस की बात है कि ब्राह्मण लोग जैन साधुओंका ऐसे समय पर ही कथन करते हैं जब कोई बुरा काम कराना होता है उदाहरणकेलिये मुद्राराक्षस नाटक को भी देखिये जिसमें एक जैन साधुको गुप्त होकर घृणा योग्य काम करना पड़ा है ।

अद्वैतब्रह्मसिद्धिका बनानेवाला क्षपणक को जैनसाधु लिखता है—

"क्षपणका जैनमार्गसिद्धान्तप्रवर्तका इति केचित"

(पृष्ठ १६७ कलकत्ते की छपीहुई Calcutta Edition)

अर्थ—क्षपणक जैनमतके सिद्धांत को चलाने वाले कोई होते हैं ।

शांतिपर्व में मोक्ष धर्म के अ० २३८ श्लोक ६ में जैनियों के सप्तभंगीनय का जिक्र आया है. मूल श्लोक इस प्रकार है—

एतदेवं च नैवं च न चोभयेनानुभे तथा ।
कर्मस्याविषयं ब्रुयुः सत्वस्थाः समदर्शिनः ॥ ६ ॥

टीका नीलकंठ—आर्हतमतमाह एतदिति तैर्हि स्यादस्तिस्यान्नास्यिादस्तिचनास्तिचावक्तव्यः स्यादवक्तव्य इति सप्तभंगीनयः सर्वत्रयोज्यते अतएतदेवमिति स्यादस्त्युक्तंचातएतन्नएवंचनेतिसंबंधेनस्यान्नास्तिस्यादवक्तव्यइतिचोक्तंनचोभेत्यनेनस्यादस्तिचनास्तिचस्यादस्ति चनास्तिचावक्तव्यइति चोक्तं कर्मस्याआर्हताविषयघटादि एतदेवमस्तीत्यादि ब्रूयुरिति सम्बधःएतेषु पक्षेपु कृतहानाकृताभ्यागमप्रसंगात्स्वभावमात्रपक्षस्तुच्छःबंधमोक्षादिवस्तुमात्रस्वरूपस्यास्तिनास्तीत्यादिविकल्पग्रस्तत्वेनानवधारणात्मकआर्हतपक्षोपि तुच्छएवपरिशेषात्समुच्चयपक्षएवश्रेयान्व्यवहारेपरमार्थेस्तुसत्वस्थायौगिनःसमदर्शिनोब्रह्मैवकारणत्वेनपश्यंति ॥ ६ ॥

श्लोकार्थ—परमार्थ में लगे हुये योगी आर्हत् अर्थात् जैनी इस प्रकार घटादि पदार्थों का कथन करते हैं यह वस्तु ऐसी है, यह ऐसी नहीं है, यह वस्तु ऐसी है भी और नही भी, यह वस्तु है ऐसा नहीं कह सक्ते और यह वस्तु ऐसी नहीं है ऐसा भी नहीं कह सक्ते ॥

शांतिपर्व मोक्ष धर्म अध्याय २६४ श्लोक ३ में जाजुली तुलाधार को नास्तिक कहता है—

"नास्तिक्यमपि जल्पसि"

अर्थ—नास्तिक्य भी बकवाद करता है। इसकी टीका नीलकंठ ने इस प्रकार की है कि नास्तिक्य वह है जो वैदिक यज्ञकी हिंसा के विरुद्ध हो—

"नास्तिक्यं हिंसात्मकत्वेन यज्ञनिन्दा"

अर्थ—नास्तिकपणा हिंसा होने के कारण यज्ञ की निन्दा करना है।

इस से प्रकट होता है कि उस समय में जब महा भारत बनाई गई थी वा इस से भी पहिले नास्तिक थे. जो वैदिक यज्ञों की निन्दा करते थे. वे सांख्य मती नहीं हो सके क्योंकि वे नास्तिक नहीं हैं. वे अवश्य जैनियोंके सदृश अन्य संप्रदाय होंगे।

योगवाशिष्ठ के वैराग्य प्रकरण में राम ने 'जिन' के सदृश शांत होने की इच्छा की है श्लोक इस प्रकार है—

नाहं रामो न मे वाञ्छा भावेषु न च मे मनः।
शान्तमास्थातुमिच्छामि स्वात्मनीव जिनो यथा॥
(अध्याय १५ श्लोक ८)

अर्थ—मैं राम नहीं हूं मुझ को किसी प्रकार की इच्छा नहीं है विषयोंमें मेरा दिल लगता नहीं है. 'जिन' के सदृश अपने माफिक सब प्राणियोंपर समदृष्टी रख कर शांत रहना चाहता हूं॥

रामायण के बालकांड सर्ग १४ श्लोक २२ में दशरथ का श्रमणों को भोजन देना लिखा है—

दशरथयज्ञे—ब्राह्मणाभुञ्जते नित्यं नाथवन्तश्चभुञ्जते।
तापसा भुञ्जते चापि श्रमणाश्चैव भुञ्जते॥

अर्थ—दशरथ के यज्ञ में द्विजलोग (ब्राह्मण, क्षत्री और वैश्य) और शूद्रनित्य भोजन करते हैं। तापस अर्थात् शैवमार्गी और श्रमण भी भोजन करते हैं।

श्रमण शब्द का अर्थ भूषण टीका में दिगम्बर किया है

"श्रमणा दिगम्बरा श्रमणा वातवसना इति निघंटुः"।

तिलक की बनाई टीका में श्रमणों का अर्थ बौद्ध सन्यासी लिखा है और यह प्रायः जैन साधुओंकी अपेक्षा बौद्धों के लिये ही आता है. इसलिये हमको इस शब्द पर अधिक ध्यान नहीं देना चाहिये, यह संभव है कि दशरथने जैन और बौद्ध दोनों

साधुओंको भोजन दिया हो । शाकटायन के बनाये हुये उणादि सूत्र में शब्द जिन, आया है इण्सिञ्जिदीं ङुष्यविभ्योनक् ( सूत्र २८९ पाद ३ )

सिद्धांतकौमुदी के कर्ता ने इसका अर्थ अर्हन् किया है ( जिनोऽर्हन् ) जो शब्द कि जैनमत के प्रचलित करनेवाले के लिये आता है ।

यह सत्य है कि अमरकोष में शब्द 'जिन' और 'बुद्ध'का अर्थ एकही कहा है और मेदिनी कोषमें 'जिन'का अर्थ ( १ ) बुद्ध अर्थात् बौद्धमतको चलानेवाला (२) अर्हन् अर्थात् जैनमतका प्रचलित करने वाला लिखा है-

जिनोऽर्हति च बुद्धे च पुंसि स्यात्रिषु जित्वरे ।

अर्थ-जिन पुल्लिंगमें अर्हत के लिये आता है और बुद्धकेलिये, जीतनेवालेके लिये तीनो लिंगो में आता है ।

परंतु जहां कहीं 'जिन' शब्द आवे उसका अर्थ उसमतका प्रचलितकरनेवाला समझना चाहिये कि जिसका नाम इस शब्द से बना है न कि उसमत का चलानेवाला जिसका नाम बुद्ध से सबंध रखता है विशेषकर यह अर्थ उस स्थानपर लेना चाहिये जहां वृत्तिकार 'जिन' का अर्थ अर्हन् बतलाता है जैसा कि उणादि सूत्रमें जिसका कथन ऊपर आचुका है जहांकि सिद्धांतकौमुदीके कर्त्ता ने इसके माने अर्हत्के लिये हैं. जो शब्द कि जैनमतके प्रचलित करनेवालेके लिये आता है. सारांश (नतीजा) इसका यह है कि शब्द 'जिन' उणादिसूत्रमें जैनमतके प्रचलित करनेवालेके लिये आया है

अब देखिये कि शाकटायन किस समयमें हुआ यास्कने अपने निरुक्त नामक ग्रंथमें उसका प्रमाण दिया है—

'सर्वाणि नामान्याख्यातजानीतिशाकटायनो नैरुक्तसमयश्च'

( अध्याय १ )

अर्थ-सब नाम धातु से पैदा होते हैं यह शाकटायन मत और नैरुक्तसिद्धांत है ॥

यास्क पाणिनी से कईसौ वर्ष पहले हुआ और पाणिनि महाभाष्यकार पतञ्जलिके पूर्व हुआ और कहते हैं कि पतञ्जलि ईस्वी संवत से दो सौ वर्ष पहले हुआ ।

मुझको यह बात भी नहीं छोड़नी चाहिये कि ब्राह्मणोंकी पुस्तकों में 'जिन और 'अर्हत्' दोनों शब्द जैनमत के प्रचलित करने वालेके लिये आते हैं यद्यपि 'जिन' शब्दकी अपेक्षा 'अर्हत् शब्द अधिक आता है, दृष्टांतके लिये बराहमिहिरकी बृहत् संहिता पुस्तक देखिये जिसमें नग्नको जिनअनुयायी ( जिनका पीछा करनेवाला ) कहा है ।

---

१ यह शाकटायन ऋषि दिगम्बरजैनाचार्य हुये हैं जिसका नाम पाणिनिने अपनी अष्टाध्यायीमें तीन जगह ग्रहण किया है.

राजतरंगिणी में लिखा है कि अशोक राजाने जैनमत स्वीकार किया था इसमें भी जिन शब्द आया है यथा—

"प्रपौत्रः शकुनेस्तस्य भूपतेः प्रपितृव्यजः।
अथावहदशोकाख्यः सत्यसंधोवसुंधराम् ॥ १०१ ॥
यः शान्तवृजिनो राजा प्रपन्नो जिनशासनम्।
शुष्कलेत्रवितस्तात्रौ तस्तारस्तूपमण्डले" ॥ १०२ ॥

(प्रथमस्तरंगः)

अर्थ—तपश्चात् सत्यप्रतिज्ञ अशोक जो कि शकुनिका पोता और उस राजाके चचेरे भाईका लड़काथा, पृथ्वीका मालिक हुवा ॥ १०१ ॥

पापरहित जिसने जिनमतका स्वीकार किया और जनसमूहमें शुष्कलेत्र और वितस्तात्र नामके दो विहार रचे ॥ १०२ ॥

इसी जिन शब्दसे हम जैनी कहलाते हैं,

शब्द अर्हन् हनूमान नाटक, गणेश पुराण और भागवत आदि पुस्तकोंमें आया है

शैवं पाशुपतं कालमुखं भैरवशासनम्।
शाक्तं वैं नायकं सौरो जैनमार्हतसंहिता ॥

(अ० ४७ श्लो० ३३ गणेश पुराण)

अर्थ—शैव, पाशुपत, कालमुख, भैरव शासन, शाक्त, वैनायक, सौर, जैन आर्हतशासन,, ये गणपति सहस्रनाममें गणपतिके नाम हैं

यस्य किलानुचरितमुपाकर्ण्यकोंकवेंककुटकानां राजार्हन्नामोपशिक्ष्य कलावधर्म उत्कृष्यमाणोभवितव्य न विमोहितः स्वधर्मपथमकुतोभयमप हायकुपथपाखंडपथमसमजंसं निजमनीषया मन्यसंप्रवर्तयिष्यते ॥

(भागवत पंचमस्कंध, अ० ६ श्लो० ९)

अर्थ—जिनका चरित्र सुनकर कोंक, वेंक, कुटकदेशनका राजाश्री अर्हन्नामक उनकी (श्रीऋषभदेवकी) शिक्षा लेकर पूर्वकर्मके कारण कलियुग में जब अधर्म बहुत होजायगा, तब अपने धर्मके मार्गको जिसमें किसीका भय नहीं है छोडकर सबके विरुद्ध पाखण्डमत अपनी बुद्धिसे चलावेगा।

इस शब्दसे ही जैनियोंको आर्हताः कहते हैं।

अब हम बौद्धमतके ग्रंथ देखते हैं। उनमें यह वर्णन है कि महावीर जो जैनियोंके २४ वें तीर्थकर हैं बुद्धके समयमें हुये और उसके ६ विरुद्ध उपदेशकोंमें से एक थे। कल्पसूत्र आचारांगसूत्र, उत्तराध्ययन सूत्रकृतांग और अन्य श्वेताम्बर ग्रंथोंमें महावीरको ज्ञातपुत्र लिखा है। "ज्ञात" क्षत्रियोंकी वह जाति

बौद्धमतके ग्रंथ

है जिसमें महावीर पैदा हुये थे। ऊपर लिखेहुये जैनग्रंथ और अन्यग्रंथोंमें ज्ञातका वर्णन आया है।

महावीरको वैशालिक अर्थात् वैशालीनिवासी देह अर्थात् विदेहका राजकुमार और कश्यप अर्थात् इसगोत्रवाला भी कहा है परन्तु जैनशास्त्रों में अक्सर ज्ञातपुत्रके नामसे कथन किया है। बौद्धग्रंथोंमें उनको नातपुत्त कहा है अर्थात् प्राकृत नात संकृत ज्ञात और प्राकृत पुत्त=संस्कृत पुत्र। बौद्धग्रंथोंमें ज्ञातको नादिका वा नातिका भी लिखा है जैननिर्गंथ वा प्राकृतनिर्गंथोंका भी बहुधा बौद्धग्रंथोंमें कथन किया है और उनको निगंथ नातपुत्त अर्थात् महावीरका अनुयायी कहा है. बौद्धग्रंथोमें हमारे मतकी कई बड़ी बातोंका भी कथन आया है जैसे दिग्व्रत. साधुओंका ठंढे जलको काममें नहीं लाना कर्मका विषय और क्रियावादी इत्यादिका उसूल। उनपुस्तकों में ऐसा लिखा है कि इन सब बातोंका वर्णन नातपुत्त (जिसको हम महावीर कहते हैं) वा निर्ग्रंथ हमारे जैनगुरुओंने किया है कई स्थानोंमें शब्द स्रावक वा श्रावक भी 'गृहस्थ जैनी' के अर्थ में आया है ॥

यह आश्चर्यकारी तहकीकात बुल्हर (Buhler) और जैकोबी (Jacobi) साहबन की है। मैंने स्वयं 'पूर्वके पवित्रग्रंथो' (Sacred Books of the East) नामक पुस्तकमें महावग्ग और महा परिनिब्बानसुत्त पढ़े हैं और उन वाक्यों का तर्जुमा भी देखा है जिनमें हमारे ज्ञातपुत्र या निग्रंथ अथवा उनका मत वा शब्द श्रावक आये हैं। जैकोबी (Jacobi) साहबने 'पूर्वकी पवित्र पुस्तकोंका ४५ वें जिल्दमें' (Sacred Books of the East Vol XLV) उनका कथन किया है। महावग्ग और महापरिनिब्बानसुत्तके सिवाय और बौद्धग्रंथ जिनसे यह वाक्य लिये गये हैं अनुगुतरनिकाय दिघनिकायका सामान्नफलसुत्त, सुमंगलविलासिनी, दिघनिकायके ब्रह्मगाल सूत्र पर बुद्धगोपकी टिप्पणी और माधिमनिकाय भी हैं। ओरियंटल (Oriental) पत्र ललितविस्तरग्रंथका भी नाम बतलाता है ये सबग्रंथ ईसाके जन्मसे पहले रचेगये थे। मैक्समूलर (Max müller) साहबने दो पुस्तकें बनाई हैं जिनका नाम षट्दर्शन और स्वाभाविक धर्म (Six systems of Philosophy & Natural Religion) हैं और ओल्डनबर्ग (Oldenberg) ने जो अजीबपुस्तक बनाई है उसकानाम 'दि बुद्ध (The Buddha) है. इन पुस्तकोंमें लिखा है कि नातपुत्त और महावीरगं जो बुद्धके समयमें हुये और जो छह तीर्थंक उपदेशकोंमेंसे एक थे कुछ भेद नहीं है परन्तु उनमें यह भी लिखा है कि नातपुत्त जैन अथवा निर्ग्रंथमतका चलानेवाला था जो किसीप्रकार नहीं हो सकता परंतु मै क्यों उनका प्रमाण दूं? महावग्ग और महापरिनिब्बानसुत्त और अन्यवाक्यों के तर्जुमेमें जो जैकोबी (Jacobi) ने बुद्धमतकी किताबोंसे किये हैं

जिनको मैने पढ़ा है उनसे मै बेखटके जैनियोंकी तरफसे जिनका मैं यहां प्रतिनिधि हूं, यह कहसक्ता हूं कि नातपुत्त, निगंथ, उनका मत और श्रावक जिनका कथन बौद्धग्रंथोमें आया है जैन हैं. केवल इतना ही नहीं वल्कि बौद्धोंकी पुस्तकोंमें चातुर्यामधर्म वा पार्श्वनाथके चार महाव्रतोंका भी जिकर आया है और भूलसे इनको महावीर अथवा नातपुत्तके मुखसे वर्णन किया हुआ बतलाया है। सुधर्माचार्यका गोत्र और महावीरके निर्वाणका स्थान भी बौद्धोंने लिखा है। मुझको यह बात भी नहीं छोड़नी चाहिये कि निर्ग्रंथ शब्दका इस्तेमाल केवल जैनसाधुओंकेलिये ही होता है। श्रमण और ब्राह्मण शब्दोंको जैनी और बौद्ध दोनो अपने २ साधुओंके लिये इस्तेमाल करते हैं। यह बात भी विचारके योग्य है कि बार्थ ( Barth ) साहब जो जैनियों को बौद्धों की शाखा समझते हैं निर्ग्रंथोंको जिनका जिकर अशोकके आज्ञापत्रोंमें आया है जैनियोंके पुरखा बतलाते हैं। उनको जैकोबी ( Jacobi ) और बुहलर ( Bühler ) दोनों अंगरेजोंकी तहकीकात से आश्चर्य भी हुआ है. यद्यपि वह कहते हैं कि जबतक और प्रमाण नहीं मिले तबतक ठहरना चाहिये। यह उन्होंनें सन् १८८२ ई० में लिखा था और जैकोबी ( Jacobi ) साहबने 'पूर्वकी पवित्र पुस्तकोंकी जिल्द नं० ४५, ( Sacred Books of the East Vol. XLV ) नामक पुस्तकमें सन् १८९५ ई० में इसके विशेष प्रमाण दिये हैं।

अब महाशयो! विचार कीजिये कि जब ईस्वी संवत से तीनचारसौ वर्ष पहलेके बौद्धग्रंथोंमें जैनियोंका इस प्रकार कथन आया है तो वे कैसे बौद्धमतकी शाखा समझे जासकते हैं।

जैनशास्त्र.

अब हम जैनशास्त्रोंको देखते हैं। दर्शनसारग्रंथमें जो संवत् ९९० में देवनन्दि आचार्यने उज्जैनमें रचा था, लिखा है कि—पार्श्वनाथके तीर्थमें ( अर्थात् पार्श्वनाथ और महावीरके अर्हत होनेके बीचके समयमें ) बुद्धिकीर्ति नामक साधु शास्त्रवेत्ता और पिहिताश्रवका शिष्य था. यह पलाश्नगरमें सरयूनदीके तटपर तप कररहा था. उसने कुछ मरीहुई मछलियां अपने पास बहती हुई देखी. उसनें सोचा कि मरी हुई मछलियोंका मांस खानेमें कुछ दोष नहीं है क्योंकि इनमें जीव नहीं है. ऐसा समझकर उसने तप छोड़दिया और लालवस्त्र पहनकर बौद्धमतका प्रचार किया—

सिरि पासणाहतित्थे सरउतीरे पलासणयरत्थे ॥
पिहिआसवस्स सीहे महालुद्धो बुद्धकीत्ति मुणी ॥ ६ ॥
तिमि पूरणासणेया अहिगयपव्वज्जावओपरमभट्ठे
रत्तंबरंधरित्ता पवट्ठियं तेण एयत्तं ॥ ७ ॥

मंसस्स णत्थि जीवो जहा फलेदहियदुद्धसक्कराए ॥
तह्मा तं हि मुणित्ता भक्खंतो णत्थि पाविठो ॥ ८ ॥
मज्जं णवज्जणिज्जं दव्वदवंजहजलंतहएदं ॥
इति लोए घोसित्ता पव्वतियं संघसावज्जं ॥ ९ ॥
अण्णोकरेदिकम्मं अण्णो त्तं भुंजदीदि सिद्धंत्तं ॥
परिकप्पिऊणणूणं वसिकिच्चाणिरयमुवत्रहणो ॥ १० ॥

अर्थ—श्रीपार्श्वनाथके तीर्थमें, सरयूनदीके कांठे ऊपर पलास नामा नगरमें रहा हुआ पिहिताश्रव नामा मुनिका शिष्य, बुद्धकीर्ति जिसका नाम था, सो एकसमय सरयूनदीमें बहुत पानीका पूर चढ़आया तिस नदीके प्रवाहमें बहुतसे मरे हुये मच्छ बहते २ कांठे ऊपर आ लगे, तिनको देखके तिस बुद्धकीर्त्तिने अपने मनमें ऐसा निश्चय किया कि स्वतः अपने आप जो जीव मरजावे तिसके मांस खानेमें क्या पाप है ? ऐसा विचार करके उसने अंगीकारकी हुई प्रव्रज्यावतरूप छोड़दी अर्थात् पहले अंगीकार कियेहुये धर्मसे भ्रष्ट होकर मांसभक्षण करा और लोकोंके आगे ऐसा अनुमान कथन करा. मांसमें जीव नहीं है, इसवास्ते इसके खानेमें पाप नहीं लगता है. फल दही दूध मिसरी सक्कर की तरह तथा मदिरा पीनेमें भी पाप नहीं है. ढीला द्रव्य होनेसे जलकी तरह, इसतरहकी प्ररूपणाकरके उसनें बौद्धमत चलाया और यह भी कथन करा. कि—सर्वपदार्थ क्षणिक हैं, इसवास्ते पापपुण्यका कर्त्ता और है और भोक्ता और है यह सिद्धांत कथन करा. स्वामी आत्माराम स्वेताम्बरी साधु अपने बनाये अज्ञानतिमिरभास्कर और अन्य-पुस्तकोंमें, और पंडित शिवचन्द्रदिगम्बरी अपनी प्रश्नोत्तरदीपिकामें बौद्धधर्मके विषयमें दर्शनसारकी इस कथाका प्रमाण देते हैं और इस समयके प्रायः अन्य सब पंडित भी इसमत ( खयाल ) को पुष्ट करनेके लिये इसी कथाका प्रमाण देते हैं और कहते हैं कि बुद्ध वास्तवमें जैनसाधु था, जिसने ज्ञानभ्रष्ट होकर मांसकी प्रशंसा की और रक्तांबर ( लालवस्त्र ) पहनकर अपना मत चलाया ॥

अब महाशयो ! आप देखें कि ब्राह्मणोंके ग्रंथोंमें व्यासमुनिके समयतक जैनियोको बौद्धमतकी शाखा कहीं भी नहीं बतलाया और यह वह समय था जब बुद्ध स्वयं विद्यमान था. बौद्धोंके शास्त्रोंमें जैनियोंको बुद्धके समयमें रहनेवाले अथवा ऐसा फिर्का लिखा है जो नवीन बुद्धोंसे बहुत पुराना है और जैनशास्त्रोंके अनुसार बुद्ध एक जैनसाधु पिहिताश्रवका शिष्य था. फिर क्योंकर जैनी बौद्धोंकी शाखा समझे जासक्ते हैं वेबर ( Weber ), विल्सन ( Wilson ) और अन्य अंग्रेज विद्वानोंने हमको बौद्धोंकी शाखा बतलाया है तो क्या उन्होंने हमारे साथ अन्याय नहीं किया ? अवश्य कियाहै.

फिर भी हम जैनी उनकी इस भूलकी उपेक्षा करसक्के हैं क्योंकि वे जल्दीमें ऐसा लिख गये. अतएव वे बडे विद्वान हैं हमको चाहियेकि जो कुछ उन्होंनें हमारे विषयमें कहा है वा लिखा उसको हम भूल जांय. यद्यपि जो कुछ उन्होंने लिखा है उसमें उनका कुछ दोष नहीं है क्योंकि उन्होंने जल्दीमें ऐसा लिख दिया और इसकी जांच न कर पाये परन्तु तो भी लोग इन अंग्रेज विद्वानोंके लेखानुसार हमको बौद्धोंकी शाखा समझने लगगये हैं। ज्ञात होता है कि उन्होंने जैनमतकी प्राचीनता जाननेके लिये न तो जैनशास्त्र देखे न बौद्धोंके ग्रंथ पढे और न ब्राह्मणोंकी धर्मपुस्तकें ही देखीं ॥

बुद्ध महावीरस्वामीका शिष्य नहीं था.

महाशयो ! मैं आपको एक बात और बतलाता हूं वह यह है कि हंटर (Hunter) साहब और कई अन्य महाशय बुद्धको महावीरस्वामीका चेला बतलाते हैं परन्तु जैनशास्त्रोंके अनुसार बुद्ध महावीरस्वामीका चेला नहीं था। जैनी उसको पिहिताश्रवका शिष्य बतलाते हैं. गौतमबुद्धके सिवाय एक गौतम इंद्रभुति था जो महावीरस्वामीका मुख्य गणधर और उनका चेला था- कई अंग्रेज विद्वानोंने जैसे कि कोलब्रूक ( Colebrooke ), स्टीवन्सन ( Stevenson ) मेजर डिलेमन ( Major Delamaine ) और डाक्टर हेमिल्टन ( Dr, Hamilton ) आदिनें इनदोनों गौतम बुद्ध और गौतम इंद्रभूतिको एक समझ लिया और चूंकि गौतम इन्द्रभुति महावीरस्वामीका शिष्य था. इसकारण उन्होंनें गौतमबुद्धको भी महावीर का चेला समझ लिया। जैनीलोग ऐसा कभी नहीं कहते उन्हीं लोगोंने ऐसा कहा है जिन्होंने गौतमबुद्ध और गौतमइन्द्रभूतिको एक समझ लिया फिर नहीं मालूम क्यों लोग यह जैनियोंकी ही गलती बतलाते हैं। जैनी तो यह कहते हैं कि बुद्ध पिहिताश्रवका चेला था।

बुद्ध, महावीर स्वामीके समयमें हुवा.

महाशयो ! एकबात और है जिससे यह मालूम होता है कि जो कुछ जैनशास्त्रोंमें लिखा है, वह बौद्धग्रंथोंमें एकतरह पर ऐसा मिलता है कि आश्चर्य होता है। मैं उपर कहचुका हूं कि बौद्धग्रंथोंमें लिखा है कि महावीरस्वामी उन छह तीर्थक उपदेशकोंमेंसे एक थे जो बुद्धके विरुद्ध उपदेश करते थे अर्थात् बौद्धमतके लोगकहते हैं कि बुद्ध और महावीर एकही समयमें हुए जैन शास्त्रोंमेंभी ऐसा ही लिखा है।

ऊपर यह कहा गया है कि बुद्धकीर्त्ति पिहिताश्रवका चेला था और पिहिताश्रव पार्श्वनाथके तीर्थमें हुआ। स्वामी आत्मारामजी कवलागच्छकी पट्टावलीका पता स्वामी पार्श्वनाथसे लेकर नीचे लिखीहुई भांति लगाते हैं.

श्रीपार्श्वनाथ.

श्रीशुभदत्तगणधर

श्रीहरिदत्तजी.
श्रीआर्यसमुद्र.
श्रीस्वामीप्रभसूर्य.
श्रीकेशीस्वामी.

फिर वे हमको यह भी बतलाते हैं कि पिहिताश्रव स्वामीप्रभसूर्यके साधुओंमें से एक था। उत्तराध्ययनसूत्र और दूसरे श्वेताम्बरीय जैनग्रंथोंसे हमको मालूम होता है कि केशी पार्श्वनाथकी मंडलीमें से था और महावीरस्वामीके समयमें विद्यमान था. चूं कि बुद्धकीर्ति पिहिताश्रवका चेला था. और पिहिताश्रव प्रभस्वामीका चेला था इसकारणसे बुद्धकीर्ति महावीरस्वामीके समयमें हुआ होगा ॥

धर्मपरीक्षासे, जो स्वामी अमितगत्याचार्यने सम्वत् १०७० में बनाई हमको मालूम होता है कि पार्श्वनाथ के चेले मौडिलायनने महावीरस्वामीके साथ वैर रखनेके कारण बौद्धमत चलाया। उसने शुद्धोदनपुत्र बुद्धको परमात्मा समझा. यह सब कालदोषके कारण हुआ।

रुष्टः श्रीवीरनाथस्य तपस्वी मौडिलायनः। शिष्य श्रीपार्श्वनाथस्य विदधे बुद्ध दर्शनम् ॥ ६८ ॥

शुद्धोदनसुतं बुद्धं परमात्मानमब्रवीत्। प्राणिनः कुर्वते किं न कोपवैरिपराजिताः ॥ ६९ ॥

(धर्मपरीक्षा अ० १८)

अर्थः—पार्श्वनाथभगवानका शिष्य एक मौडिलायननाम तपस्वी था. उसने महावीरस्वामीसे विगड़कर बौद्धमतको प्रगट किया। उसने शुद्धोदन राजाके पुत्रको बुद्धपरमात्मा मानलिया सो ठीक ही है कोपरूपीवैरीसे पराजित होकर संसारीजीव क्या २ नहीं करते।

यहां प्रथमश्लोकमें जो शिष्यशब्द आया है उसका अर्थ शिष्यका शिष्य कहना चाहिये। महावग्ग (पूर्वकी पवित्रपुस्तकोंकी जिल्द १३, पृष्ठ १४१—१५० Sacred Books of the East Vol. XIII pp 141—150) में लिखा है कि मौडिलायन और सारिपुत्त संगयपरिव्राजक (घूमनेवाले तपस्वी) के साथी थे। यद्यपि संगयने उनको रोका परन्तु उन्होंने न माना और बुद्धके पास जाकर उसके चेले होगये। चूंकि धर्मपरीक्षामें ऐसा लिखा है कि मौडिलायन पार्श्वनाथके चेलेका चेला था. इसलिये यह संगय जो मौडिलायनका गुरु था अवश्य जैनी होगा और केशीकी तरह पार्श्वनाथकी मंडलीमें होगा. अब चूंकि मौडिलायन महावीरस्वामीके समयमें था और उनसे वैर रखता था और स्वयं बुद्धका चेला भी था. इसलिये महावीर और बुद्ध

दोनों अवश्य एक ही समयमें मौजूद होंगे परन्तु ऊपर लिखे हुये दो जैनशास्त्र और श्रेणिकचरित्रके देखनेसे ऐसा मत मालूम होता है कि जब महावीर स्वामी अर्हत हुये उसके पहिले ही बुद्धने अपने नये मतका उपदेश देना शुरू करदिया था। चूंकि हमको मालूम है कि मौडिलायनने बौद्धमत कदापि नहीं चलाया. इस लिये धर्मपरीक्षाके श्लोकका यह अर्थ करना चाहिये कि मौडिलायनने बुद्धको बौद्धमतका प्रचार करनेमें दूसरोंसे अधिक सहायतादी, इस बातकी सचाई बौद्धग्रंथोंसे भी जाहिर होती है क्योंकि मौडिलायन और सारिपुत्त बुद्धके दो बडे शिष्य थे ॥

जैनियोंकी विशेष प्राचीनता.

अब हम जैनियोंकी प्राचीनताका और भी पता लगाते हैं। कई अंग्रेज विद्वान् जैसे कि कोलब्रुक ( Colebrooke ), बुहलर ( Bühler ), और जैकोबी (Jacobi ) इत्यादि कहते हैं कि जैनमत ब्राह्मणोके मतसे निकला है और इसको स्वामीपार्श्वनाथने चलाया है. अब हम देखते हैं कि यह बात सत्य है या नहीं। हम इन विद्वानोंको और खासकर बुहलर और जैकोबी ( Buhler & Jacobi ) को धन्यवाद देते हैं; उन्होंने हालमें जो अद्भुत और आश्चर्य पैदा करनेवाली बातें प्रगट की हैं उन सबकेलिये हम उनके कृतज्ञ हैं. परन्तु जब हम देखते हैं कि वे जैनमतको ब्राह्मणोंके मतमे निकलाहुआ और पार्श्वनाथका चलाया हुआ बतलाते हैं तो हमको बड़े दुःखसे यह भी कहना पड़ता है कि वे हमारे साथमें बड़ा अन्याय करते हैं। उनके ऐसा कहनेसे केवल यह समझा जायगा कि वे नीचे लिखी कहावतके अनुसार काम करते हैं कि "भाड़मेंसे निकालकर भट्टीमें डाल दिया" क्योंकि वे हमको एक दुःखसे निकालते हैं और दूसरेमें पटकते हैं, जैनमतके विषयमें वे वैसाही वर्ताव करतेहैं जैसा कि लेसन ( Lassen ), वेबर ( Weber ) बार्थ ( Barth ), और विलसन ( Wilson ) ने किया है. इन्होंको यह देखकर बडा आश्चर्य हुआ कि जैनमत बौद्धमतसे बहुत मिलता है और चूंकि वे जैनमतका हाल नहीं जानते थे. इसवास्ते वे यह समझने लगे कि जैनमत बौद्धमतकी एक शाखा है । बुहलर ( Bühler ) और जेकोबी ( Jacobi ), अंग्रेज विद्वानोंको भी यह बात देखकर कि जैनमत और ब्राह्मणमत एक दूसरेसे मिलते हैं. बड़ा आश्चर्य हुआ और चूंकि उनको भी जैन मतका पूरा २ हाल मालूम नहीं था. इसलिये उन्होंने भी यही समझलिया कि जैनमत ब्राह्मणमतकी शाखा है। परन्तु क्या हमको फिर यह न बतलाना चाहिये कि उन्होंने इस सम्मतिके देनेमें बहुत शीघ्रता की. उनको उचित था कि जबतक जैनमतका पूरा २ हाल न जान लेते तबतक अपनी राय न देते। ये दोनों विद्वान् जानते हैं कि उनको स्वयं बौद्धमतके ग्रंथोसे ही यह बात मालूम हुई है कि जैनमत बौद्धमतकी शाखा नहीं है, उनको मालूम है कि बौद्धमतके ग्रंथोंमें यह नहीं लिखा है कि जैनमत बौद्धमतके पीछेका है बल्कि यह लिखा है कि यह निर्ग्रंथोंका

मत है जो इससे भी पहले मौजूद था। उनको चाहिये कि वे हिन्दू शास्त्रोंको पढ़ें और देखें कि जैनमतकी प्राचीनताके विषयमें उनको क्या २ प्रमाण मिलते हैं ॥

अब हम इस बातकी जांच करते हैं कि जैनमत ब्राह्मणोंके मतसे निकला है या यह भी पुराने भारतवर्षमें इसी तरह पर पैदा हुआ जैसा कि ब्राह्मण मत.

जैनमत ब्राह्मणमतसे नहीं निकला बल्कि दोनों पुराने भारतवर्षके एकही वायुमंडलसे निकले हैं

महाशयो ! मुझको यहां यह कहनेकी आज्ञा दीजिये कि लोगोंको पुराने भारतवर्षका गलत हाल मालूम हुवा है। आप यह कदापि न समझें कि मैं यह बात इसतरहपर कहता हूं जैसे कि कोई अहंकारी विद्वान कहता हो। मैं न तो कोई विद्वान ही हूं और न विद्वान की परछांई। किंतु मैं एक तुच्छ विद्यार्थी हूं और इस विषयमें मेरा अभ्यास भी बहुत कम हुवा है। कप्तान सी.ई. लुआर्ड ( Captain C. E. Luard ) साहब मध्य प्रदेशको मनुष्यगणनाके अफसर हैं. उन्होंने कुछ दिन हुये कि जे डब्ल्यू. डी. जोनस्टनसाहब बहादूर ऐफ आर जी. ऐस् (J. W. D. Johnstone, F. R. G. S.) की मार्फत (जो ग्वालियर रियासतके कुल विद्याके महकमेके मालिक हैं. और जो मर्दुमशुमारीके अफसर भी थे)कुछ सवालात मेरेपास भेजे. मैंने अपने मित्रोंकी सहायता से उन प्रश्नोंका उत्तर तो दिया परन्तु साथ ही मेरे मनमें यह इच्छा पैदा हुई कि जैनमतकी प्राचीनताका खोज लगाना चाहिये. उससमय से हमने इसविषय की ओर ध्यान दिया और जो कुछ हमने अबतक पढ़ा है उससे मैं कहता हूं कि पुराने भारतवर्षका हाल जाननेमें लोगोंने बहुत गलती की है। यह विमर्ष मेरे चित्तमें उत्पन्न हुआ है और मैं उसको छिपाना नहीं चाहता। मनुष्य बहुधा समझते हैं कि पुराने भारत वर्षमें ब्राह्मणोंके मतके सिवाय और कुछ नहीं था परन्तु वे यह नहीं बतलाते कि ब्राह्मणमत किसको कहते हैं। यदि उन लोगोंका यह मतलब है कि ब्राह्मणमत हरवस्तुको कहते हैं जो पुराने भारतवर्षमें प्राचीनकालमें मौजूद थी तो उनकी कल्पना सत्य होसक्ती है, परन्तु यदि उनका मतलब यह है कि ब्राह्मणमत वैदिकमतको या वैदिकयज्ञोंके मतको कहते हैं तो हम नहीं जानते कि वे इसबातके समझनेमें क्यों दोषी नहीं हैं कि पुराने भारतवर्षमें ब्राह्मणोंके मतके सिवाय और कुछ नहीं था। पुराने भारतवर्षमें केवल वैदिकयज्ञ ही नहीं थे। इसमें सन्देह नहीं कि उस समयमें ऐसे मनुष्य भी थे जो कहते थे कि—

लोगोंको पुराने भारतवर्षकायथार्थ हाल मालूम नहीं हुआ.

'अग्नीषोमीयं पशुं हिंस्यात्'

अर्थ—पुरुषको ऐसे पशुओंका वध करना चाहिये जिनके देव अग्नि और सोम हैं। परन्तु उसी समयमें ऐसे आदमी भी थे जो कहते थे कि—

'मा हिंस्यात्सर्वभूतानि.'

अर्थ-किसी जीवकी हिंसा मत करो. और ऐसे भी मनुष्य थे जो निम्नलिखित उपदेश देवे थे कि:—

न स्वर्गो नापवर्गो वा नैवात्मा पारलौकिकः ।
नैव वर्णाश्रमादीनां क्रियश्चफलदायिकाः ॥
अग्निहोत्रं त्रयो वेदास्त्रिदण्डं भस्मगुण्ठनम् ।
बुद्धिपौरुषहीनानां जीविका धातृनिर्मिता ॥
पशुश्चेन्निहतः स्वर्गं ज्योतिष्टोमे गमिष्यति ।
स्वपिता यजमानेन तत्र कस्मान्न हिंस्यते ॥
मृतानामपि जन्तूनां श्राद्धं चेत् तृप्तिकारणम् ।
गच्छतामिह जन्तूनां व्यर्थं पाथेयकल्पनम् ॥
स्वर्गस्थिता यदा तृप्तिं गच्छेयुस्तत्र दानतः ।
प्रासादस्योपरिस्थानामन्नं कस्मान्न दीयते ॥
यावज्जीवेत् सुखंजीवेदृणंकृत्वा घृतं पिवेत् ।
भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः ॥
यदि गच्छेत् परंलोकं देहादेशविनिर्गतः ।
कस्माद्भूयो न चायाति बन्धुस्नेहसमाकुलः ॥
ततश्चजीवनोपायो ब्राह्मणैर्विहितस्त्विह ।
मृतानाप्रेतकार्याणि नत्वन्यद्विद्यते क्वचित् ॥
त्रयोवेदस्य कर्तारो भांडधूर्तनिशाचराः ।
जर्फरीतुर्फरीत्यादिपंडितानां वचःस्मृतम् ।
अश्वस्यात्रहिशिश्नं तु पत्नीग्राह्यं प्रकीर्तितम् ॥
भण्डैस्तद्वत्परश्चैव ग्राह्यंजातंप्रकीर्तितम् ॥
मांसानां स्वादनं तद्वन्निशाचरसमीरितमित्यादि ॥

अर्थ—न कोई स्वर्ग है न मोक्ष है और न परलोक है जिस्में फिर जन्म होता हो, और न चारों वर्ण (ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, और शूद्र) और आश्रमादि (ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वाणप्रस्थ और सन्यास) का कोई सचमुचमें फल प्राप्त होता है। अग्निहोत्र, तीनवेद (ऋक, यजु और साम), (तीनदंड) और शरीरपर भस्मलगाना। ईश्वरने ऐसे मनुष्योंके लिये ही जीविका बनाई है जिनमे न तो बुद्धि है और न पौरुष (हिम्मत) हैं। यदि यह बात सत्य है कि जो पशु ज्योतिस्टोमयज्ञमें माराजाता है वह स्वयं स्वर्गमें चलाजाता है तो फिर क्या कारण है कि यज्ञकरनेवाला अपने पिता की बलि नहीं देवे जिससे वह भी स्वर्गमें चला जाय? यदि मरेहुये मनुष्य की श्राद्धसे तृप्ति (तसल्ली) हो जाती है तो फिर मुसाफिरोंका रास्तेके वास्ते भोजन

लेजाना बिल्कुल बेफायदा है। यदि श्राद्धकरनेसे देव संतुष्ट होते हैं तो फिर जो मनुष्य मकानकी छतपर बैठे हैं उनको नीचेसे भोजन क्यों नहीं देते? मनुष्यको चाहिये कि जबतक शरीरमें प्राण रहे, तबतक सुखसे रहे और शरीरको घी दूध इत्यादि वस्तुओंसे पुष्ट रक्खे. चाहे ऋणी ( कर्जदार ) भले ही होजाय. जब एकबार शरीर भस्म होजाता है तो फिर वह कैसे मिलसक्ता है? अगर यह बात सत्य है कि देहसे निकलकर जीव परलोकमें जाता है तो वह भाईबन्धोंके स्नेहसे व्याकुल होकर फिर क्यों नहीं लौट आता? इसकारण ब्राह्मणोंने मरेहुये मनुष्योंकेलिये जो श्राद्धादि बना रक्खे हैं वह केवल अपनी जीविका पैदा करनेके लिये ही बनाये हैं. इनसे और कुछ मतलब नहीं है और न इनसे कहीं कोई दूसरा फलही प्राप्त होता है, तीनों वेदों के बनानेवाले भांड ठग और राक्षस थे और पंडितोंके ऐसे प्रतिष्ठित कुलमेंसे थे जैसे कि जर्फरी तुर्फरी इत्यादि। अश्वमेधमें जिन २ बुरे काम करने की आज्ञा रानीको दी है वे सब और पुरोहितोंको कई प्रकारकी दक्षिणा देना भांड़ोंने चलाई है और मांसभक्षणकी निशाचरों [ राक्षसों ] ने आज्ञा दी है.

[ सर्वदर्शन संग्रहपृष्ठ ६–७ कलकत्तेकी छपी ]

नये आराम तलब मनुष्य जो वेदकी निन्दा करते थे चार्वाक थे। डाक्टर राजेन्द्र लालमित्रने योगसूत्रपर एक पुस्तक बनाई है. उसकी भूमिकाके १० पृष्ठमें कहते हैं कि सामवेदमें एक सन्यासीका वर्णन आया है जिसने वेदकी निन्दा की थी और जिसका धन भृगुको देदिया गया था। वह यह भी कहते हैं कि ऐतरेय ब्राह्मण नामक पुस्तकमें लिखा है कि ऐसे कईयतियोंको यह दंड दिया गया था कि वे शृगाल अर्थात् गीदडोंके सामने फेंक दिये गये थे।

ऋग्वेदके तीसरे अष्टक अध्याय ३ वर्ग २१ ऋचा १४ में उन मनुष्योंका कथन आया है जो कीकट; वा मगधमें बसते थे और जो यज्ञ और दान आदिको बुरा बतलाते थे–

किंतेकृण्वंतिकीकटेषु गावोनाशिरंदुन्हेनतपान्तधर्मम्।
आनोभरप्रमगन्दस्यवेदोनैचाशाखंमघवबंधयानः॥

सायनभाष्य–हे इन्द्रकीकटेषु अनार्यनिवासेषु जनपदेषु यद्वा कृताभियागदान होमलक्षणाभिः क्रियाभिः किं फलिष्यतीत्यश्रद्दधानाःप्रत्युतपिवतखादतायमेवलोकोनपरइतिवदन्तोनास्तिकाः कीकटास्तेषुगावस्तेतवकिं कृण्वंति नकचित्तवोपयोगं कुर्वंतीत्यर्थःअनुपयोगंदर्शयति आशिरं सोममिश्रणयोगं पयः न दुन्हेन दुहंति किंचधर्मं प्रवग्र्याख्यकर्मोपयुक्तं महावीरपात्रं स्वयः प्रदानद्वारेण नतपन्तिनदीपयंति एतेनसात्राख्याद्यर्थमपिनोपयुज्यन्तइत्यपिसूचितं भवति एवंकचिदपि वैदिककर्मणि अनुपयुक्ता-

स्ताः गाःनोस्मभ्यमाभरआहरनकेवलं ताएवकिंतर्हि प्रमगंदस्य द्वैगुण्यादिलक्षणपरिमाणंगतोर्थामामेवगभिष्यतीतिबुद्ध्या परेषांददातीतिप्रमगन्दोवार्धुषिकातस्यपित्र्यं पुत्रादिः प्रमनन्दःप्रस्कण्वादिवदपत्यार्थः प्रशब्देनद्योत्यते तस्यात्यन्तकुसीदिकुलस्य वेदोधन माहर किंच हेमघवन्धनवन्निन्द्रनैचरशाखंनोचापुशूद्रयोनिषुउत्पादिताः शाखाःपुत्रपौत्रादिपरम्परायेनसचाशाखःशूद्रापत्यैश्चकेवलैः शूद्रावेदपितत्यधइति चर्चपातकहेतुत्वेनस्मरणात् तस्य संबधिधनंनैचाशाखांतद्धनंनोऽस्मभ्यं रन्धयसाधयएतेषां यद्धनं तव नोपयुज्यतेऽस्मदायत्तं तु तद्धनं पागादिद्वारातवोपयुज्यते तस्मात्तदस्मभ्यं प्रयच्छेतिभावः ( भाव ) ॥

अर्थ—हे इन्द्र जिनमें अनार्य लोग रहते हैं ऐसे देशोंमें अथवा जो पुरुष ऐसा कहते हैं कि यज्ञादि दान करनेसे क्या फायदा होता है ? अपनी इच्छानुसार आहार बिहार करना चाहिये. ऐसे नास्तिकोंके पास जो गायें हैं उनसे तुह्मारा क्या फायदा निकलता है क्योंकि वे लोग सोमरसमें मिलानेके योग्य उनका दूध कभी नही दुहते. इसकारण किसी वैदिक कर्ममें न आनेवाली गायें तुम हमको दो, और जो पैसा उधार देकर दुगुना पैसा करते हैं और तुमारे काममें उस पैसेको नहीं लाते उनके पैसेको भी तुम हमको दो इसी तरह नीच शाखाओंमें उत्पन्न हुये पुरुषोंका जो धन हैं, वह भी हमको दो. क्योंकि उनका धन तुम्हारे काममें नहीं आता. और हमारा धन यज्ञादि द्वारा तुम्हारे काममें आता हैं।

फिर महाशयो ! पुराने भारत वर्षके सबलोग व्यासमुनिके न्यायके ही पक्षपाती नहीं थे, न वे सब एक नपुंसक ब्रह्मपर विश्वास करते थे. वल्कि उनमेंसे बहुतसे ऐसे भी थे जो कपिलकी तरह कहते थे—

"ईश्वरासिद्धेः" ( सांख्यदर्शन अ० १ सूत्र ९२ )

अर्थ—ईश्वर सिद्ध नहीं हुआ हैं.

ऋग्वेदमंडल ८ अध्याय १० सूक्त ८९ ऋचा ३ में भार्गवनामी ऋषि कहते हैं कि कोई इन्द्र नहीं है और न किसीने उसको देखा है, जब इन्द्र ही नहीं है तो हम किसकी स्तुति करें ? यह केवल लोगोंका वृथा कहना है कि इन्द्र भी कोई है यथार्थमें कोई इन्द्र नहीं हैं—

"नेन्द्रोस्तीतिनेमउत्व आह कई ददर्शकमभिष्ट वाम" ॥ ३ ॥

सायनभाष्य—इन्द्रोऽस्तित्वेकः सन्देहः । तत्राह—नेमउभार्गवोनेम एवेन्द्रोनामत्वः कश्चिन्नास्तीत्याह । तत्र कारणं दर्शयति । कईमेनमिन्द्रं ददर्श अद्राक्षीत् । न कोप्यपश्यत् । अतः कंयमभिष्टवाम अभिष्टुमः । तस्मादिन्द्रोनामकश्चिद्विद्यते इति ।

ऋचा ४ में इन्द्र अपनी सत्ताको ( होनेको ) प्रामाणिक करनेका उद्योग करता है। और कहता है कि मैं अपने शत्रुओंका नाश करता हूं.

"अयमस्मि जरितः पश्यमेह विश्वाजातान्यभ्यस्मिमहा
ऋतस्यमाप्रदिशोवर्धयन्त्यादार्दिरोभुवनादर्दरीमि" ॥ ४ ॥

सायनभाष्य–एवं नेमस्य ऋषेर्वचनमाकर्ण्य इन्द्रस्तस्य समीपमाजगाम। आगत्य चात्मानमनेनचेनस्तौति। हे जरितः हे स्तोतः अयमहमस्मिः इह तव समीपे स्थितं मां पश्य, विश्वा सर्वाणि जातानि भुवनानि महा महत्वेन अभ्यस्मि अहमभिभवामि। किंच मामां ऋतस्य सत्यस्य यज्ञस्य त्वामदिशः प्रदष्टारो विद्वांसः स्तोत्रैर्वर्धयन्ति अपि च आदर्दिरः आदारणशीलोऽहं भुवना भुवनानि शत्रुभूतानि दर्दरीमि भृशं विदारयामि।

अर्थ–हे नेम मैं यह हूं तू मुझको अपने पास खडा हुआ देख, मै सब लोकोंको अपने तेजसे जीतता हूं, मुझको विद्वान् लोग स्तोत्रोंसे खुश करते हैं, मै आद-रके योग्य हूं और शत्रुओंका सब जगह नाश करता हूं।

मंडल २ अध्याय २ सुक्त १२ ऋचा ५ में गृत्समद ऋषि कहते है कि, ऐसेभी मनुष्य हैं जो कहते हैं कि कोई इन्द्र नहींहै. परंतु यथार्थमें इन्द्र है.

"यस्मापृच्छन्ति कहसेति घोर मुते साहुर्नैषोअस्तीत्येनं सो अर्यः पुष्टीर्विज इवामि नातिश्रदस्मैधत्तसजना स इन्द्रः॥ ५॥

सायनभाष्य–अपश्यन्तो जनाघोरं शत्रुणांघातकं यंपृच्छन्तिस्मकुहेसति, सइन्द्रः कुत्रवर्तत इति सेति "सोचिलोपेचेत्पादपूरणम्" इति सोर्लोपे गुणः। न कचिदसौ ति-ष्ठतीतिमन्यमानाजन एनमिन्द्रमाहुः "एष इन्द्रो नास्तीति" तथाच मंत्रे–नेन्द्रोअस्ती ति नेमउत्वआहेति" ईमिति पूरणः। उन्नापिच स इन्द्रो विजइव। इवशब्दसवार्थे। उद्र-जकएवसन्अर्योअरेः सम्बन्धिनीः पुष्टीः पोषकाणि गवाश्वादीनिधनानि आमिना-तिसर्वतोहिनास्ति। मीङ हिंसायाम् "मीनाते निगमे" इति न्हस्वः। तस्मात्श्र-दस्माइन्द्राय धत्त स इन्द्रोऽस्तीतिदृश्यते तथापि अस्तीतिविश्वासं कुरुतः एवं निर्धारण महिमोपेतः स इंद्रोनाह मिति०–

अर्थ–मूर्ख लोग यह समझकर कि "इंद्र कहां है और वह कहीं नहीं है" कहते हैं कि इंद्र नहीं है विचारवान् पुरुष कहते हैं कि वह शत्रुओंकी गाय आदि धनका नाश करता है. इसलिये उसका होना जाना जाता है. उसपर विश्वास करो वह इंद्र मैं नहीं हूं।

फिर पुराने भारतवर्षमें ऐसे मनुष्य थे जो यह विश्वास करते थे कि पुनर्जन्म अ-वश्य होता है, और ऐसे भी थे जो इसका खण्डन करते थे।

बार्थ ( Barth ) साहब कहते हैं कि ब्राह्मण ग्रंथमें कई स्थानपर इसबातकी चर्चा आई है, कि वास्तवमें दूसरा जन्म होता है या नहीं।

ऋग्वेद अष्टक ६ अध्याय ४, वर्ग ३२ ऋचा १० में अर्हद्दशवेंकनाट अर्थात् असुरोंका वर्णन है, जो इस जन्ममें सूर्य्यको देखते हैं परन्तु दूसरे जन्ममें ऐसे लोकमें जायंगे जहां अंधकार छाया हुआ है—

कदुमहीर धृष्टा अस्यत विषीः कदु वृत्रघ्नो अस्तृतम्।
इन्द्रा विश्वान्वेकनायं अर्हद्दशउतक्रत्वा पणी रंभा॥ १०॥

सायनभाष्य—कदु कदा खल्वस्येन्द्रस्यत विषीर्वलानि महीःमहान्ति अधृष्टाःअधृष्टान्य धर्ष काण्यासन् कदु कदा नु खलु वृत्रघ्नो वृत्रहन्तुरिन्द्रस्य हन्तव्य मस्तृतं अहिंसितं अभवत् न कदाचिदित्यर्थः। अथवास्य महान्ति वलानि सेना लक्षणानि कदाप्य धृष्टानि अन्य बलैरहिंसितानि तथा वृत्रघ्नः शारीरं बलं अस्तृत मन्यैरहिंस्यं ईदृशेन द्विविधेन वलेनेंद्रोविश्वानसर्वानवेंकनाटानअनेनकुसीदिनो वृद्धिजीविनोवार्धुषिकाउच्यन्ते कथं-तद्व्युत्पत्तिः वे इति अपभ्रंशोद्विशब्दार्थं एकं कार्षापणमृणिकायप्रयच्छन्द्वौमह्यंदात व्यौनपेनदर्शयति ततोद्विशब्देनैकशब्देन चनाटयंतीतिवेकनाटाःतानहर्दृशःअहःशब्देन तदुत्पादक आदित्यो भिधेयो भवति तं पश्यन्तीत्यहर्दृशः। ननु सर्वे सूर्यं पश्यन्ति कोत्रातिशय इति उच्यते इहैव जन्मनिसूर्यं पश्यंन्ति न जन्मान्तरे लुब्धका अपष्टागेन्धेतमसि मज्जन्ति। अथवा लौकिकान्येवाहानि पश्यंति पारलौकिकान्यदृष्टानि दृष्टप्रधाना हि नास्तिकाः अतः ईदृशान् पणीन पणिसदृशान् शूद्रकल्पान् उतशब्द एवार्थेक्रत्वोतकर्मणैवताडनादि व्यापारेणैवाभिभवतीति शेषः। यद्वा पणी नुत पणीने वाभि भवति नयष्टारं। पणीनानिन्दास्मर्यते—गोरक्षकानापणिकांस्तथाचकारुशीलकान्। प्रेष्यान्वाधुषिकांश्चैवविप्रान् शूद्रवदाचरेत् इति॥

अर्थ—इन्द्रकी बडीसेना अन्योंको घर्षण न करनेवाली कब हुयी और वृत्रके मारनेवाले इन्द्रके मारने योग्य जो पुरुषथे वे उससे न मारेगये ऐसा भी कब हुवा अर्थात् कभी नही? अथवा इन्द्रकी सेनाका घर्षण कभी किसीसे भी नही कियागया, और इन्द्रके शारीरिक बलको भी कभी किसीने बाधित नही किया, ऐसे दोप्रकारके बलसे इन्द्रने सबवेंकनाटोंको ( इससे व्याज बट्टेसे जीनेवाले लोग लिये जाते हैं. व्युत्पति इसप्रकार है. वे यह अपभ्रंश दो के अर्थमेंहै.एक कार्षापण उधारलेनेवालेकोदेकर दो मुझेदेना ऐसे उधारदेनेवाले लोग कहते है. तथाच द्विशब्दसे और एकशब्दसे जो व्यापार करते हैं,वे वेंकनाट कहलाते हैं ) जो अहर्दश हैं। अहःशब्दसे दिनका करनेवाला सूर्य कहाजाता है, अर्थात् जो सूर्यको देखते हैं यहां शंका होती है कि सूर्यको तो सभी देखते हैं इस कहनेमें विशेष क्या हुवा इसके उत्तरमे कहते हैं—कि इसी जन्ममें सूर्यको देखते हैं दूसरे जन्ममें

नहीं सो भी यज्ञ न करनेवाले अन्धतमसमें गिरते हैं. अथवा लौकिक दिनोंको ही देखते हैं पारलौकिकोंको नहीं देखते क्योंकि नास्तिकोंके दृष्टप्रधान है और शूद्रतुल्य हैं ताड़नादि व्यापारसेही अभिभूत करता है।

ये नास्तिक थे जो परलोकको नहीं मानते थे क्योंकि वे कहते थे कि हमने उसको नहीं देखा है॥

जैनशास्त्रोंमें पुराने भारतवर्षकी दशा ठीक २ दर्शाई गई है, उनमें लिखा है कि जब दिगम्बर ऋषि ऋषभ पृथ्वीपर यह उपदेश कररहे थे कि 'अहिंसापरमो धर्मः' अर्थात् किसीजीवको न मारना यही परम धर्म है, और अपनी निरक्षरी वाणीसे मनुष्य, देव और पशुओंका उपकार कर रहे थे, उससमय ३६३ पाखण्डी गुरुभी थे जो अपने २ मतोंका उपदेश कर रहे थे, उनमेंसे एक शुक्र वा बृहस्पति था जिसने चार्वाक मत चलाया। निस्संदेह हमको पुराने भारतवर्षकी यही ठीक २ दशा मालूम होती है। प्राचीनसमयमें तीसरे कालके अन्ततक एकमतका एकही उपदेशक नहीं था बल्कि ३६३ थे इससे भी अधिक थे जो अपने २ सिद्धांतोंका उपदेश करते थे, और जैसा उनकी समझमें आता था वैसा इसलोक और इसजन्मको बतलाते थे।

जैनशास्त्रोंमें पुराना भारतवर्ष

पुरानें भारतवर्षके विषयमें जो ऊपर लिखा है उसको प्रोफेसर मैक्समूलर (Max muller) साहब और प्रायः करीबकरीब अन्य सब विद्वान् मानते हैं। सन् १८९९ ईस्वीमें जब उनकी अवस्था ७६ वर्षकी थी और जब उनके नेत्रोंकी ज्योति और न यादकरनेकी शक्ति ही वैसी रही थी जैसी कि २६ वर्षकी अवस्थामें थी और जब वह अपनी सहायताके लिये युवापुरुषोंसे आशारखते थे जैसेकी वह खुद अपनी युवा अवस्थामें अपने गुरु और अध्यापकोंकी हर्षपूर्वक सहायता करते थे यह श्रेष्ठ विद्वान मैक्समूलर (Max muller) साहब लिखते हैं कि–

मैक्समूलर साहबकी राय

" कई शब्दोंके अनेक अर्थ होते हैं जैसे कि प्रजापति ब्रह्म वा आत्मा। यह अर्थ या तो उनशब्दोंने ग्रहण करलिये हैं या उनके लिये ये अर्थ उपयुक्त करते हैं। यदि हम यह समझें कि इन अर्थोंमें बराबरउन्नति होती रही है तो यह हमारी भूल है। जो कुछ हमको ब्राह्मण और उपनिषदोंसे भारतवर्षकी विद्या और उसके विद्वानोंके विषयमें हाल मालूम हुआ है उसके मुताबिक हम यह मानसक्ते हैं कि इसदेशमें चारों तरफ विद्याके वे अंत केन्द्र (मरकज़) थे. जिनमें किसी न किसी मतके बलवान पक्ष लेनेवाले होते थे"

छहों दर्शनोंके सूत्र जो एक दूसरेसे भिन्न हैं किसी प्रकार इसबातका दावा नहीं करसकते, कि वे कायदेके मुताबिक व्यवहारके पहले उद्यमको प्रगट करते हैं, बल्कि

मेक्स मुलर साहबका षट्दर्शन Max (Muller's six systems of Philosophy)

वे यह जाहिर करते हैं कि कई पीढ़ियोंमें अलग २ विद्वानोंनें जो बातें दर्याफ्त की हैं उनका ये अंतिमसंग्रह है " । " राजा हर्ष और बौद्ध यात्रियोंके समयसे लेकर महा भारतके बनाये जाने, यूनानी हमला करनेवालोंकी साक्षी बौद्धोंकी त्रिपताका खुलासा वर्णन और अंतमें उपनिषद् और वेदोंके मंत्रोंके समयतक जहां तक हम भारतवर्षके विचारका पता लगासके हैं. हमको हरस्थान पर एकही चित्र दिखाई देता है. अर्थात् एक समाज जिसमें आत्मसम्बंधी अनुराग प्रबल और तेज मालूम होता है, और जिसमें लौकिक पदार्थके तरफ प्रेमकी बहुत न्यूनता है । एक ऐसा समाज जो विचारशीलोंका भुवन और तत्त्ववेत्ताओंका राष्ट्र है " ।

" जिन न्यायसम्बंधी युक्तियोंका भारतवर्षके विचारशीलोंने उपदेश दिया था उनके बडे समूहके बीचमें इन षट्दर्शनोंने जो एक दूसरेसे अलग २ हैं. अपने स्वत्त्व ( मौजूदगी ) को कायम रक्खा है "

" इस बातसे भी कि कई सूत्र दूसरे सूत्रोंका खण्डन करते हैं, और प्रमाण देते हैं यह स्वीकार करना पड़ता है, कि उससमयमें जो उनकी अंतिम अवस्थासे पहले था पृथक२ न्यायकी शिक्षाओंके साथही साथ उन्नति होती जाती थी " ।

" यद्यपि उपनिषद और ब्राह्मणोंमें एकही प्रकारका वर्णन है तो भी उनमें बडा विस्तार, नियमका अभाव और भांति २ की कल्पनायें हैं, जिनको अनेक आचार्य और शिक्षा पुष्ट करती हैं । मंत्रोंमेंभी हम यह बात देखते हैं कि विचार अलग २ हैं, और एक दूसरेके स्वाधीन हैं. यहांतक कि कभी २ तो स्पष्ट रूपसे उनसे पूरी २ अश्रद्धा और नास्तिकता प्रगट होती है । यदि हम यह चाहते हैं कि हमको षट्दर्शनोंकी इतिहास सम्बंधी उत्पत्ति और उन्नतिका ठीक २ हाल मालूम हो तो हमको चाहिये कि इन सब बातोंकी तरफ ध्यान दें "

"ऐसी २ रायें कि चार्वाक पहले समयमें मौजूद थे, हम कई मंत्रोंमें देखसक्ते हैं जिनमें बहुत वर्ष पहले मैंने शुरूके नास्तिक मतके अद्भुतचिन्ह बतलाये थे । बृहस्पतिके मतपर चलनेवालोंके कई सूत्र ऐसे हैं जिनसे यह बात प्रगट होती है कि उनके साथसाथ और दर्शन भी मौजूद थे । बार्हस्पत्य (बृहस्पतिके मत वा चार्वाकपर चलनेवाले) यह कहते हैं कि गोया वे औरोंसे ऐसेही मुख्तलिफ हैं । जैसे और उनसे पृथक हैं । मंत्र, ब्राह्मण और सूत्रोंमें वैदिक ( कौत्स ) मतपर विरोधके चिन्ह दिखाई देते हैं, और उनका अनादर करनेसे हमको पुराने भारत वर्षके धर्म्म, न्याय, युद्ध और युद्धस्थानोंका बिल्कुल उलटा ज्ञान हो जावेगा" ॥

महाशयो! यह राय प्रोफेसर मैक्स मूलर (Prof.MaxMuller) साहबने उसवक्त दी थी जब उनकी उम्र ७६ वर्षकी थी । मुझे अफसोस है कि मेरे लिये इसवक्त इतना समय

नहीं है कि मैं इस विषयमें विस्तारपूर्वक वर्णन करसकूं परन्तु जो कुछ थोडासा मैंनें आपके सामने कहा उससे आप आसानीसे जान सक्ते हैं कि लोगोंको पुराने भारतवर्षका कैसा मिथ्या हाल मालूम हुआ है पुराने भारतवर्षमें एकही मत वा फिलासिफी (Philosophy) नहीं थी बलिक अनेक मत और अनेक प्रकारकी फिलासफी थी जिनकी संख्या ३६३ या इससे भी अधिक थी, ठीक २ संख्या तो कौन बता सक्ता है? ऐसी दशामें आप यह कैसे कह सकते हैं कि जैनमत ब्राम्हण मतसे निकला है और यह बात भी कैसे कहसक्ते हैं कि जैनियोंने कपिल, कणाद, पतंजली, गौतम वा और दूसरे महात्माओंकी नकल की है।

क्या यह संभव नहीं है कि प्राचीन समयमें ऐसे अनेक मतोंके पक्षपाती थे जैसे कि वेदांत. सांख्य जैन और चार्वाक इत्यादि जिनमेंसे बहुतसे हमेशाके लिये नष्ट होगये हैं। नकल करनेका खयाल बहुत आश्चर्य कारी है। जो मनुष्य यह कहते हैं कि जैनियोंने नकल की. उनको यह साबित करना चाहिये कि कब, किस प्रकार और किसने नकल की? वे अपनी कल्पनाओं (खयालों) से लोगोंके दिलोंमें क्यों भ्रम पैदा करते हैं? । पुराने भारतवर्षमें किसी प्रकारकी नकल करना नहीं था. इसबातको हमारे विद्वान् प्रोफेसर मेक्समूलर Prof. Max Muller साहब इस तरहपर पुष्ट करते हैं:—

*पुराने भारतवर्षमें नकलकरना नहीं है*

"हमने जो यह कथन किया है कि पुरानेभारतवर्षमें तत्त्व ज्ञानसंबंधी विचार अत्यंत उन्नतिपर थे और किसी प्रकारकी रोक उनके लिये नहीं थी अगर यह बात सत्य है तो दूसरोंसे नकल करनेका खयाल जो हमारे दिलमें स्वभावहीसे बैठाहुआ है बिल्कुल अनुचित मालूम होता है। सचमुचमें कल्पनाओंका अद्भुत समूह था और कोई रोकनेवाली शक्ति नहीं थी और जहांतक हमको मालूम है न कोई ऐसी आम राय ही थी जो उसमें कायदा उत्पन्न करती। इसलिये जैसे हमको इस बातके कहनेका अधिकार नहीं है कि कपिलने बुद्धसे नकल की. वैसे ही हमको यह कहनेका भी अधिकार नहीं है कि बुद्धने कपिलसे नकल की. कोई पुरुष यह नहीं कहेगा कि हिन्दुओंको जहाज बनानेका खयाल फिनीशियावालों (Phœnicians) के जहाजोंको देखकर हुआ और स्तूपोंके बनानेका खयाल मिश्रदेशवालोंके स्तूपोंको देखकर हुआ जब हम हिन्दुस्तानका वर्णन करते हैं तो एक ऐसी सृष्टिमें होते हैं जो उस सृष्टिसे अलग है, जिसको हम यूनान, रूम और यूरोप (Europe) के अन्य मुल्कोंमें देखते हैं और हमको यह उचित नहीं हैं कि झटपट यह नतीजा निकाललें, कि चूंकि बौद्धमत और कपिलके सांख्य दर्शनमें एकसी ही रायें पाई जाती हैं. इसलिये बुद्धने अवश्य कपिलकी नकल की होगी. अथवा जैसा कि कुछलोग मानते हैं

*मेक्समूलर Max Muller साहबकीराय*

कपिलने बुद्धकी नकल की होगी, " यहबात भी हम दृढतासे कह सकते हैं कि भारतवर्षमें तत्त्वज्ञानसंबंधी विचारकी एक बडी भारी सामान्य पूंजी थी जो भाषाकी तरह किसी खास मनुष्यकी नहीं थी और जिसका हरएक विचारशील पुरुष वायुकी तरह श्वासलेता था. केवल इसी बिनापर यह कहा जा सकताहै कि हमको भारतवर्षके करीब २ सब न्यायदर्शनोंमें ऐसे खयालात मिलते हैं जिनको सब तत्त्वजाननेवाले अंगीकार करते मालूम होते हैं और किसी एक खास पुरुषसे संबंध नही रखते" ।

" इस विश्वासके सिवाय कि दुःखका उसके स्वभाव और उत्पत्तिकी जांच करनेसे नाश होसक्ता है और भी अनेक विचार हैं जिनका उस बहुमूल्य खजानेसे पता लगाना चाहिये जो भारतवर्षके हरएक विचारशीलपुरुषके लिये खुला हुआ था. निस्सन्देह इन सामान्यविचारोंने मतोंके पृथक २ भेष धारण करलिये हैं परन्तु इससे हमको धोखा नहीं खाना चाहिये थोडासा ध्यान देनेसे हमको इसका प्रधानकारण मालूम होसक्ता है " ।

" जितना ज्यादा मैंने अनेक दर्शनोंको पढा उतनाही अधिक मुझको विज्ञानभिक्षु और अन्यपुरुषोंकी रायकी सचाईका विश्वास हुआ कि षट्दर्शनोंके भेद होनेके पूर्वकालमें जातीय या सर्व प्रियतत्त्वज्ञानकी ( फिलासफी Philosophy की ) सामान्य पूंजी थी अर्थात् तत्त्वज्ञान संबंधी विचार और भाषाका बहुत दूर उत्तरदिशामें और भूतकालमें ( बीतेहुये जमानेमें ) एक मानसरोवर था, जिसमेंसे हरएक विचारवान पुरुषको अपने २ मनोरथके वास्ते ग्रहणकरनेकी आज्ञा थी " ॥

महाशयो! यहकथन प्रोफेसर मैक्समूलर ( Max muller ) साहबने उस वक्त कियाथा जब उनकीउम्र ७६ वर्षकी थी । शोक है कि यह महाविद्वान् जैनमतको नहीं पढ़सके उनकी सब उम्र वैदिक और बौद्धमतकी विद्याको प्रगट करनेमें व्यतीत हुई और उनको गरीब जैनमतके पढनेकेलिये समय नहीं मिलसका । यदि उन्होंने कहा है कि जैनमतको निर्ग्रंथ नातपुत्तने चलाया तो मैं खयाल करता हूं कि यह उन्होंने इस सबबसे कहा कि उन्होंने इसरायके ग्रहण करनेमें कोई क्षति ( विघ्न ) नहीं देखी । यह राय उनकी जैनमतकी प्राचीनता पर विचार करनेका नतीजा नहीं है परन्तु मुझको प्रसंग नहीं छोडना चाहिये मुझे यहां केवल यह बतलाना है कि पुराने भारतवर्षमें किसी प्रकार की नकल नहीं करना थी । अनेक ऋषियोंकी जीवनके विषयमें अनेक रायें थीं और जो दर्शन आप देखते हैं वे उन ऋषियों की रायोंका संग्रह हैं ॥

महाशयो ! मेरा यहां यहभी निवेदन है कि शब्द हिन्दूमत और ब्राह्मणमत जो प्रायः वैदिकमतके लिये व्यवहारमें आते हैं मुझको ठीक नाम नहीं मालूम होते। हिन्दूमत किसको कहते हैं ? हिन्दूओंका मत है परन्तु हिन्दू कौन हैं ? कहते हैं कि वे आर्य जो सिंधु नदीके किनारेपर बसते थे हिन्दू कहलाते हैं परन्तु क्या यह सब आर्य वैदिकमतके माननेवाले थे ? क्या उनमें ऐसे आर्य नहीं थे जो वैदिकमतको बुरा बतलाते थे और क्या उनमें जैन, चार्वाक और अन्य कईमतोंके ( जो अब गुप्त होगये हैं ) मनुष्य नहीं थे ? क्या इस आशय से हम हिन्दू नहीं हैं ? फिर केवल वैदिकमतको ही क्यों हिन्दूमत कहना चाहिये ? अब देखिये कि ब्राह्मणमत किसको कहते हैं, कि ब्राह्मणोंका मत सो ब्राह्मण मत है. परन्तु ब्राह्मणोंके मतसे क्या मतलब है ? वह मत जिसको ब्राह्मणोंने चलाया, या ऐसा मत जिसको ब्राह्मण मानते हैं। पहली हालतमें कोई ऐसा मत नहीं है जिसको ब्राह्मणोंने चलाया हो। हम देखते हैं कि क्षत्री भी बडे उपदेशक थे. बल्कि कई हालतोंमें ब्राह्मणोंसे भी बढ़ चढ़कर थे और कौन बतलासकता है कि क्षत्रियोंने उसमतके चलानेमें जो सिर्फ ब्राह्मणोंका मत कहलाता है क्या २ काम किये ? हम जानते हैं कि कृष्णका उपदेश और रामचंद्रजीका नमूना इस संसारमें हरएक पुरुषको उसके जीवन में धीरज बंधासक्ते हैं। कौन बतलासक्ता है कि राम और कृष्णके समान किन २ क्षत्रियोंने पुराने भारतवर्षमें उसमतके चलानेमें क्या २ किया जो अब ब्राह्मणोंका मत कहलाता है ॥

*हिन्दूमत औरब्राह्मणमत यह दोनो नाम ठीक नहीं है.*

यदि आप कहें कि ब्राह्मणमतसे वह मत समझना चाहिये जिसको ब्राह्मण मानते हैं तो इस हालतमें भी यह वैदिकमतको जाहिर नहीं करसक्ता ( वैदिकमत केवल ब्राह्मणोंकेलिये ही नहीं है बल्कि द्विजन्मों अर्थात् ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्योंके लिये है।

यदि आप कहें कि ब्राह्मणमत वह मत है जो ब्रह्मको जानता है तो आप यह नाम ऐसे हिन्दूदर्शनों पर जैसे कि सांख्य और पूर्वमीमांसा जिनमें ब्रह्म नहीं है कैसे लगासक्ते हैं ? इस कारण हिन्दूमत और ब्राह्मणमत मुझको गलतनाम मालूम होते हैं यदि आप इनको वैदिक मत, या फिलासफी ( Philosophy ) के लिये भी इस्तेमालमें लावें। प्राचीनकालमें कोई हिन्दूमत वा ब्राह्मणमत नहीं था परन्तु निस्सन्देह वैदिकमत था और इस वैदिकमतसे जैनमत किसी प्रकार नहीं निकला।

---

मुसल्मान हिन्दूके माने काफिरके बताते हैं। संस्कृतमें यह शब्द नहीं है।

अब हम यह देखते हैं कि जैनमतको पार्श्वनाथने चलाया या नहीं और पार्श्वनाथको जैनमतका चलानेवाला किसी बौद्ध जैन वा हिंदु–शास्त्रोंमें लिखा है या नहीं।

जैनमतको पार्श्वनाथने नहीं चलाया वरन ऋषभ देवने

बौद्धमत इस विषयमें चुपचाप है और यही आशा कि जासक्ती थी क्यों कि बौद्धमत अंतिम तीर्थंकर महावीरके समयमें ही तो चला है। बौद्धशास्त्रोंमें महावीर स्वामीको केवल निर्ग्रंथोंका प्रधान ( मुखिया ) लिखा है उनमें यह नहीं लिखा कि महावीर निर्ग्रंथमतके चलानेवाले थे. जहांतक डाक्टर जेकोबी ( Dr. jaeobi ) शोध कर सके उन्होंने वैसा ही पाया है॥

बौद्धमतके ग्रंथ

जैनशास्त्रोंमें लिखा है कि जब ऋषभदेवने दीक्षा ली तो चारहजार राजाओंने उनका साथ किया और दिगम्बर होगये परन्तु वे उनके कठिन चारित्र पर दृढ़ नहीं रह सके और उनमेंसे ३६३ ने पाखण्डमत चलाये। उनमें एक शुक्र और बृहस्पति भी था. यह कथन तीसरे कालके अंतका है. इसप्रकार जैनशास्त्रोंके अनुसार ऋषभदेव जैनमतके पहले उपदेशक थे. यह कथा कि ३६३ राजाओंने भ्रष्ट होकर ३६३ पाखण्डमत चलाये वह प्राचनि कालमें पुराने भारत वर्षकी ज्ञानसंबंधी दशाको प्रगट करती है जैसा कि मैं ऊपर कह आया हूं। उस समयमें ज्ञानसंबंधी बड़ा प्रचार था और ज्ञानसंबंधी विचारके अगणित केन्द्रस्थान सारे देशमें फैले हुये थे.

जैनशास्त्र.

अब देखिये कि ब्राह्मणोंके ग्रंथोंमें इस जैनकथाको पुष्ट करने लिये कोई बात है या नहीं। भागवत पुराणके पांचवें स्कंध, अध्याय २–६ में ऋषभकी चर्चा (१) आई है। इस पवित्र ग्रंथमें लिखा है कि १४ मनुओंमेंसे स्वयंभू मनु पहला था। जब ब्रह्माने देखा कि मनुष्य संख्या नहीं बढ़ी तो उसने स्वयंभू मनु और सत्यरूपाको पैदा किया और सत्यरूपा स्वयंभू मनुकी स्त्री हुई. उनके प्रियव्रत लड़का हुआ. जिसका पुत्र अग्नीध्र हुआ. अग्नीध्रके घर नाभिने जन्म लिया। नाभिने मेरुदेवीसे व्याह किया और उनसे ऋषभदेव उत्पन्न हुये यह वही ऋषभ हैं जिनको भागवतमें दिगम्बर और जैनमतका चलानेवाला लिखा है। अब देखिये कि ऋषभ कब पैदा हुये। सृष्टिके शुरूमें ही जब ब्रह्माने स्वयंभू मनु और सत्यरूपाको पैदा किया. वह उनसे पांचवीं पीढीमें थे और पहले सतयुगके अन्तमें हुये और २८ सतयुग इस असेंतक व्यतीत होगये हैं। इन ऋषभने जैनमतका उपदेश दिया। छठे अध्यायके श्लोक ९ से ११ तक भागवतको रचनेवाला

हिंदुशास्त्र

(१) देखो आगे परिशिष्टका लेख नं. ८ का.

अर्हतका वर्णन करता है कि जो कोंक, वेंक और कुटकका राजा था. वह लिखता है कि अर्हत् अपने देशके लोगोंसे ऋषभका चरित्र सुनकर कलियुगमें जैनमत चलावेगा जिसके माननेवाले ब्राह्मणोंसे घृणा करेंगे और नरकमें जायंगे—

यस्य किलानुचरितमाश्रमातीतमुपाकर्ण्य कोंकवेंककुटकानां राजार्हन्नामोपशिक्ष्यकलावद्ध उत्कृष्यमाणे भवितव्येन विमोहितः स्वधर्मपथमकुतोभयमपहाय कुपथपाखंडमसमञ्जसं निजमनीषया मन्दः संप्रवर्तयिष्यते ॥ ९ ॥

येन ह्वावकलौ मनुजाप सदा देवमायामोहिताः स्वविधिनियोगशौचचारित्रविहीना देवहेलनान्यपव्रतानि निजनिजेच्छया गृह्णाना अस्नानां च मनाशौचकेशोलुञ्चनादतिकलिनाऽधर्मबहुले नोपहर्ताधयो अब्रह्मब्राह्मणयज्ञपुरुषलोकविदूषकाः प्रायेण भविष्यन्ति ॥ १० ॥ ते च ह्यवर्क्तिलया निजलोकयात्रयान्धपरंपरयाश्वस्तास्तमस्यन्धे स्वयमेव प्रपतिष्यन्ति ॥ ११ ॥ ( पंचमस्कंध अ० ६ )

अर्थ—जिनके चरित्रको सुनकर कोंक, वेंक, कुटकदेशोंका राजा श्रीअर्हन नामक उनकी ( श्रीऋषभ देवकी ) शिक्षालेकर पूर्वकर्मोंके कारण कलियुगमें जब अधर्म बहुत होजायगा तब अपने धर्मके मार्गको छोडकर अपनी बुद्धिसे कुपथ पाखण्डमतको जो सबके विरुद्ध होगा चलावेगा ॥ ९ ॥

जिसके द्वारा कलियुगमें प्रायः ऐसे निकृष्ट पुरुष होजावेंगे जो देवमायासे मोहित होकर अपनी विधि शौच और चारित्रमें हीन. देवताओंकी निरादरता, जिनमें हो ऐसे कुत्सित व्रतों अर्थात् स्नान, आचमन और शौचका न करना और केशलुंचन इत्यादि व्रतोंको अपनी इच्छासे धारण करेंगे और जिसमें अधर्म अधिक है ऐसे कलियुगसे नष्टबुद्धिवाले वेद, ब्राह्मण, विष्णु और संसारके निन्दक होंगे ॥ १० ॥

जिनके मतका मूल वेद नहीं है ऐसे वे पुरुष अपनी इच्छानुसार चलनेसे और अंधपरम्परासे विश्वास करनेसे खुद ही घोर अंधकारमें पडेंगे ॥ ११ ॥

ऐसा कभी भी कोई राजा नहीं हुआ और जहांतक मैं खोज करसका न किसी और ब्राह्मणोंके ग्रंथमें जहां शब्द अर्हत् आया है उसको कोंक, वेंक और कुटकका राजा लिखा है । अर्हत् शब्दका अर्थ प्रशंसनीय ( तारीफके लायक ) है यदि यह शब्द अर्ह धातुसे निकला है जिसका अर्थ स्तुति करना है । इसका अर्थ वैरियोंका नाशकरने वाला भी हो सक्ता है यदि यह शब्द अरिहंत हो तो । यह शब्द अरिहन् शिवपुराणमें आया है—

अरिहन्निति तन्नामधेयं पापप्रणाशनम् ।
भवद्भिश्चैव कर्तव्यं कार्यं लोकसुखावहम् ॥ ३१ ॥

अर्थ—पापका नाश करनेवाला अरिहन् यह उसका नाम है आपको भी वह कार्य करना चाहिये जिससे कि लोगोंको सुख होवे.

अर्हत् नामका कोई राजा नहीं था। ऋषभ स्वयं अर्हत् वा अरिहंत थे. क्योंकि वे स्तुति योग्य थे। और कर्मरूपी वैरियोंका नाशकरने वाले भी थे. अगर अर्हत्राजाने कलियुगमें जैनमत चलाया होता तो ऋषभको वाचस्पतिकोषमें जिनदेव और शब्दार्थ चिन्तामणिमें आदिजिनदेव क्यों कहा होता जैसे ऋषभ भगवद्वतार भेदे आदिजिने ४२३ ( शब्दार्थ चिंतामणि )

मैंने सुना है कि कई उपनिषदोंमें ऋषभ को ही अर्हत् लिखा है। अर्हत् नामका कोई राजा नहीं था. ऋषभ खुद अर्हत् थे. परस्पर द्वेषके कारण भागवतका कर्ता कहता है कि अर्हत् कलियुगमें ऋषभके चरित्रपर चलेगा और जैनमतका उपदेश करेगा. शायद उसने जैनमतको ज्यादा प्राचीन बनाना नहीं चाहा परंतु उसके कहनेके मुताविक भी अगर अर्हतने ऋषभके चरित्रकी नकल की तो यह वह चरित्र था जिसपर जैनमत चलाया गया ! इस आशयसे भी ऋषभने ही जैनमतका बीज बोया था ऐसा साबित होता है।

नीलकंठ महाभारतका प्रतिष्ठित टीकाकार है ऊपरकी रायकी पुष्टिमें उसका भी प्रमाण है. महाभारतके शांतिपर्व मोक्षधर्म अध्याय २६३ श्लोक २० की टीकामें नीलकंठ कहता है कि अर्हत् वा जैन वृषभके शुभ आचरणको देखकर मोहित होगये थे—

" ऋषभादीनां महायोगिनामाचारं दृष्ट्वा अर्हतादयो मोहिताः "

महाशयो ! यह अध्याय पढनेके लायक है। इसमें तुलाधार और जाजलिका संवाद है. तुलाधार अहिंसाका पक्ष लेता है और वैदिक यज्ञोंके कुल हेतुओंका खण्डन करता है और जाजलि यज्ञमें जो जीवहिंसा होती है उसको पुष्ट करता है।

इस प्रकार ब्राह्मणोंकी पुस्तकोंके मुताविक ऋषभ जैनमतके चलानेवाले थे। उन्होंनें पहले पहले उन सिद्धांतोंका उपदेश किया जिनसे जैन मतकी नींव जमी. जहां तक मैं खोज करसका किसी भी हिन्दू शास्त्रमें पार्श्वनाथको जैनमतका चलानेवाला नहीं बतलाया। इस विषयमें मेरी कई विद्वान् शास्त्रियोंसे बातचीत हुई और उन सबने मुझसे यही कहा कि ऋषभ ही जैनमतके चलाने वाले थे ॥

इस तरह महाशयो ! आप देखसक्ते हैं कि जैन और ब्राह्मण ग्रंथोंके मुताबिक ऋषभ ही जैनमतके चलानेवाले थे फिर क्या यह आश्चर्यकी वात नहीं है कि कोलब्रुक ( Colebrooke ) बुहलर ( Buhler ) और जैकोबी ( Jacobi ) जैसे विद्वान् अंग्रेज अपनी मनघड़त कल्पनाओंको प्रगट करें और पार्श्वनाथको जैनमतका चलानेवाला बतावें।

धर्मके विषयमें उनको चाहिये कि वे हमारे शास्त्रोंसे काम लें न कि वे अनुमान ही पर विश्वास कर बैठें ॥

आप जानते हैं कि धर्म, धर्म ही है. यह मनुष्यको उसके जीवनसे भी अधिक प्यारा होता है और मेरी तुच्छ रायमें विद्वानोंको धर्मका विषय तुच्छ नहीं समझना चाहिये क्यों कि उनका लेख कानून होता है. और उनकी रायप्रमाण होती है इसलिये उनको धर्मके विषयमें अपनी राय देनेमें जल्दी नहीं करनी चाहिये बल्कि दूसरेके शास्त्रोंपर ध्यान देना चाहिये और उनके भावोंका आदर करना चाहिये ॥

मथुराके शिला लेख.

महाशयो ! इस बातका भी ध्यान रखना चाहिये कि केवल हिन्दू और जैनशास्त्रोंकी कथाओंके अनुसार ही हम ऋषभको जैनमतका चलानेवाला नहिं बतलाते बल्कि इन कथाओंके पुष्ट करनेमें और भी पक्का सुबूत है जो डाक्टर फुहरर ( Fuhrer ) ने मथुरामें खोज किया था और जो करीब दोहजार वर्षका है । आप जानते हैं कि प्रोफेसर बुहलर ( Buhler ) ने एक किताब छापी है जिसका नाम एपीग्रेफिया इन्डिका (Epigraphia Indica) है इस किताबकी पहली और दूसरी जिल्दमें जैनियोंके बहुतसे शिलालेख प्रकाशित किये हैं । यह लेख दोहजार वर्षके पुराने हैं और इनपर इन्डोसिथियन ( Indo--Sythian ) राजा कनिष्क, हुवष्क, और वसुदेवका संवत् है । इनसे हमको मालूम होता है कि गृहस्थी जैनी ऋषभकी मूर्तियां बनाते थे. दृष्टांतके लिये निम्न लिखित शिलालेख देखो—

नं० ८

( अ A ) सिद्धम् म ( हा ) रा ( ज ) स्य र ( ा जा ) तिराजस्य देवपुत्रस्य हुवष्कस्य स ४० ( ६०? ) हेमंतमासे ४ दि १० एतस्यां पूर्वायां कोट्टिये गणे स्थानिकीये कुले अय्य ( वेरि ) याण शाखायावाचकस्यार्य्यवृद्धहस्ति ( स्य ) ( ब B ) शिष्यस्य गणिस्य आर्य्यख ( णं ) स्य पुय्यम ( न )

( स्य ) ( व ) तकस्य

( क )—सकस्यकुटुम्बिनीयेदत्ताये—नधर्म्मो महाभोगताय प्रीयताम्भगवानृषभश्री:

अर्थ—जय ! प्रसिद्ध राजा और महाराजाधिराज देवपुत्र हुवस्कके सम्वत ४० ( ६० ? ) में हेमंत (शीतकाल) के चतुर्थमासकी दशमीको इस ऊपर लिखीहुई मिति को यह उत्कृष्ट दान व्रतनिवासी, का पासककी स्त्री दत्ताने पूज्य वृद्धहस्ति आचार्य जो कोत्तियगण, शानिकीयकुल, और आर्य वेरियाओं ( आर्यवज्रके अनुयायी ) की शाखामें से था, उसके शिष्य माननीयस्वरत्न गणिनकी प्रार्थनापर किया था भगवान तेजस्वी ऋषभ प्रसन्न हों ( पृष्ठ ३८६ जिल्द पहली )

नं० १४

( अ A ) १ सिद्धम् ॥ कोट्टियातो गणातो ब्रह्मदासिकात ( ो ) कुलातो
२ उ ( चे ) नागरितो शाखातो—रिनातोसं ( भ ) ो ( गातो ) अ ( र्य्य—
( ब B ) १ जेष्ठ हस्ति ( स्य ) शि ( ष्या ) अर्य महलोअर्य जेष्ठ ( हस्तिस )
( शिशो ) अर्य्य ( गा ) ढक ( ो ) ( त ) स्य शिशिनि ( अर्य्ये ) २ शामयेनिवर्तना
ढ ( स )–प्रतिमावर्मयेधीतु ( गुल्हा ) ये जय दासस्य कुटुंबिनिये दानं

अर्थ–जय ! पूज्यजेष्ठहस्ति ( जेष्ठ हस्तिन् ) जो कोत्तियगण, ब्रह्मदासिककुल, उच्च नागरीशाखा, और आरिनसंभोगमें था उसका शिष्य माननीय महल था । आदरके योग्य जेष्ठ हस्ति ( जेष्ठ हस्तिन् ) का शिष्य मान्य गाधक था उसकी चेली पूजनीय सामाकी प्रार्थनापर वर्माकी पुत्री और जयदासकी स्त्री गुलहानें उषभ ( ऋषभ ) की मूर्तिकी प्रतिष्ठा कराई ॥

( पृष्ठ ३८९ जिल्द पहली )

नं० २८

( अ A )––भगवतो उसभस वारणेगणें नाडिके कुले सा ( यं )

( ब B ) दुकसवायकसमिसिनिएसादिनाएनि–

अर्थ–भगवान उषम ( ऋषभ ) की जय हो मादिताकी प्रार्थनापर जो वारणगणके उपदेश, नांदिककूल और शाखाके धुककी चेलीथी–

( पृष्ठ २७६––२०७ जिल्द २ री )

अब आप देखसक्ते हैं कि करीब दोहजार वर्षके हुये कि ऋषभ प्रथम जैन तीर्थंकर समझे जाते थे । अब महावीर और पार्श्वनाथ कब हुये महावीर स्वामीने संवत् विक्रमसे ४७० वर्ष पहले मोक्ष पाया और पार्श्वनाथ का निर्वाण इससे २५० वर्ष पहले हुआ । पस शिलालेख जो इन दो तीर्थंकरोंके चन्द( कई ) सौ वर्ष पीछे लिखेगये थे, इसबातका सुबूत देते हैं कि ऋषभ जैन तीर्थंकर थे । यदि महावीर और पार्श्वनाथ जैनमतके चलाने वाले होते तो मनुष्य जिनको दोहजार वर्ष हो चुके हैं ऋषभ की मूर्तियां क्यों बनाते ॥

महाशयो ! आज दोपहरके वक्त मुझे आपके सामने इस बातके कहनेमें बड़ा खेद होता है कि लोगोंने हमारे पवित्रधर्मको बहुत ही तुच्छ समझ रक्खा है कई लेखकोंने इसको छठीसदीमें निकला हुआ समझा है । कई इसको बौद्धमतकी शाखा बतलाते हैं कइयोंने इसको चार्वाक मतके साथ मिला दिया है कई महावीरको इसका प्रचलित करनेवाला बतलाते हैं और कइयोंकी राय है कि पार्श्वनाथ इसका चलानेवाला था. हम

विद्वानोंसे ऐसे बुरे सलूककी आशा कभी नहीं करते थे। हम यह कभी नहीं समझते थे कि विद्वान् ऐसे धर्मको हानि पहुचावेंगे जो कि सबके लिये दयालू है परन्तु इस दुष्टसंसारमें नेकी बहुधा विपत्तिमें होती है ॥

महाशयो ! मैं अपने व्याख्यानके इस भागको पूरा करनेसे पहले एकबार फिर भी पुराने भारतवर्षकी तरफ लौटता हूं। मैं आपको इसबातका विश्वास दिलाता हूं कि प्राचीन कालमें इस श्रेष्ठ देशमें केवल ऐसे ही मनुष्य नहीं थे जो कहते थे कि–

पुराने भारतवर्षका विशेष वर्णन

"स्वर्गकामो यजेत्"

अर्थ–जो मनुष्य स्वर्गमें जाना चाहता है उसको यज्ञ करना चाहिये।

परन्तु ऐसे भी बहुत धर्म व सम्प्रदाय थे जो इन यज्ञोंका कुछ भी गौरव नहीं करते थे और इनको बुरा समझते थे। शोककी बात है कि वे सब सम्प्रदाय हमारे समयतक विद्यमान नहीं रहे हैं और उनमेंसे बहुतसे हमेशाकेलिये नष्ट होगये हैं परन्तु अब भी कुछ ऐसे हैं जिनके तत्त्वशास्त्र हमारे साथ लगे हैं और मैं ख्याल करता हूं कि ये सम्प्रदाय इस बातको सिद्धकरनेकेलिये काफी हैं कि प्राचीन समयमें भारतवर्षके वैदिक यज्ञ और यज्ञमें जीवहिंसा ही स्वर्ग और मुक्तिके कारण नहीं थे, बल्कि लोग इन्हीं मनोरथोंको सिद्ध करनेकेलिये हिंसासे विरुद्ध कारणोंको भी काममें लाते थे और जब कि एक मतवाले कहतेथे कि हम संसाररूपी समुद्रको हिंसासे पारकरसक्ते हैं दूसरे मतवाले कहते थे कि सिर्फ अहिंसा ही निर्वाणका ( मोक्षका ) कारण है ॥

प्रथम ही प्राचीन योगियोंके तत्त्वशास्त्रको देखिये जिसको पतंजलि ऋषिने हमारे लिये तरतीबवार संग्रह किया है। हमारे पास जैनाचार्य हेमचन्द्रका (जो हेमचन्द्रकोषके एक प्रसिद्ध ग्रंथकर्ता हैं) बनाया हुआ योगशास्त्र भी है परन्तु चूंकि पतंजलिके योगसूत्र अच्छीतरहसे मालूम हैं हमें उनको पढ़ना चाहिये और देखना चाहिये कि उनमें अविनाशी सुखकी प्राप्तिकेलिये वैदिकयज्ञोंको सहायक बताया है या नहीं।

योगशास्त्र.

महाशयो ! पतंजलिके सूत्रोंमें यह कहीं भी नहीं लिखा कि वैदिकयज्ञ किसीप्रकारकी सहायता देते हैं बल्कि इसके विपरीति पाद २ सूत्र ३० में 'यम' का कथन किया है और अहिंसा सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रहको उसमें सामिल किया है:–

अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः ॥ ३० ॥

टीका–तत्र प्राणवियोगप्रयोजनव्यापारो हिंसा सा च सर्वानर्थहेतुःतदभावःअहिंसा। हिंसायाः सर्वकालमेव परिहार्यत्वात् प्रथमं तदभावरूपाया अहिंसाया निर्देशः। सत्यं वा

ह्मनसोर्यथार्थत्वं । स्तेयं परस्वापहरणं तदभावः 'अस्तेयं' । ब्रह्मचर्यं उपस्थसंयमः। अपरिग्रहःभोगसाधनानामस्वीकरणं । त एते अहिंसादयः पंचयमशब्दवाच्या योगाङ्गत्वेन निर्दिष्टाः ॥ ३० ॥ (इति राजमार्तंडः)

अर्थ भाषा—अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रहका नाम 'यम' अर्थात् बंधन है। जिस काममें किसी जीवके प्राणोंका नाश हो वह हिंसा है. यह सब पापोंकी मूल है. इसका न होना अहिंसा कहलाती है। चूंकि हिंसाका सबकालमें त्याग करना चाहिये इस कारण उसके अभावरूप अहिंसाका सबसे पहले कथन किया है। यथार्थ बातको कहना और मनमें शोचना सत्य कहलाता है। पराये धनका हरलेना स्तेय अर्थात् चोरी है उसका अभाव अस्तेय है। ब्रह्मचर्य्य स्त्रीसे भोगकरनेकी इच्छाको रोकनेका नाम है। अपरिग्रह विषयभोगके पदार्थोंको न रखनेको कहते हैं। इन पांच (अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य्य और अपरिग्रह) को 'यम' शब्दसे जाहिर किया है. इस यमको योगका सहायक बतलाया है॥

३१ वें सूत्रमें इन पांचो बंधनोंको जिनका नाम 'यम' है महाव्रत कहा है यदि मनकी समस्त दशाओंमें उनका ध्यान रक्खा जायः—

एते जातिदेशकालसमयानवच्छिन्नाः सार्वभौममहाव्रतम् ॥ ३१ ॥

टीका— 'जाति' ब्राम्हणत्वादिः । 'देशः' तीर्थादिः । 'कालः' चतुर्दश्यादिः 'समयः' ब्राह्मणप्रयोजनादिः । एतैश्चतुर्भिः 'अनवच्छिन्नाः' पूर्वोक्ता अहिंसादयो यमाः सर्वासु क्षित्यादिषु चित्तभूमिषु भवाः 'महाव्रतं' इत्युच्यते । तद् यथा ब्राह्मणं न हनिष्यामि, तीर्थे कंचन न हनिष्यामि, चतुर्दश्यां न हनिष्यामि, देवब्राह्मणाद्यर्थव्यतिरेकेण हनिष्यामीत्येवं चतुर्विधावच्छेदव्यतिरेकेण कंचित् क्वचित् कदाचित् कस्मिंश्चिदप्यर्थे न हनिष्यामीत्यवच्छिन्नाः एवं सत्यादिषु यथायोगं योज्यं । इत्थमनियतीभूताः सामान्ये नैव प्रवृत्ताः महाव्रतमित्युच्यते, न पुनः परिच्छिन्नावधारणं॥३१॥

[इति राजमार्तण्डः]

अर्थ भाषा—ये सर्व साधारणकेलिये जाति, देश, काल और समयकी अपेक्षा (लिहाज) विना बड़े तप हैं. जाति आदि इन चार सूरतोंके भेदसे रहित चित्तवृत्तिकी समस्त दशा और हालतोंमें इनका आदेश है अर्थात् इसका यह मतलब नहीं है कि मैं ब्राह्मणका नहीं वध करूंगा बल्कि इसका यह मतलब है कि मैं किसी कारण भी किसी जगहँ में और किसी समयमें भी किसी भी जीवकी हिंसा नहीं करूंगा।इसीप्रकार और यमोंका भी अर्थ करना चाहिये । इसतरह जब इन आचरणोंका विनाभेदके सबकेलिये व्यवहार

होता है तो ये महाव्रत कहलाते हैं। जब उनके साधनमें किसी प्रकारका विच्छेद ( छोडना ) लगता है तो उनको महाव्रत नहीं कहते ॥

जिसप्रकार योगीको यह प्रतिज्ञा करनी पड़ती है कि मैं किसी स्थानमें किसीसमयमें किसी भी जीवकी हिंसा किसी भी मतलबकेवास्ते नहीं करूंगा। इसी प्रकार सत्य,अस्तेय आदिको भी समझना चाहिये क्योंकी इस प्रकारकी प्रतिज्ञायें महाव्रत कहलाती हैं ॥

३५ वें सूत्रमें कहा है:—

अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः ॥ ३५ ॥

टीका–तस्याहिंसां भावयतः 'सन्निधौ'सहजविरोधिनामप्यहितकुलादीनां 'वैरत्यागः' निर्मत्सरतयावस्थानं भवति। हिंसारता हिंस्रत्वं परित्यजन्तीत्यर्थः ॥

भाषार्थ–जिसका अहिंसामें पूरा २ प्रण है उसके पास वैरभाव नामको भी नहीं रहता अर्थात् स्वाभाविक निर्दय जीव जैसे सर्प, नौला इत्यादि भी कुछ हानि नहिं पहुंचाते। तात्पर्य यह है कि जिन जीवोंका स्वभाव हानि पहुंचानेका है वे भी अपने हानिकारक स्वभावको त्याग देते हैं ॥

इसतरह महाशयो ! आप देखसक्ते हैं कि योगदर्शनमें अहिंसाको कैसा मुख्य समझा है। योगीको अपना मनोरथ सिद्धकरनेकेलिये सर्वदा सब स्थानोंमें और सबप्रकारके मतलबकेवास्ते चाहे वह कुछ हो क्यों न हो सर्व प्रकारकी हिंसाका अवश्य ही त्याग करना चाहिये।ऐसा करनेसे उसका ऐसा प्रभाव होजाता है कि जिन जीवोंमें परस्पर वैर होता-है यदि वे उसके पास आते हैं तो वे तुरन्त अपना वैरभाव छोड देते हैं। योगसूत्रोंमें आद्योपांत यह कहीं नहीं कहा कि यज्ञ भी योगीको सहायता देते हैं. सिर्फ अहिंसा सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह ही उसके सहायक होते हैं ॥

३६ वें सूत्रमें कहा है:—

सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाः फलाश्रयत्वम् ॥ ३६ ॥

टीका–क्रिया मारणादि'क्रियाः'योगादिकाः'फलं, स्वर्गादिकं प्रयच्छन्ति। तस्य तु सत्याभ्यासवतो योगिनः तथा सत्यं प्रकृष्यते यथा अकृतायामपि क्रियायां योगी फलमाप्नोति। तद्वचनाद् यस्य कस्यचित् क्रियांकुर्वतोऽपि क्रियाफलं भवतीत्यर्थः ॥३६॥

अर्थ–जो पुरुष सत्यमें दृढ़ है वह कर्मोंके फलका आश्रय स्थान है। क्रिया यज्ञ है जिनको यदि किया जावेतो स्वर्गादिफलकी प्राप्ति होती है। जो योगी सत्यका अभ्यास करता है ऐसे महात्म्यको प्राप्त होता है कि उसको उन कर्मोंके किये विना ही वे फल मिल जाते हैं और उनकी आज्ञासे हरकोई पुरुष भी उनकर्मोंके किये विना वे फल पा सक्ता है ॥

सत्य अर्थात् झूठ बोलनेके त्यागको यहां ऐसा उत्तम बतलाया है जैसा कि यज्ञोंको वेदमें कहा है अर्थात् अविचल विश्वासके साथ सत्य बोलनेसे मनुष्यको वही फल प्राप्त होते हैं जो यज्ञोंके करनेसे होते हैं और सत्यबोलनेवाला उस निर्दयताके पातकसे बचा-रहता है जो यज्ञोंमें होती है ॥

महाशयो ! यह सूत्र बड़ा अर्थ सूचक है । इससे यह बात साफ २ जाहिर होती है कि योग करनेवाले वैदिकयज्ञोंको नहीं मानतेथे । विशेषकर यह उस पुरुषकेलिये एक बड़ा जबाब है जो वैदिक यज्ञोंका पक्ष लेता है

**सत्यप्रतिष्ठायां क्रियाफलाश्रयत्वम्**

**अर्थ–जो सत्यमें दृढ है वह कर्मोंके फलका आश्रयस्थान है ॥**

योगी कहता है "हमको यज्ञ नहीं करने चाहिये क्यों कि वे निर्दयतासे दूषित हैं. हमको उनके बदले सत्य बोलना चाहिये और सत्यवादी बनना चाहिये जो वस्तु मनुष्योंके ख्यालमें यज्ञोंसे प्राप्त होती हैं, वे सब हमको सत्य बोलनेसे प्राप्त होंगी. केवल इतना ही नहीं बल्कि अगर हम सत्यका अभ्यास करें तो हमारा ऐसा माहात्म्य होजायगा कि हमारी आज्ञासे यज्ञोंके कल्पित फल हर किसीको मिल सक्ते हैं" ॥

महाशयो ! शायद आप कहैं कि ऊपर लिखा हुआ सूत्र वैदिक यज्ञोंके फलका-खंडन नहीं करता है अगर ऐसा ही है तो योगदर्शन क्यों जीव हिंसाका बिल्कुल निषेध करता है और क्यों सर्वदा सब स्थानोंमें और चित्तकी सब अवस्थाओंमें वह अहिंसाकी तारीफ़ करता है? यदि यज्ञ गुणकारी होते तो वे योगके सहायक भी समझे जाते परन्तु आश्चर्यकी बात है कि वे सहायक नहीं समझे गये ॥

महाशयो ! प्राचीन समयमें जो सम्प्रदाय योगका अभ्यास करते थे, वे अवश्य ही वैदिकयज्ञ और जीवहिंसाके विरुद्ध होंगे, चाहे वे किसी मतलबके वास्ते भी क्यों न किये जाँय । इस बातकी सही आप कमसे कम योगियोंकी एक सम्प्रादाय अर्थात् जैनियोंके विषयमें तो स्पष्ट रूपसे देखसक्ते हैं । यह बात आपको अवश्य याद रखनी चाहिये कि जैनी बड़े योगी हुये हैं । समस्त जैनतीर्थंकर बड़े योगीश्वर थे । कोई जैनी विना योग किये मोक्ष नहीं पा सक्ता. कर्मोंके नाश करने और मोक्ष पानेकेलिये योग एक जरूरी बात है. आप हमारे मंदिरोंमें हमारी मूर्तियोंको देखिये ऐसा मालूम होता है कि वे योगाभ्यास कर रहीं हैं । उनके आसन और ध्यानको देखिये और विचार कीजिये कि वे समाधिमें कैसी मग्न हो रहीं हैं यह जैनमूर्तियोंमें ही विशेष बात है । यदि आपको योगाभ्यास करती हुई कोई

मूर्ति मिलैगी तो वह अवश्य जैनमूर्ति ही होगी। हिन्दुओंकी मूर्तियोंमें यह बात नहीं हैं. यह बडे शोककी बात है कि बहुत लोग जैनमतके रसको नहीं समझते हैं. वे नग्न मूर्तियां पूजनेपर जैनियोंकी निन्दा करते हैं परन्तु वे उन मूर्तियोंके आसन और ध्यानको कभी नहीं देखते वे यह कभी नहीं सोचते कि ऋषि ध्यानमें मग्न होनेके कारण वस्त्र धारण करनेकी कुछ चिन्ता वा फिकर नहीं कर सक्ते थे।

पस! महाशयो! जैनऋषि महान् योगी थे और आप जानते हैं कि उनका धर्म **"अहिंसा परमो धर्मः" है ॥**

महाशयो! मुझे यहां एक बातसे आश्चर्य हुआ है. वह यह है कि योगियोंको पंचमहाव्रत करने पड़ते हैं। क्या यहां जैनियोंके पंचमहाव्रत नहीं है? जैनियोंके मुनि बडे योगीश्वर थे और उनको और योगियोंके मानिन्द पंचमहाव्रत पालन करने पड़ते थे ॥

अब कपिल मुनिके सांख्य दर्शनको देखिये छठे सूत्रमें कहा है–

सांख्यदर्शन. "**अविशेषश्चोभयोः**" ॥ अ० १ सूत्र ६ ॥

भाष्य–उभयोरेव दृष्टादृष्टयोरत्यन्तदुःखनिवृत्त्यसाधकत्वे यथोक्त तद्धेतुत्वे चाविशेष एव मन्तव्य इत्यर्थः ॥

अर्थ–दृष्ट और अदृष्ट दोनों साधन अत्यन्त दुःख निवृत्तिके साधक न होनेसे और दोनोंमें यथोक्त वे ही हेतु ( अविशुद्धि इत्यादि ) होनेसे दोनोंमें कुछ विशेष नहीं यही मानना चाहिये।

दोनोंमें कुछ भेद नहीं है अर्थात् दुःख नाश करनेके प्रत्यक्ष उपाय और वैदिक उपायोंमें कुछ भेद नहीं है दोनों बराबर हैं और क्यों? इसवास्ते कि वैदिक यज्ञोंमें निर्दयताका पातक लगता है। यज्ञमें जीवहिंसा होती है उसका अवश्य बुरा फल होगा और पुरुषको वह दुःख उठाना पड़ैगा ॥

निश्चयमें कपिल मुनिके मतपर चलनेवाला इस नीचे लिखी हुई श्रुतिका सच्चा माननेवाला है:–

" मा हिंस्यात् सर्वाभूतानि "

अर्थ–किसी जीवको हिंसा नहीं करनी चाहिये।

वह इस मतको नहिं मानता कि श्रुतिः–

" अग्नीषोमीयं पशुमालभेत् "

अर्थ–मनुष्योंको ऐसे पशुओंका वध करना चाहिये जिनके देवता अग्नि और सोम हैं ॥

ऊपरवाली श्रुतिः–

१ देखो आगे परिशिष्टमें लेख नं. ९ क.

" मा हिंस्यात् सर्वभूतानि "

का अपवाद है. वह इस बात पर विश्वास नहीं करता कि यज्ञकी हिंसाको छोडकर और सब हिंसा हिंसा होती है बल्कि इसके विरुद्ध वह इस बात को मानता है कि सब प्रकारकी हिंसा हिंसा होती है और वैदिक यज्ञ जो हिंसाके दोषसे भरे हुए हैं पुरुषको दुःखसे नहीं छुडा सके. वह कहता है कि यदि वेदविहित हिंसा हिंसा नहीं समझी जाती तो युधिष्ठिरको युद्धकी हिंसाके कारण प्रायश्चित्त करनेकी कोई जरूरत न होती क्यों कि इसको वेदोंमें क्षत्रियोंका धर्म बतलाया है.

[१] युधिष्ठिरादीनांस्वधर्मेपियुद्धादौज्ञातिवधादिप्रत्यवायपरिहारायप्रायश्चित्तश्रवणाच्च ।

( सांख्यसूत्र ६ अ० १ के विज्ञानभिक्षुकृतभाष्यमें )

अर्थ–युधिष्ठिरादि राजाओंको अपने धर्मरूपी युद्धमें भी जातिवधके पापको दूर करनेकेलिये प्रायश्चित्त करना सुना गया है ।

फिर सांख्यकारिका २ में लिखा है:–

दृष्टवदानुश्रविकः सह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः ॥

सांख्यतत्त्वकौमुदी–गुरुपाठादनुश्रूयतइत्यनुश्रवोवेदः । एतदुक्तंभवति । श्रूयत एव परंनकेनापिक्रियतइत्यनुश्रवोवेदः तत्रभवआनुश्रविकः । तत्रप्राप्तोज्ञातइतियावत् । आनुश्रविकोपिकर्मकलापोदृष्टेनतुल्योवर्तत इति ऐकान्तिकात्यन्तिकदुःखप्रतीकारानुपायत्वस्योभयत्रापितुल्यत्वात्-अस्यां प्रतिज्ञायां हेतुमाह–सह्यविशुद्धक्षयातिशययुक्तः । अविशुद्धिःसोमादियागस्यपशुबीजादिवधसाधनता क्षयातिशयौचफलगतावप्युपायेउपचरितौ क्षयित्वंचस्वर्गादिः सत्वेसतिकार्यत्वादनुमितम् । ज्योतिष्टोमादयःस्वर्गमात्रसाधनंवाजपेयादयस्तुस्वाराज्यसाधनमित्यतिशययुक्तत्वम् । परसम्पदुत्कर्षोहिहीनसम्पदंपुरुषंदुःखाकरोति ।

यहां भी हम फिर वही बात देखते है कि कपिलके मतपर चलनेवाला यह नहीं मानता है कि:–

" अग्नीषोमीयं पशुमालभेत् " क्योंकि इस श्रुति की

" मा हिंस्यात् सर्वाभूतानि "एक अपवादभूत है ।

गौडपादने सांख्यकारिका भाष्य बनाया है उसमें वह कपिल मुनिके मतको पुष्ट करता है और इसकी पुष्टिमें महाभारतका प्रमाण देता है वह पिता पुत्रके सम्वादसे एक श्लोकका प्रमाण देता है जिसमें पुत्र कहता है:–

तातैतद्बहुशोभ्यस्तं जन्मजन्मान्तरेष्वपि ।
त्रयीधर्ममधर्माढ्यं न सम्यक्प्रतिभाति मे ॥

---

१ देखो परिशिष्टमें लेख नं० १० का.

अर्थ—हे पिता मैंने जन्मजन्मांतरमें ( अर्थात् इस भव और पर भावोंमें ) वैदिक धर्मका बहुत अभ्यास किया है मैं इस वैदिक धर्मको नहीं पसन्द करता जो अधर्मसे भराहुआ हे। विज्ञान भिक्षुने कपिलके सूत्रोंका जो भाष्य किया है उसमें वह भी इसी विषयपर मार्कंडेयपुराणका प्रमाण देता है:—

तस्माद्यास्याम्यहं तात दृष्ट्वेमं दुःखसन्निधम्।
त्रयीधर्ममधर्माढ्यं किंपाकफलसन्निभम् ॥

अर्थ—हे तात यह देखकर कि वैदिक धर्ममें महादुःख है मैं इस अधर्मसे भरे हुए वैदिक मत पर क्यों चलूं। यह वैदिक धर्म किंपाक फलके समान हे जो अगर्चि देखनेमें सुहावना और सुन्दर मालूम होता है परन्तु जहरसे भरा हुआ है ॥ महाशयो! आपको यह प्रसिद्ध कथा मालूम है जिसमें यह लिखा है कि कपिल मुनिने स्यूमरश्मिसे शास्त्रार्थ किया था. कहते हैं कि एक विद्यार्थी अपने विद्याध्ययनको समाप्त करके अपने घर आया। उस समयमें ऐसी रीति थी कि जब कोई विद्यार्थी वेद पढ़कर घर आता था तो उसके आदरसत्कारमें एक गायका बलिदान दिया जाता था कपिलने इसको रोका फिर-स्यूमरश्मिने गायके पेटमें घुसकर कपिलसे शास्त्रार्थ किया.

निस्सन्देह यह बात बतलानेकेलिये यह एक बहुमूल्य कथा है कि कपिलमुनि उन प्राचीन ऋषियोंमें से एक थे जो यज्ञ या किसी और मतलबकेलिये चाहे वह कुछ भी क्यों न हो जीव हिंसाका निषेध करते थे, और जो अहिंसाको सत्यधर्मकी मुख्य जड़ बतलाते थे ॥

सांख्यकारिकामें केवल यज्ञकी जीव हिंसाका ही निषेध नहीं किया है बल्कि अग्निमें बीज डालनेको भी बुरा बतलाया है:-

सह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः ( सांख्यकारिका २ )

टीका—अविशुद्धिः सोमादियागस्य पशुबीजादिवधसाधनता ॥

अर्थ—सोम आदि यज्ञ पशु और बीजादिकोंकी हिंसा करनेसे सिद्ध होते हैं ॥ इस कारण वे अशुद्ध हैं

ऐसा मालूम होता है कि सांख्य मतके माननेवालोंने भी जैनियोंके समान बीजोंके नाश करनेका निषेध किया है ॥

महाभारतमें भी बहुतसे स्थानोंमें लिखा है कि प्राचीन ऋषियोंकी यह राय थी कि अहिंसा धर्म ही सत्यधर्म है। इस पवित्र ग्रंथसे अहिंसा धर्मका अत्यावश्यक कथन शांतिपर्वके मोक्षधर्ममें तुलाधार नामक एक वणिक्पुत्र और जाजलिनामक एक ब्राह्मणका सम्वाद है। जाजलीने बहुत समयतक तप किया था और बड़ा

महाभारत

१ देखो महाभारत शांतिपर्वमें कपिलगो सम्वाद.

अभिमानी हो गया था। राक्षस और पिशाचोंने उससे कहा कि तुलाधार भी जो तुझसे ज्यादा तपस्वी है ऐसा अहंकारी नहीं है जैसा कि तू है। जाजली तुलाधारसे शास्त्रार्थ करनेकेलिये बनारस अर्थात् काशीमें गया। तुलाधारने उससे कहा "हे जाजलि! तूने बहुत समयतक तप किया है, और तो भी तू यह नहीं जानता कि सच्चा धर्म क्या है" फिर उसने अहिंसाको सत्य धर्मका सार बतलाया और कहा "यदि जाजलीको इसमें सन्देह है तो वह अपनी जूड़ा अर्थात् जटाके पक्षियोंसे पूछले कि सत्य क्या है" जाजलीके इस प्रश्नके पूछने पर सब पक्षी एकस्वर होकर बोल उठे कि "अहिंसा सत्य धर्मकी मूल है और इस लोक और परलोकमें शुभफल देती है हिंसा करनेवाले मनुष्यका सब विश्वास जाता रहता है और उसका नाश हो जाता है। जो पुरुष किसी जीवको भय नहीं पहुंचाता वह सबसे निःशंक (निडर) रहता है परन्तु जो मनुष्य घरमें सर्पकी तरह भय उत्पन्न करता है उसको न तो इस लोकमें धर्म मिलता है और न परलोकमें" फिर तुलाधारने कहा कि "राजा नहुषने एक बैलका बध किया था जिसका परिणाम यह हुआ कि उसके राज्यमें सब ऋषियोंको दुःख सहना पड़ा इन ऋषियोंने १०१ अग्नियोंको जो उनपर हिंसाके कारण पड़े थे दूर किया और उनको संसारमे रोगरूपसे फैला दिया। जीव हिंसाका परिणाम भयानक होता है."

महाशयो! यह इसी सम्वादकी टीका है जिसमें नीलकंठ कहता है कि ऋषभके शुभ आचरणसे जिसने दयामयी धर्मका उपदेश किया था आर्हत (जैनी) मोहित हो गये थे यह ऋषभ उस वामदेवके विरुद्ध थे जो कहता था कि दुःखमें मनुष्य कुत्तेका मांस भी खा सक्ता है–

आवर्त्याशुनआन्त्राणि पेचे यः पूजयितुं पितृदेवमनुष्यान् ये च आन्त्राणि शुनः इति श्रुतिस्मृतिभ्यां वामदेवस्य श्रेष्टतमस्यापि बीभत्स आचार आपदिश्वमांसभक्षणरूपः प्रदर्शितः॥

पुराणे वा–ऋषभादीनां महायोगिनामाचारं दृष्ट्वा आर्हतादयो मोहिताः पाखंण्डमार्गं मनुगता इत्युक्तम्॥

अर्थ–कुत्तेकी आँतोंको (अर्थात् मांसको) पकाया। जिसने पितृदेव मनुष्योंकी पूजाके लिये (अर्थात् तृप्तिके लिये) कुत्तेकी आंतें पकाईं। इन श्रुतिस्मृतियोंसे अतिश्रेष्ठ भी वामदेवऋषिका आपत्तिमें कुत्तेका मांसभक्षणरूप बीभत्स आचरण दिखलाया है। अथवा पुराणमें "ऋषभादिक महायोगियोंका आचरण देखकर आर्हतादिक मोहित होकर पाखण्डमार्गका अनुसरण करनेलगे" ऐसा कहा है। इसी जगहपर नीलकंठ एक स्मृतिका प्रमाण देकर कहता है–

महोक्षं वा महाजं वा श्रोत्रियायोपकल्पयेत् ॥

अर्थ–हमको वैदिकब्राह्मणकेलिये एक मोटे बैल वा बकरेकी बलि देनी चाहिये ॥

फिर वह एक श्रुतिका प्रमाण देकर कहता है:–

मागामनागामदितिंवधिष्ठाः

अर्थ–निरपराध गौको मत मारो ॥

इस जगह नीलकंठ कहता है कि स्मृतिसे श्रुति बलवान् है क्योंकि उसमें " निरपराध " शब्द आया है ॥

चार्वाक भी जीवहिंसाके विरोधी थे क्योंकि वे यह उपदेश करतेथे–

चार्वाक दर्शन

पशुश्चेन्निहतः स्वर्गं ज्योतिष्टोमे गमिष्यति ॥
स्वपिता यजमानेन तत्र कस्मान्नहिंस्यते ॥ १ ॥

अर्थ–" यदि ज्योतिष्टोमयज्ञमें मारा हुवा पशु स्वयं स्वर्गमें चला जाता है तो यज्ञ-करनेवाला अपने पिताकी ही बलि क्यों नहीं देता "

फिर वे कहते हैं–

मांसानां खादनं तद्वन्निशाचरसमीरितम् ।

अर्थ–" जब कि मांसभक्षणकी आज्ञा इसी प्रकार निशाचरोंने दी थी "

महाशयो ! शोकका विषय है कि विद्वानोंने पुराने भारतवर्षके वैदिक मतका इतिहास तो लिखा परन्तु किसीने भी दूसरे मतोंका और विशेषकर उन मतोंका जो कहते हैं कि:–

" मा हिंस्यात् सर्वाभूतानि "

इतिहास बनानेकेलिये हालात और कथायें इकट्ठी नहीं किया और किसीने अबतक इस बातका निश्चय नहीं किया कि कौन २ सम्प्रदाय तो वैदिक मतको मानते थे और कौन २ दूसरे मतोंको और हरएक मतपर चलनेवालोंकी संख्या कितनी २ थी। यह कह देना बिल्कुल विचारके विरुद्ध है कि पुराने भारतवर्षमें केवल वैदिकमत ही था। ऐसी २ बातोंका मानना भयकारी है। यह सम्भव है कि वैदिक और वेदविरुद्ध मतोंका समान प्रचार हो या यह भी कौन कहसक्ता है कि वेदको न माननेवालोंकी संख्या वैदिकमतपर चलनेवालोंसे अधिक न थी। परन्तु साक्षीके न होनेसे हमको किसी नतीजेके निकालनेका अधिकार नहीं है। आप जानते हैं कि भारतवर्षमें अब बौद्धमत प्रायः नष्ट होगया है परन्तु इससे क्या आप यह भी कह सक्ते हैं कि बौद्धमत भारतवर्षकी एक सीमासे दूसरी सीमातक कभी नहीं फैला था ?

यथार्थमें यह बात कि इस समयमें कोई मत भारतवर्षमें नहीं है इसबातको मानलेनेकेलिये ठीक हेतु नहीं है कि निश्चयमें उस मतका प्राचीन समयमें कभी प्रचार नहीं

हुआ हम जानते हैं कि वार्हस्पत्य लोकायत कह लाते हैं यद्यपि उनका मत अब बिल्कुल नष्ट होगया है परन्तु यह सम्भव है कि मनभावना होनेके कारण उसको पुराने भारतवर्षमें सबने स्वीकार कर लिया हो ॥

महाशयो ! इस बातको सब जानते हैं कि पुराने भारतवर्षमें मनुष्य विद्याको कंठ याद रखते थे । उसका बहुतभाग नष्ट होगया है । वार्हस्पत्यसूत्र एक समयमें विद्यमान थे अब वे नष्ट होगये हैं और अन्य बहुत दर्शनोंके सूत्र नष्ट होगये हैं और इसी कारण हम उनके विषयमें कुछ नहीं जानते. पुराने भारतवर्षकी केवल वैदिकविद्या ही ऐसी है जिसका बहुतभाग सावधान ब्राह्मणोंने बचाये रक्खा परंतु यदि अन्य सम्प्रदायोंकी विद्या हमको नहीं मिलती है और ब्राह्मणोंके ग्रंथोंमें उनका कभी २ कथन आनेके सिवाय हम उनके विषयमें और कुछ नहीं जानते हैं तो हमको यह अधिकार नहीं है कि प्राचीनसमयमें जितना उन सम्प्रदायोंका प्रचार था उसके विषयमें हम अपनी ही कल्पनायें कर बैठें । हम अपने विषयमें देखते हैं कि हमारे शास्त्र अशोकके समयसे पीछे लिखेगये हैं परन्तु इसमें कुछ सन्देह नहीं कि हमारी विद्या उससे पहले विद्यमान थी जो कंठ याद थी । जैन अपने शास्त्रोंकी रक्षा करनेमें ब्राह्मणोंके तुल्य सावधान नहीं थे, इसकारण उनकी प्राचीन विद्या बहुत नष्ट हो गई या यह भी संभव है कि हम उन शास्त्रोंको मालूम करसके कि जिनका अभीतक पता नहीं लगा और जिनसे हमारा प्राचीन इतिहास प्रगट हो जाय परन्तु यह बात कि हमारे शास्त्र अशोकके पीछे बने वा लिखेगये यह माननेकेलिये कोई हेतु नहीं है कि जैनियोंकी कोई विद्या नहीं थी जिससे यह शास्त्र बने या इस बातको माननेके लिये भी कोई हेतु नहीं है कि उनका कोई प्राचीन इतिहास नहीं था । यह सम्भव है और जैनशास्त्रोंके अनुसार निश्चय है कि चौथे कालमें जो महावीर स्वामीके मोक्षके समय समाप्त हुआ जैनमत जैसा अब है उससे बहुत ज्यादा प्रबल था ॥

अब मैं जैनियोंके मन्तव्य और उनकी फिलासफीका कुछ कथन करता हूं । जैनी मानते हैं कि यह सृष्टि, अनादिसे है, इसका कोई कर्ता नहीं है और इसमें लोक और अलोक हैं लोकमें उर्द्धलोक वा स्वर्ग, मध्यलोक या पृथ्वी और पाताललोक या नरक हैं इस लोकमें जीव और अजीव दो द्रव्य हैं. जीव छह प्रकारके हैं पृथ्वीकाय, अग्निकाय, वायुकाय, जलकाय, वनस्पतिकाय और त्रस अर्थात् चलने फिरनेवाले जीव । त्रसजीव द्वीन्द्रिय (दो इन्द्रियवाले) त्रीद्रिय (तीन इंद्रियवाले) चतुरिंद्रिय (चार इन्द्रियवाले) और पंचेंद्रिय (पांच इंद्रियवाले) होते हैं । पंचेंद्रिय जीवोंके दो भाग हैं, अर्थात् संज्ञी वा मनवाले जीव और असंज्ञी वा मनरहित जीव । इनमें मनुष्य

जैनियोंका मन्तव्य

सबसे ज्यादा गौरवके योग्य है क्योंकि यही निर्वाण पा सक्ता है सबसे ऊंचे स्वर्गका देव भी मोक्षको प्राप्त नहीं हो सक्ता क्योंकि उसको जिन अर्थात् अर्हत् सदृश बनकर मोक्ष पानेकेलिये मनुष्य जातिमें अवश्य जन्म लेना पड़ैगा। अजीव पांच प्रकारके हैं पुद्गल ( प्रकृति वा माद्दा ), धर्म, अधर्म, काल, और आकाश ॥

जीवित प्राणीमें आत्माका पुद्गलसे मेल होता है. आत्माका पुद्गलसे इसप्रकारका संयोग अनादि है कर्म भी पुद्गल हैं. कर्मोंके बंधनके कारण आत्मा जन्मोंके चक्करमें फिरता रहता है नये कर्मोंके आनेका नाम आस्रव है, उनका आत्मासे संबंध ( मिलाप ) होनेका नाम बंध है, नये कर्मोंके द्वारका रोकना संवर कहलाता है और पिछले कर्मोंका फल भोगकर खिरजानेका नाम निर्जरा है । इससे अगला दर्जा मोक्षका है ।

यह जैनियोंके सात तत्त्व हैं जिनमें यदि पुण्य और पाप और मिलादिये जांय तो नौ पदार्थ होजाते हैं. यह जीव वा आत्मा सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् और अनादि है और इसमें और भी असंख्यात गुण हैं. कर्म जड़ ( पुद्गल ) हैं. उनका आत्मासे सम्बंध होनेके कारण आत्माके सब गुण छिप जाते हे । कर्मोंके बन्धनमें जीव अपना स्वरूप भूल गया है और जो स्वरूप इसका यथार्थमें है उससे विरुद्ध प्रायः अपने आपको समझता है । ऐसे आत्माको बहिरात्मा कहते हैं । कर्म आठ प्रकारके हैं अर्थात् १ ज्ञानावरण २ दर्शनावरण ३ मोहनीय ४ अंतराय ५ आयु ६ वेदनीय ७ नाम और ८ गोत्र । ज्ञानावरणकर्म ज्ञानको रोकता है और दर्शनावरण दर्शनको इत्यादि । इन कर्मोंमें से जो आयु कर्म है सो जन्म और मृत्यु है. एक आयुकर्मके अंत होने और दूसरे आयुकर्मके शुरू होनेके सिवाय और कुछ नहीं है । जब किसीजीवका आयकर्म समाप्त होजाता है तो उसकी आत्मा शरीरसे निकल जाती है जिसको लोग कहते हैं कि उसकी मृत्यु हो गई । जब उसकी आत्मा दूसरे शरीरमें प्रवेश करती है तो लोग उसको जन्म कहते हैं । इसप्रकार जीव कर्मोंके बंधनके कारण एक शरीरसे दूसरे शरीरमें फिरता रहता है जबतक कि वह समय न आजाय कि वह अपने कर्मोंका नाश करके और असली गुणोंको फिर पाकर जिन वा अर्हत् बनजाय और मोक्षकी प्राप्तिकरके अपने स्वरूपमें अविनाशी सुखका अनुभव करे ॥

महाशयो ! ऊपर लिखाहुआ जैनमतका कुल सार इस गूढप्रश्नका उत्तर है कि मैं कौन हूं? यह संसार क्या है ? मैं कहांसे आया हूं? कहां जाऊंगा? और इन सब वस्तुओंका क्या परिणाम होगा ? इस प्रश्नका उत्तर अनेक महान् पुरुषोंने अनेक देश और अनेक समयमें अनेकप्रकारसे दिया है कोई भी दो उत्तर एक दूसरेसे नहीं मिलते यही मतों और धर्मोंमें भेदका कारण है । जैन तीर्थंकर अर्थात् प्राचीनसमयके क्षत्रिय

महर्षियोंने भी ऊपर लिखी भांति इस विषयको हल किया है, उन्होंने भी हमको बतलाया है कि आत्मा अनादि है । कर्म अनादि है और संसार अनादि है । न इसका कोई कर्त्ता है न हर्ता. आत्मा जैसा बीज बोता है वैसा ही काटता है, हमारा भाग्य हमारे ही आधीन है और महाशयो! तीर्थंकरोंका यह (उपर्युक्त) उत्तर मुझको सबसे श्रेष्ठ मालूम होता है और सबसे उत्कृष्ट सदाचारसे भरा हुवा प्रतीत होता है और शुभ आचरण करनेके लिये मुझको सबसे ज्यादह प्रेरक भी मालूम होता है क्योंकि हम अपने स्वर्गको परमेश्वर वा उसके पुत्र और प्रतिनिधियोंकी पूजाके क्यों आधीन करें? उसको अपने ही कर्मोंके आधीन क्यों न करे? ऐसा ईश्वर अवश्य अनोखा देव है जो केवल भक्ति करनेसे प्रसन्न होता है। हम ईश्वरको अपने कर्मोंका न्यायाधीश भी नहीं मानते हैं क्योंकि इसमें बहुतसे उज्र पैदा होते हैं और इससे ईश्वर बडी भद्दी स्थितिमें रक्खा जाता है। इसी कारणसे हम जैनी ईश्वरकी सबसे उच्च मूर्तिका जैसे सर्वज्ञ अविनाशी और अनंत सुखी आदिका ध्यान करते हैं। हम यह नहीं मानते कि वह झूंठी तारीफको स्वीकार करता है एकका वध और दूसरेकी रक्षा करता है और जितनी कोई स्तुति और पूजा करता है उनके मुताबिक स्वच्छन्दतासे न्याय करता है. हम उसको अपने कर्मोंका न्यायकर्त्ता भी नहीं मानते हैं. हमारा देव सबसे पवित्र आत्मा, हमको आदर्शकेलिये सबसे उत्कृष्ट दृष्टांत और नकल करनेकेलिये सबसे बड़ा नमूना है और यह देव हमारी ही जीवात्मा है जब कि उसको निर्वाणकी प्राप्ति हो जाय. हम मनुष्यमें जो आत्मा है उसीको ही ईश्वर पहचानते हैं जो लोग हमको नास्तिक कहते हैं उनकी बड़ी भूल है यथार्थमें उनकी निपट भ्रांति है. हम नास्तिक नहीं हैं हम ईश्वरको मानते हैं केवल ईश्वरके विषयमें हमारा मंतव्य औरोंसे भिन्न है ॥

महाशयो! मैं उपर कहआया हूं कि इस गूढ प्रश्नका उत्तर (कि मैं कौन हूं? और यह संसार क्या है?) अनेक श्रेष्ठ पुरुषोंने अनेक काल और देशोंमे अनेक रीतिसे दिया है। ईश्वरके विषयमें उनकी कल्पनायें भी भिन्न २ हैं कोई कहता है कि जब हम उसके पुत्र और प्रतिनिधियोंमे विश्वास करेंगे तब ही वह हमको मुक्ति देगा, कोई कहता है कि हम उसकी जितनी पूजा करेंगे उतना ही हमको फल मिलेगा, कोई उसका कुछ लक्षण बतलाता हैं और कोई कुछ। हम भी उसका अपना लक्षण बतलाते हैं और कहते हैं कि वह न तो कर्त्ता है और न हर्त्ता और न रक्षक न उसके पुत्र है और न प्रतिनिधि. वह सर्व शक्तिमान नित्य, सर्वज्ञ, और अनंत गुणवाला है वह ईश्वरीय आत्मा है. हम हरएक मनुष्यको स्वयं उसका ही गौरव दिखाते हैं यदि हमसे हरएक मनुष्य अपने स्वरूपका अनुभव करे और उसके अनुसार आचरण करे

तो आप विचार सक्के हैं कि उसके आचार कैसे होंगे। इस प्रकार हम ईश्वरमें श्रद्धा करते हैं उसके विषयमें केवल हमारा मंतव्य भिन्न है, जो लोग हमको नास्तिक बताते हैं, वे झूंठे हैं क्योंकि हम ईश्वरको मानते हैं ॥

महाशयों! क्या मैं, आपसे एक शब्दमें यह भी न पूंछलूं कि जो लोग कहते हैं कि जैनियोंकी कोई तत्त्वविद्या नहीं है वह क्या भूलमें नहीं हैं? क्या हमारी कोई फिलासफी नहीं है? क्या जो ऊपर लिखा गया है वह फलसफा नहीं है? आप माधवके बनाये हुये सर्वदर्शनसंग्रहनामक पुस्तकको पढ़ें उससे भी आपको मालूम होजायगा कि जैनियोंका कोई दर्शन है वा नहीं ॥

महाशयो! जिंदगीके इस गूढ़ प्रश्नके उत्तरमें विश्वास करनेको सम्यग्दर्शन कहते हैं. उस उत्तरका जानना सम्यग्ज्ञान और उसके अनुसार आचरण करना सम्यक्चारित्र कहलाता है सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंका नाम रत्नत्रय वा तीन रत्न हैं ॥

रत्नत्रय

सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानकी व्याख्याकी कुछ आवश्यकता नहीं है अब रहा सम्यक्चारित्र अथवा स्वर्ग और अन्तमें मोक्षकी प्राप्तिकेलिये जैनीका कैसा आचरण होना चाहिये। यह चारित्र दो प्रकारका है अर्थात् श्रावकका चारित्र और मुनिका चारित्र. महाशयो! यहां यह भी ध्यान रक्खो कि श्रावगी कोई शब्द नहीं है असली शब्द श्रावक है जिसको मूर्ख लोगोंने बिगाड़कर श्रावगी बना दिया है ॥

श्रावक दो प्रकारके हैं अव्रतसम्यग्दृष्टी अर्थात् व्रतकरके अपने चारित्रका पालन नहीं कर सक्ते और व्रतीश्रावक जो कि व्रतकरके अपने चारित्रको रखते हैं. व्रतीश्रावकके चरित्रमें ग्यारह प्रतिमा शामिल हैं ये पाठशालाकी श्रेणियोंकी तरह ग्यारह दर्जे हैं। पहलीसे छट्टी प्रतिमातकके श्रावकको जघन्य श्रावक कहते हैं छट्टीसे नवमीं पर्यंत मध्यम और नवमीसे ग्यारहवीं प्रतिमातकके श्रावकको उत्कृष्ट श्रावक कहते हैं ॥

श्रावकके आचरण.

प्रथमप्रतिमा–पहली प्रतिमाके श्रावकको नीचे लिखेहुये नियम रखने पडते हैं ॥

ग्यारह प्रतिमा

(क) मैं सच्चे देव गुरु और धर्ममें विश्वास करूंगा.

(ख) मैं अष्ट मूलगुणको पालूंगा अर्थात् मैं मधु मद्य और मांस जो तीन मकार कहलाते हैं और बड़, पीपर, ऊमर, कठुमर और पाकरके फल जिनको पंच उदम्बर कहते हैं इन आठोंको नहीं खाऊंगा।

(ग) मैं सात प्रकारके व्यसनोंसे अलग रहूंगा (१) जूआ खेलना, (२) मांस भक्षण करना, (३) मदिरा पीना (४) वेश्यासेवन करना (५) चोरी करना (६) शिकार खेलना और (७) पराई स्त्रीसे भोग करना

(घ) मैं प्रतिदिन मंदिरमें जाकर भगवानके दर्शन करूंगा।
इस प्रतिमाका नाम दर्शनप्रतिमा है॥

दूसरी प्रतिमा–इस प्रतिमाका श्रावक नीचे लिखेहुये नियम करता है.

(क) मैं निम्न लिखित बारह प्रकारके अतिचाररहित व्रत पालूंगा.

(१) मैं किसी त्रसजीवकी हिंसा नहीं करूंगा वा दुःख नहीं दूंगा।
(२) मैं पराई स्त्रीसे भोग नहीं करूंगा।
(३) मैं चोरी नहीं करूंगा।
(४) मैं परिग्रहका प्रमाण करूंगा।
(५) मैं झूठ नहीं बोलूंगा।
(६) मैं दिशाओंमें कहांतक जाऊंगा इसका प्रमाण करूंगा.
(७) मैं अनर्थ दंडसे अलग रहूंगा अर्थात् ऐसे कर्म नहीं करूंगा जिससे कोई मनोरथ सिद्धि नहीं हो परन्तु जिनके करनेसे दंड मिले।
(८) मैं भोग और उपभोगका प्रमाण करूंगा।
(९) मैं प्रतिदिवस प्रमाण करूंगा कि किन२ देशोंमें और किन २ दिशाओंमें कहांतक जाना है यानी ऊपर जो १० दिशाओंमें जानेका प्रमाण किया था उसको दिन ब दिन घटाना।
(१०) मैं सामायिक करूंगा।
(११) मैं अष्टमी और चतुर्दशीको उपवास रक्खूंगा.
(१२) मैं चार प्रकारका दान करूंगा।

(ख) मैं समाधिमरण करूंगा अर्थात् मरनेके समय संसार और सम्बंधियोंसे मोह छोड दूंगा।

इस प्रतिमाका नाम व्रतप्रतिमा है॥

---

(१) इन पांचोंको अणुव्रत कहते हैं (यानी १ से ५ तक)
(२) इन तीनोंको गुणव्रत कहते हैं (यानी ६ से ८ तक)
(३) भोग–जो एकबार भोगनेमें आवे जैसे आहार जलादिक.
(४) उपभोग–जो वारंवार भोगनेमें आवे जैसे वस्त्र, पात्र स्त्री आदि.
(५) आहारदान, औषधदान, विद्यादान, और अभयदान.
(६) इन चारोंको शिक्षाव्रत कहते हैं (यानी ९ से १२ तक)

तीसरी प्रतिमा—इस प्रतिमाका श्रावक नियम करता है कि मैं नियमित समयतक त्रिकाल ( प्रभात, मध्याह्न और सायंकाल ) सामायिक करूंगा ।

इसका नाम सामायिक प्रतिमा है ।

चौथी प्रतिमा—इस प्रतिमाके श्रावकको यह नियम करना होता है । मैं प्रत्येक अष्टमी, और चतुर्दशीको सोलह प्रहरतक शक्तिप्रमाण उपवास करूंगा । इस प्रतिमाका नाम प्रोषधोपवास प्रतिमा है ॥

पांचवी प्रतिमा—इस प्रतिमाका श्रावक नियम करता है कि मैं विना आगमें पकेहुये हरी वनस्पति और बीजको भक्षण नहीं करूंगा ।

इसका नाम सचित्तत्याग प्रतिमा है.

छट्ठी प्रतिमा—इस प्रतिमाके श्रावकको यह नियम करना पड़ता है ।

मैं रात्रिमें चार प्रकारका आहार नहीं करूंगा और मैं अपनी स्त्रीसे दिनमें भोग नहीं करूंगा ।

इस प्रतिमाका नाम निशिभोजनत्याग प्रतिमा अथवा दिनमैथुनत्याग प्रतिमा है ।

सातवीं प्रतिमा—इस प्रतिमाके श्रावकको नीचे लिखे हुये नियम करने पड़ते हैं.

( १ ) मैं स्त्रीसे बिल्कुल भोग नहीं करूंगा ।

(२) मैं लेप, और शृंगार और उन सब बातोंका त्याग करूंगा जिनसे काम उत्पन्न हो।

इस प्रतिमाका नाम ब्रह्मचर्य प्रतिमा है।

आठवीं प्रतिमा—इस प्रतिमाका श्रावक नियम करता है ।

मैं सब प्रकारके आरम्भ और व्यापारका त्याग करूंगा ।

इसका नाम आरम्भत्याग प्रतिमा है ।

नववीं प्रतिमा—इस प्रतिमाका श्रावक नियम करता है कि—

मैं अंतरंग[1] और बहिरंग[2] सब प्रकारके परिग्रहका त्याग करूंगा। इस प्रतिमाका नाम परिग्रहत्याग प्रतिमा है।

दशवीं प्रतिमा—इस प्रतिमाका श्रावक नियम करता है कि—

मैं किसी संसारी अथवा गृहकार्यमें भला बुरा नहीं कहूंगा और विना बुलाये भोजन नहीं करूंगा । इसका नाम अनुमतित्यागप्रतिमा है ॥

ग्यारहवीं प्रतिमा—इस प्रतिमाका श्रावक प्रायः साधुके तुल्य होता है । वह या तो ऐलक श्रावक होता है या क्षुल्लक श्रावक ।

---

( १ ) चौदह प्रकार—१ मिथ्यात्व २ वेद— स्त्री पुरुष नपुंसक ३ राग ४ द्वेष ५ हास्य ६ रति ७ अरति. ८ शोक ९. भय १० जुगुप्सा ११ क्रोध १२ मान १३ माया १४ लोभ.

( २ ) दश प्रकार—१ क्षेत्र २ वास्तु ३ हिरण्य ४ सुवर्ण ५ धन ६ धान्य ७ दासी ८ दास ९ कुप्य १० भांड

यदि ऐलक श्रावक होतो जंगलमें साधुओंके संग रहता है । और वहां तपश्चरण करता है और लंगोटी लगाये हुये साधुओंकी तरहसे निर्दोष आहार ग्रहण करता है.

यदि वह क्षुल्लक श्रावक हो तो केवल लंगोटी चादर, और कमंडलु रखता है और मठ मंडप वा मन्दिरमें वास करता है। भिक्षाकर आहार लेता है जो इसके निमित्त ही कोई आहार बनाता है तो उसको नहीं लेता और अयोग्य और सचित्त आहारको नहीं लेता.

इस प्रतिमाका नाम उद्दिष्टव्रत प्रतिमा है.

उपर कहे हुये श्रावकके चरित्रके ११ भागोंके सिवाय हरएक गृहस्थी जैनको यथा-शक्ति दशलाक्षणी धर्मके धारनेकी भी आज्ञा है ।

दशलाक्षणी धर्म

( १ ) उसको क्रोध जीतना चाहिये अपनेसे छोटेसे भी सब प्रकारकी अवज्ञा और हानि शांतिसे सहन करनी चाहिये और उनपर क्षमा करनी चाहिये.

इसका नाम उत्तमक्षमाधर्म है ।

( २ ) उसको मानकी बात नहिं कहनी चाहिये अर्थात् गर्व नहिं करना चाहिये ।

इसका नाम मार्दवधर्म है ।

( ३ ) उसको छल और कपटसे अलग रहना चाहिये ।

इसको आर्जवधर्म कहते हैं ।

( ४ ) उसको सत्य बोलना चाहिये ।

इसका नाम सत्यधर्म है ।

( ५ ) उसको आत्मा शुद्ध रखनी चाहिये और लोभरूप परिणाम नहीं करने चाहिये जिससे वह भ्रष्ट हो । उसको स्नान करके अपने शरीरको निर्मल और पवित्र भी रखना चाहिये ।

इसको शौचधर्म कहते हैं ।

( ६ ) उसको छेह प्रकारके[1] जीवोंकी रक्षा करनी चाहिये और मन तथा पांचो इन्द्रियां वशमें रखनी चाहिये ।

इसको संयमधर्म कहते हैं ।

( ७ ) उसको बारह प्रकारका तप[2] करना चाहिये ।

इसका नाम तपधर्म है ।

---

१ पृथिवीकाय, अपकाय, तेजकाय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, और त्रसकाय ।

२ अनशन, ऊनोदर, व्रतपरिसंख्यान, रसपरित्याग, विविक्तशय्यासन, कायक्लेश, प्रायश्चित, विनय । वैयावृत, स्वाध्याय, व्युत्सर्ग, ध्यान ।

( ८ ) उसको दुष्ट विचारोंका त्याग करना चाहिये और धन संपदासे मोह छोड़कर चार प्रकारके दान देनेमें व्यय करना चाहिये ।

इसको त्यागधर्म कहते हैं ॥

( ९ ) उसको चिन्तवन करना चाहिये कि इस संसारमें आत्माके सिवाय किंचित् मात्र उसका नहीं है ।

इसका नाम आकिंचन्य धर्म है ॥

( १० ) उसको आत्मध्यानमें लीन रहना चाहिये और अपनी स्त्री तथा अन्य स्त्री का भी त्याग करना चाहिये ।

इसको ब्रह्मचर्य धर्म कहते हैं ॥

हरएक जैनीका यह भी कर्तव्य है कि वह नीचे लिखे हुये बारह विषयोंपर निरंतर चिंतवन करे इनको बारह अनुप्रेक्षा कहते हैं

द्वादश अनुप्रेक्षा

( १ ) इस संसारमें कोई वस्तु नित्य नहीं है हरएक वस्तु विकार सहित है इस-कारण मुझको इससे विघ्न नहीं होना चाहिये और उसको क्षणभंगुर समझना चाहिये । इसको अनित्य अनुप्रेक्षा कहते हैं ॥

( २ ) कष्ट वा मृत्युके समय इस संसारमें मेरी सहायता करनेवाला कोई नहीं है, जैसा मैंने बोया है वैसा अवश्य काटना पड़ेगा । इसका नाम अशरण अनुप्रेक्षा है ॥

( ३ ) मैंने पहले अनादिकालसे मनुष्य, देव, नारकी और तिर्यंच बनकर दुःख सहे हैं और इस संसारमें भ्रमण करता फिरा हूं इसको संसारअनुप्रेक्षा कहते हैं

( ४ ) मैं इस संसारमें अकेला हूं ।

इसका नाम एकत्वअनुप्रेक्षा है ॥

( ५ ) संसारकी यह सब वस्तु मुझसे न्यारी हैं । इसका नाम अन्यत्वअनुप्रेक्षा है ॥

( ६ ) मैं इस मलसे भरेहुये शरीरपर क्या मान करूं । इसका नाम अशुचिअनुप्रेक्षा है ।

( ७ ) मुझको त्रिजोग अर्थात् मन, वचन और कर्मका चितवन करना चाहिये जि-नसे नये कर्मोंका बंध होता है । इसको आस्रवअनुप्रेक्षा कहते हैं ॥

( ८ ) मुझको ऐसा उपाय करना उचित है जिससे आगामी कालमें मेरी आत्मासे नये कर्मोंका बंध होना रुक जाय । इसको संवरअनुप्रेक्षा कहते हैं ॥

( ९ ) मुझको ऐसे उपाय करने चाहिये जो मुझको पिछले कर्मोंके नाश करनेमें सहा-यक हों । इसको निर्जराअनुप्रेक्षा कहते हैं ।

( १० ) मुझको इस लोकका चिंतवन करना चाहिये, इसमें क्या २ विद्यमान हैं, द्रव्य कौन २ से हैं, तत्त्व कौनसे हैं इत्यादि । इसका नाम लोकअनुप्रेक्षा है ॥

( ११ ) इससंसारमें रत्नत्रयधर्मके सिवाय सब वस्तु सुलभ हैं । इसको बोधि दुर्लभ-अनुप्रेक्षा कहते हैं ॥

( १२ ) रत्नत्रय धर्म ही इस संसारमें सुखका यथार्थ मूल है । इसका नाम धर्मअनु-प्रेक्षा हैं ॥

अब महाशयो ! मैं आपसे यह पूंछता हूं कि मैंने जो श्रावकका धर्म साधारणतासे आपके सन्मुख कहा है क्या उसमें आपको कोई ऐसी बात मालूम होती है जिससे आप यह कह सकें कि जैनमत मलीन आचारोंके समूहके सिवाय और कुछ नहीं हैं ? और जिन व्रतोंकी गृहस्थी जैनको उसके जीवनमें आज्ञा की है क्या वे यथार्थमें उत्तम नहीं हैं ? मुझे खेद है कि मेरे पास इतना समय नहीं है कि मैं आपको इन व्रतोंका आशय विस्तार पूर्वक बता सकूं । मैं आपसे केवल यह पूंछता हूं कि क्या आप उनके देखने मात्रहीसे यह कह सके हैं कि उनमें कोई ऐसी बात है जिसको मलीन कह सकें ? बल्कि क्या आप इन व्रतोंको अहिंसा परमोधर्मके उत्कृष्ट नियमपर स्थिति नहीं देखते ? क्या आप उनमें उत्कृष्ट सदाचारके नियम इकट्ठे किये हुये नाहिं देखते ? मैं आपसे पूंछता हूं कि आप यह नहीं देखते कि ये व्रत बारंबार चिल्ला रहे हैं " यह संसार तुम्हारे मनोरथको पूरा नहीं करेगा, इसमें ममता मत करो; अपनी आत्माका ध्यान करो, जहां-तक हो सके उतना ही थोड़ा इस संसारसे सम्बंध रक्खो, और कैसाही बड़ा काम क्यों न हो अपने अपने स्वभावको ( धर्मको ) कभी मत भूलो " ? और क्या आप यह नहीं देखते कि ये व्रत आपको योगी अथवा मुनि बननेका उपदेश करते हैं ?

महाशयो ! जैनमत एक निराला मत है । यह योगियोंका मत है, यह उन पुरुषोंका मत है जो संसार और उसकी वस्तुओंको तुच्छ समझते है, जो इस संसारसे बहुतही थोड़ा सम्बंध रखते हैं और जो एक प्रतिमासे दूसरीप्रतिमातक उन्नति करके अंतमें इस संसारका त्याग कर देते हैं और निर्ग्रंथ बन जाते हैं । जैनमत उन लोगोंका उपकारी नहीं है जो इस संसारकेलिये ही जन्म लेते हैं और जो खानेपीनेके लालसी वा विलासी हैं । यह मत केवल उन मनुष्योंकेलिये है जो परलोक और मोक्षमें बिश्वास रखते हैं और जो हरएक वस्तुको जो उनके निर्व्वाणके मार्गमें बाधा डालनेवाली हो हटाकर नग्न वा दिगम्बर बन जाते हैं, सबप्रकारकी परीषह सहन करते हैं और इस संसार, इस जीवन और इस जन्मको दुःखोंकी खानि समझते हैं ॥

महाशयो ! मैं आपसे फिर पूंछता हूं कि जो व्रत श्रावकके ऊपर लिखे हैं उनमें क्या कोई बात ऐसी है जो इस बातका उपदेश करती हो कि " स्नान मतकरो ! दन्तधावन मत करो और मलीन रहो " ?

विपरीत इसके हरएक श्रावकका यह नियम रक्खा है कि वह स्नान करे और शरीरको धोकर निर्मल और स्वच्छ रहे. यह दशलाक्षणीधर्म आज्ञाओंमें से एक आज्ञा है । पक्के जैनी सदा स्नान करते हैं, वे केवल एकबार ही स्नान नहीं करते बल्कि मलमूत्र क्षेपन करनेके पीछे हरबार स्नान करते हैं। जो लोग जैनियोंको मलीन कहते हैं, निस्सन्देह उनका ख्याल यथार्थ नहीं है, वे जैनियोंके साथ बड़ा अन्याय करते हैं। यह सत्य है कि जैनियोंमें एक सम्प्रदाय है जिसको ढूंढ़िया कहते हैं और जो 'अहिंसापरमोधर्म, के उसूलको अंततक लेगई है। इस सम्प्रदायके गुरु मुहपर पट्टी बांधते हैं जिससे उनका यह अभिप्राय है कि जब वे बोलें अथवा श्वास लें तो कोई जीव नहीं मरजाय; वे 'यानी ढूंढियाओंके गुरु, मलीन वस्त्र धारण करते हैं और स्नान भी नहीं करते हैं परंतु उनकी संख्या बहुत थोड़ी है वे श्वेताम्बर जैनियोंकी एक छोटीसी शाखा हैं। जैनियोंकी दो बड़ी सम्प्रदाय अर्थात् दिगम्बरों और सम्वेगी श्वेताम्बरोंको ढूंढ़ियोंके साथ नहीं मिला देना चाहिये. उनका अंदाज उनहींके उसूलोंसे करना चाहिये जिनमें इस बातपर बड़ा जोर दियागया है कि हमको अपना शरीर पवित्र और निरोगी रखना चाहिये ॥

अब मुनिके चारित्रका थोड़ासा कथन करता हूं और इसके पश्चात् में इस व्याख्यान

मुनिका चारित्र

को समाप्त करदूंगा। दिगम्बर जैन मुनियोंको जंगलमें नग्न रहना चाहिये, भूमिपर सोना चाहिये, अपने सामने चार हाथ प्रमाण (तक) जमीन पर दृष्टि डालकर सावधानतासे चलना चाहिये और ४६ दोष और ३२ अन्तरायोंको टालकर दिनमें एकबार श्रावकके घर भोजन करना चाहिये उनका यह भी नियम है कि अपने केशोंका लुंचन करें २२ प्रकारकी परीसह सहन करें और चौदह (१४) प्रकार का अंतरंग और दश १० प्रकारका बहिरंग परिग्रह त्यागकर निर्ग्रंथ बनें और अपना सारा समय धर्मध्यान वा शुक्लध्यान में व्यतीत करे।

श्वेताम्बर जैनसाधु सफेद वस्त्र धारण करते हैं वस्तीमें रहते हैं और शय्यापर सोते हैं शुक्लध्यान आत्मध्यानको कहते हैं, धर्मध्यानमें दशलाक्षणी धर्म, बारह प्रकारतप, तेरह प्रकार चारित्र, छह आवश्यकता और बारह अनुप्रेक्षा वा भावना शामिल हैं । यथार्थमें देखा जाय तो जैनसाधुका सारा समय पिछले कर्म्मोंका नाश करने, नये कर्म्मोंके द्वारके रोकने और अपनी आत्माको कर्मरहित करनेमें व्यतीत होता है। मेरी इच्छा है कि

१ क्षुधा, तृष्णा, शीत, उष्ण, डंसमशक, नग्न, अरति, स्त्री, चर्या, आसन, शयन, दुर्वचन, वधबंधन, याचना, अलाभ, रोग, तृणस्पर्श, मल, सत्कारपुरस्कार, प्रज्ञा अज्ञान और अदर्शन।

२ मिथ्यात्व, वेद, राग, द्वेष, हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, क्रोध, मान, माया और लोभ।

३ क्षेत्र, वास्तु, हिरण्य, सुवर्ण, धन, धान्य, दास, दासी, कुप्य और भांड ।

४ सामायिक, वंदना, स्तवन, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और कायोत्सर्ग ।

जैनसाधुका हाल बतानेको मेरे पास इतना समय होता कि मैं जैनसाधुके चारित्रका अभिप्राय और उसका आशय बतला सक्ता, यहां मैं केवल एक बातको बताकर संतुष्ट होता हूं कि निर्ग्रंथ नग्न क्यों रहते हैं और जैनी लोग नग्न मूर्तियोंको क्यों पूजते हैं।

जैनीसाधु नग्न क्यों रहते हैं और क्यों जैनी नंगी मूर्तियोंको पूजते हैं?

जैनसाधु इस कारण नग्न रहते हैं कि जैनमत कहता है कि जब तक किसी पुरुषमे नग्नताका ऐसा ही विचार बना रहता है जैसा कि हममें, उस समयतक उसको मोक्षकी प्राप्ति नहीं हो सक्ती, जैनमत के अनुसार कोई पुरुष मोक्ष नहीं पा सक्ता जबतक उसको यह ख्याल रहता है कि मैं नंगा हूं, वह इस संसाररूपी समुद्रसे केवल उसी समय पार होसक्ता है जब वह इस बातको भूल जाय कि मैं नंगा हूं। नंगा होनेका हमारा ख्याल ही हमको स्वर्ग और मोक्ष में जानेसे रोकता है, जब हम अपने दिलसे इस ख्यालको दूर करदेंगे तब ही हम निर्व्वाण पा सकेंगे।

जैनमतमें भाव और ज्ञानका बड़ा माहात्म्य रक्खा है, इन्हींपर जैनीकी मुक्ति निर्भर है। एक मनुष्यने अपनी माताको उड़द [ माष ] की दाल धोते हुये देखा, उसने विचार किया कि उसकी आत्मा भी कर्म्मोंसे इसी प्रकार आच्छादित [ ढंकी हुई ] है जैसे कि उड़द की दाल छिलकेसे ढंकी हुई है। उसने इस आवरण ( परदे ) को हटानेके लिये ध्यान किया और 'तुषमाषभिन्न' 'तुषमाषभिन्न' इस प्रकार बारम्बार कहता रहा अर्थात् उसकी आत्मा माषकी दालके तुल्य और उसके कर्म माषके छिलकेके समान भिन्न २ हैं, इस तरह ध्यान करते २ वह केवली [ सर्वज्ञ ] बन गया और मोक्षको प्राप्त होगया। इससे आप देख सक्ते हैं कि जैनमतमें भावों [ ख्यालातों ] का बड़ा दरजा रक्खा है, भाव हमारी मुक्तिका कारण है और भाव ही हमको नरक गतिमें ले जाते हैं। जबतक मनुष्य का यह ख्याल रहता है और वह जानता है कि मैं नंगा हूं और लोग मुझको बुरा भला कहेंगे उस समयतक वह मोक्षको नहीं पा सक्ता, उसको निर्वाण पानेके लिये ये ख्याल दिलसे हटा देने चाहिये। आदम और यहव्वाके स्वर्गसे निकलनेकी प्रसिद्ध कथा भी यही बात जाहिर करती है, आदम और यहव्वा दोनों नग्न और पवित्र थे, वे अदनके बागमें पूर्ण सुख भोगते थे और उनको इस बातका कुछ ज्ञान नहीं था कि भलाई या बुराई क्या चीज है। सैतानको जो उनका बैरी था यह इच्छा हुई की उनके सुखको नष्ट करे, यह विचारकर उसने उनको बुराई और भलाईके ज्ञानरूपी वृक्षका फल चखा-दिया. जिससे उनको तुरन्त अपनी नग्नता मालूम होने लगी, इसका परिणाम यह हुआ कि वे पतित किये गये और स्वर्गसे निकाले गये, बुराई और भलाईके ज्ञानने ही और इस नग्नता के ख्यालने ही उनको अदनसे निकाला। जैनियोंका भी इसी प्रकार विश्वास

है, बुराई भलाईका और नग्नताका हमारा ज्ञान हमको मोक्षमें जानेसे रोकता है, इसकी प्राप्तिकेलिये नग्नताका ख्याल दिलसे निकाल देना चाहिये। जैननिर्ग्रंथ बुराई और भलाईके ज्ञानको भूल जाते हैं फिर उनको अपनी नग्नता ढकनेकेलिये वस्त्रोंकी क्या जरूरत है और वे आदम और युहन्नाके समान आत्मारूपी वाटिका ( बाग ) में सुख भोगते हुये नग्न और पवित्र क्यों नहीं रहें और बुराई भलाई और अपनी नग्नताके ज्ञानके कारण वे अविनाशी सुखसे रहित होकर इस संसारमें क्यों पतित हों? हिन्दू शास्त्रोंमे भी नग्नताका कम गौरव नहीं रक्खा है। शुक आचार्य जिसके परीक्षितकी सभामें आनेसे उसके पिता और पितामह ( दादा ) वगैरह सहस्रों ऋषि खड़े हो गये थे दिगंबर था, शिव दिगम्बर था दत्तात्रेय दिगम्बर था॥

दत्तात्रेयो महायोगी योगीशश्चामरः प्रभुः।
मुनिर्दिगम्बरो बालो मायामुक्तो मदापहः॥

[ दत्तात्रेयसहस्रनाम पृष्ठ २१४ ]

अर्थ—महायोगी, योगीश, अमर, प्रभु, मुनि दिगम्बर, बाल, मायामुक्त, मदापह ये दत्तात्रेयके नाम हैं॥

अवधूतोंका फिरका दिगम्बर अथवा जातरूप धारी होता है। ऋषभ जो विष्णुके २४ अवतारोंमे से एक थे और जैनमतके स्थापन करने वाले थे वह भी दिगम्बर थे—

एवमनुशास्यात्मजान्स्वयमनुशिष्टानपि लोकानुशासनार्थं महानुभावः परमसुहृद् भगवानृषभोपदेश उपशमशीलानामुपरतकर्मणां महामुनीनां भक्तिज्ञानवैराग्यलक्षणं पारमहंस्यधर्ममुपशिक्षमाणः स्वतनयशतज्येष्ठं परमभागवतं भगवज्जनपरायणं भरतं धरणिपालनायाभिषिच्य स्वयं भवन एवोर्वरितशरीरमात्रपरिग्रह उन्मत्त इव गगनपरिधानः प्रकीर्णकेश आत्मन्यारोपिताहवनीयो ब्रह्मावर्तात्प्रवव्राज॥

( भागवतस्कंध ५ अ० ५ श्लोक २८ )

अर्थ—बड़ेप्रभाववाले, सबके प्यारे, सबकर्म्मोंसे विरक्त और बड़ेशीलवंत भगवान् ऋषभ देव इसप्रकार अपनेपुत्रोंको शिक्षादेकर उनमें सबसे बड़े परमभाग्यवान, भगवज्जनोंकी सेवा करनेवाले श्रीभरतजीको पृथ्वीकी रक्षाकेलिये राजतिलक देकर आप महामुनियोंको भक्ति, ज्ञान और वैराग्यके लक्षणोंवाले परमहंसोंके धर्म्मकी शिक्षा करते हुये, संसारमें केवल शरीरमात्रको धार उन्मत्तकी तरह जिनके सब केश बिखर रहे हैं ऐसे दिगम्बर हो गये और अपने कर्तव्य ( फर्ज ) को बिचारकर ब्रह्मावर्त अर्थात् बिठूरदेशसे सन्यास लेकर चले गये॥

१ देखो भागवतमें.

भर्तृहरि अपने वैराग्यशतकमें शिव अर्थात् महादेवसे प्रार्थना करता है:—

एकाकी निस्पृहः शान्तः पाणिपात्रो दिगम्बरः ।
कदा शम्भो भविष्यामि कर्मनिर्मूलने क्षमः ॥ ७२ ॥

अर्थ—हे शम्भू ! वह दिन कब आवेगा जब मैं अकेला ( अलग ) होकर, इच्छारहित और शान्तहोकर, अपने हाथोंको बरतनकी जगह काममें लाकर और दिगम्बर बनकर कर्म्मोंके नाशकरनेको समर्थ हूंगा ?

नग्नता उन पुरुषोंके लिये नग्नता नहीं है जिन्होंने नंगा होनेका ख्याल दिलसे भुला दिया है. हिन्दूपुस्तकोंमें यह लिखाहुआ भी हमको मिलता है कि एक सरोवर (तलाव) में कुछ स्त्रियां नंगी स्नान कर रहीं थीं, शुकआचार्य पाससे निकल गये परंतु उन स्त्रियोंने अपनी नग्नताको नहीं छिपाया, जब व्यास उस मार्गसे निकले तो उन्होंने तुरंत अपनी नग्नता छिपालयी. व्यासने उन स्त्रियोंसे पूछा कि इसका क्या कारण है ? उन्होंने उत्तर दिया कि व्यास नग्नताको देखता और जानता है परन्तु शुक नहीं, और व्यासके नेत्र उनकी नग्नतापर पड़ते हैं परन्तु शुकके नहीं और व्यास अपने चारों ओरकी वस्तु देखता है विपरीत इसके शुक नहीं देखता । हमको हिन्दूपुस्तकोंमें यह भी मिलता है कि जब हनुमान दूत बनकर लंकामें गया तो उसने रावणके महलमें कुछ स्त्रियां रात्रिके समय नग्न सोती हुई देखीं. उसने अपने दिलमें विचार किया कि मुझसे बड़ा पाप हुआ परन्तु फिर सोचनेपर उसने ख्याल किया कि नहीं, मैं निरपराध हूं क्योंकि मैं पवित्र हूं और नंगा होना या न होना मेरेलिये बराबर है । वे मनुष्य अजीब हैं जिनके नेत्र साधुओंकी नग्नता पर पड़ते हैं और जो उनमें इसलिये दोष लगाते हैं कि वे वस्त्र धारण नहीं करते और उन्होंने बुराई भलाईका ख्याल दिलसे निकाल दिया है । हमारे नेत्र साधुओंके गुणोंपर पड़ने चाहिये, हमको उनकी नग्नतासे क्या प्रयोजन है ?

महाशयो ! क्या आपको मालूम है कि महाराजा रणजीतसिंहके महामंत्रीने उसपुरुषको क्या उत्तर दिया था जिसने उससे पूछा था कि क्या तुम्हारा राजा काना है ?

उसने यह जबाब दिया था कि मुझको यहबात मालूम नहीं है । दूसरेने पूछा कि इसका क्या कारण है तब मन्त्रीने उत्तर दिया कि महाराजाके मुखको देखनेका कौन साहस ( जुरअत ) कर सक्ता है, सब लोगोंकी आखें उनके चरणोंमें पड़ती हैं फिर कोई किसप्रकार जान सक्ता है कि राजाके एक नेत्र है ? हमारे नेत्र भी सदा साधुओंके गुणोंपर पड़ते हैं, हमको उनके शरीरसे क्या प्रयोजन है ? इससे यह बात भी जाहिर होती है कि हम नग्नमूर्तियोंको क्यों पूजते हैं । क्योंकि मूर्तियां उन महात्माओंकी हैं जो नग्न थे, जब हम मन्दिरमें जाते हैं तो उन मूर्तियोंके शरीरको कभी नहीं देखते बल्कि उनके

ध्यानको देखते हैं और विचार करते हैं कि हमको उन तीर्थंकरोंके समान होना चाहिये जिनकी ये मूर्तियां हैं और हमको आत्मध्यानमें इसप्रकार मग्न होना चाहिये जैसे ये मूर्तियां बताती हैं। हम मूर्तिके ध्यानको देखते हैं शरीरको नहीं। आप हमारी मूर्तियोंको देखें उनको ध्यानमें मग्न पावेंगे. हम इस ध्यानकी पूजा करते हैं और मूर्तियोंको इस वास्ते पूजते हैं कि वे हमको ध्यानकरनेको याद दिलाती हैं। हम बुतपरस्ती (पाषाणपूजा) नहीं करते हैं बल्कि हम मानसिक पूजा करते हैं। ये मूर्तियां केवल हमको हमारे इष्टदेवका स्मरण कराती हैं, जिस प्रकार प्रेमीजन मुद्रिका (अंगूठी) रखते हैं जिससे उनको अपने प्राण प्यारे याद आजाते हैं। हम पाषाण की प्रतिमाओंको कभी नहीं पूजते बल्कि अपने इष्टदेवोंको पूजते हैं, हम इन पाषाणकी मूर्तियोंका केवल इसलिये आदर करते हैं कि वे हमारे इष्टदेवकी प्रतिनिधि हैं और हम अपने प्रिय इष्टदेवोंकी मूर्तियोंका क्यों नहीं सन्मान करें कि जिन्होंने बुराई भलाई और नग्नताके ख्यालको दिलसे भुलाकर मोक्षकी प्राप्तिकी और जो अपने पीछे हमारी शिक्षाके लिये अपना नमूना (आदर्श) छोड़ गये जिससे हम अपने जीवनको उनकासा उत्कृष्ट बनासकें और ऐसा करनेसे उन्होंने लोंगफेलो ( Long fellow ) के कहनेको सत्य दिखा दियाः—

" महानपुरुषोंके जीवन हमको याद दिलाते हैं कि हम अपने जीवनको उत्कृष्ट बना सक्ते हैं और मरकर अपने पीछे कालकी वालूपर चिन्ह छोड़ सक्ते हैं.

हमारा उपकार करनेवाले नग्न तीर्थंकरोंकी नग्न मूर्तियोंको अपने आत्मीक लाभके लिये पूजनमें क्या हानि है? जब कि हम देखते हैं कि उनमें हमारे इष्टदेवोंका ध्यान दर्शाया हुआ है और वे हमको हरएक प्रभातके समय हमारे इष्टदेवोंको याद करानेमें हमको सहायता देती हैं?

महाशयो! मैं आशा करताहूं कि उनलोगोंके लिये यह जवाब काफी होगा। जो पूछते हैं कि जैनी नग्न मूर्तियोंको क्यों पूजते हैं? महाशयो! आप याद रक्खें कि यह बात भी हमारी प्राचीनताको पुष्ट करती है कि हमारी मूर्तिया नग्न हैं और हमारे साधु नंगे रहते हैं। जैनमत ऐसे समयमें प्रचलित हुवा जब मनुष्य बाल्यावस्थाहीमें थे, जब वे पवित्र और निरपराध बालकोंकी तरह नग्न रहसक्ते थे और जब कि उनके नग्न होते हुए भी लोग उनसे ऐसी प्रीति करते थे जैसी कि हम अपने बच्चोंसे करते हैं, उस समय में नग्नताका कोई ख्याल नहीं था॥

समाप्ति. महाशयो! अब मैं अपना व्याख्यान समाप्त करता हूं मैंने जैनमतपर जो मुझको संसारके मतोंमें सबसे उत्तम मालूम होता है अपना व्याख्यान खतम करदिया है। महाशयो! मुझको इसबातका अभिमान है कि मैंने जैनीके कुलमें जन्म लिया। मैं या-

वजीव इस जैनमतपर अभिमान करूंगा और मृत्यु होनेपर यह मेरी मुक्तिका कारण होगा। मैं चाहता हूं कि इस संसारमें कमसे कम आधा दर्जन ऐसे मत होते जो जैनमत के अमूल–

" अहिंसा परमो धर्मः "

को माननेवाले होते। मैं चाहताहूं कि हरएक मत गरीब जानवरों भेड़, बकरी, गौ, बैल आदिकी रक्षा करता कि जिनकी गर्दनें प्रतिदिन मांसभक्षियोंको भोजनदेनेके लिये काटी जाती हैं। मैं चाहताहूं कि प्रत्येकमत दीन मृग, मोर और अन्य पशु और पक्षियोंके शिकार करनेका निषेध करता और मैं यह भी चाहता हूं कि प्रत्येक मत दशहरे और अन्य उत्सवोंके अवसरपर जीवोंको वध होनेसे रक्षा करता। हाय! कितने भैंसे और भेड बलिदानके निमित्त मारे जाते हैं। महाशयो! मुझको निश्चय है कि यदि इसी प्रकार हिंसा होती रही और निरपराध जीवोंका गला कटता रहा तो हम हिन्दू बहुत जल्द निस्सत्व ( कमजोर ) और निर्बल होजायगे क्योंकि हम मांससे बिल्कुल घृणा करते हैं और विशेषकर हमारी शक्ति घी और दूधपर ही निर्भर है। आप बिचारें कि इस समयमें घी और दूध कितना महँगा है और पहले कितना सस्ता था, इस कारण हमको यह हिंसा रोकनी चाहिये और उन बिचारे जानवरोंका पक्ष लेना चाहिये जिनकी अगर रक्षा कीजाय तो वे हमारे लाभके लिये नहीं तो कमसे कम दयाके कारण अवश्य हमारे कृतज्ञ ( मशकूर ) होगे। महाशयो दीन जीवोंपर करुणा करो और बिचारकरो कि किस तरह निर्दोष जीव विनाकारण बध किये जाते हैं। आज जिस बकरी, भेड़ या गौको, आप देखते हैं कल वह इस संसारमें नहीं रहती है, वह कहां चली गई? मांस भक्षियोंके लिये उसका बध होगया, उन्हींके कारण उसका जीवन नहीं रहा। महाशयो! कृपाकरके आप मुझको बतायें कि क्या इन बिचारे जानवरोंको स्वप्नमें भी यह मालूम होता है कि अगलेदिन उनका बध होगा, जो जानवर इस समय मौजूद हैं वे क्या जानते हैं कि उनका काल निकट आगया है और कलकी प्रभात वे इस संसारमें नहीं रहेंगे? महाशयो! आप मुझको यह भी बतावें कि क्या निर्दई जीवहिंसक इस बातको नहीं जानते हैं कि जान सबको प्यारी होती है और मृत्युसे सबको दुःख होता है? दया! दया!! दया!!! मैं दयाके सिवाय और किसी बातकी प्रार्थना ( अपील ) नहीं करता, यदि हममें करुणा है तो हमको गरीब जीवोंका पक्ष लेना चाहिये। इंगलैंडदेश ( England ) में देखिये ए. एफ. हिल्ज साहब डी. एल् ( A. F. Hills, Eq., D. L.) और प्रोफेसर मेयर और जोशिया ओल्डफील्ड ( Pro. Mayor and Josiah Old field ) प्रेरणा (तहरीक ) कर रहे हैं जिसका अभिप्राय केवल जीवोंकी हिंसासे रक्षण करना और शाक

भक्षण ( Vegeterianism ) का प्रचार करना है । हमको भी भारतवर्षमें इसकी एक शाखा खोलनी चाहिये,एक भारतवर्षीय शाकभक्षणी सभा ( Indian Vegeterian Federal Union ) बनानी चाहिये और "उस मेमनेकी (भेड़के बच्चेकी) रक्षा करनी चाहिये जिसके बध करनेकी आज तेरे उत्सवने आज्ञा देदी है; यदि उसमें तेरा जैसा ज्ञान होता तो क्या वह उछलता और कूदता फिरता ? अन्तसमयतक वह खुश हुआ सुन्दर भोजनको खाता है और उस हाथको चाटता है जो उसका रुधिर बहानेकेलिये खड़ा हुवा है" ॥

महाशयो ! विचार करो कि हम हिन्दू हैं,हम उन पुरुषोंकी सन्तान हैं जो हिन्दू थे अर्थात् जिनसे 'हिं' अर्थात् हिंसा 'दू' अर्थात् दूर थी ( हिं-हिंसा, और दू-दूर ) हिन्दू लोग वे नहीं थे जो सिधुनदीके तटपर बसते थे. वे लोग थे जिनसे हिंसा दूरथी, हमको शब्दोंके मिथ्या अर्थ न करने चाहिये. हमको शब्दोंके यथार्थ अर्थ करने चाहिये. जो मनुष्य जिह्वाके लोलुपी हैं वही कहते हैं कि हिन्दू लोग सिन्धुनदीके तटपर बसा करते थे; हम जैनी उन लोगोंको हिन्दू कहते हैं जिनसे 'हिं' अर्थात हिंसा 'दू' अर्थात् दूर थी और महाशयो ! क्या हमारा यह कहना ठीक नहीं है ? अवश्य है, दशा बताती है कि हम सत्य हैं, जानकर पुकारते हैं कि हमारा अर्थ यथार्थ है, इसलिये जो हमारा नाम है हमको वैसा ही बनना चाहिये हमको झूठा दावा करना उचित नहीं है । हमको सच्चे हिन्दू अर्थात् जैन बनना चाहिये दोनोंका एक ही अर्थ है,हमको दयामयी धर्मके उत्कृष्ट नियमका पक्ष लेना चाहिये और हिमालयके पर्वतसे लेकर रामेश्वरतक और गुजरातसे लेकर ब्रह्मदेशतक बल्कि जैनराजा अशोककी तरहँ अन्यदेशोंमें घोषणा ( डोंडी ) करनी चाहिये कि "अहिंसापरमो धर्मः किसीजीवका वध मत करो किसी जीवको मत सताओ, यही, परमधर्म है" हमको शिला और स्तम्भोंपर सोनेके अक्षरोंसे खोदना चाहिये कि अहार यज्ञ शिकार वा किसी और प्रयोजनके कारण भी किसी जीवका वध नहीं करना चाहिये ।

महाशयो ! मैं अपने स्थानपर बैठनेसे पहले आपलोगोंका अत्यंत धन्यवाद करता हूं कि आपने कृपाकरके शांति पूर्वक मेरे व्याख्यानको श्रवण किया ॥

समाप्त.

श्री.

# परिशिष्ट.

लेख नं. १

हम यहांपर अकबरके फरमानकी नकल करते हैं और मालकम साहबने जो उसके विषयमें लिखा है उसका जिकर करते हैं–

MEMONS OF CENTRAL INDIA & MALCOLM
VOL. II, L. C. 135 & 136 (Foot note.)

An application was made to me to prevent the slaying of animals during the Putchoossur, or twelve days which they hold sacred: and the original Firman of Akber (carefully kept by their high priest at Oojein) was sent for my perusal. The following is a *literal* translation of this curious document.

" In THE NAME OF GOD. GOD IS GREAT.

" Firman of the Emperor Julalo-deen Mahomed Akber, Shah, Padsha, Ghazee.

" Be it known to the Moottasuddies of Malva, that as the whole of our desires consist in the preformance of good actions, and our virtuous intentions are constantly directed to one object, that of delighting and gaining the hearts of our subjects, &c. :

" We, on hearing mention made of persons of any religion or faith whatever who pass their lives in sanctity, employ their time in spiritual devotion, and are alone intent on the contemplation of the Deity, shut our eyes on the external forms of their worship, and considering only the intention of their hearts, we feel a powerful inclination to admit them to our association, from a wish to do what may be acceptable to the Deity. On this account, having heard of the extraordinary holiness and of the severe penances performed by Hirbujisoor and his disciples, who reside in Guzerat, and are lately come from thence, we have ordered them to the presence, and they have been ennobled by having permission to kiss the abode of honour.

" After having received their dismissal and leave to proceed to their own country, they made the following request:–That if the King, protector of the poor, would issue orders that during the twelve days of the month Bhodon, called Putchoossur (which are held by the Jains to be particularly holy), no cattle should be slaughtered in the cities where their tribe reside, they would thereby be exalted in the eyes of the world, the lives of a number of living animals would be spared, and the actions of his Majesty would be acceptable to God; and as the persons who made this request came from a distance, and their wishes were not at variance with the ordiances of our religion but on the contrary were similar in effect with those good works prescribed by the venerable and holy Musslman, we consented and gave orders that, during those twelve days called Putchoossur, no animal should be slaughtered.

" The present Sunnud is to endure for ever, and all are enjoined to obey it, and use their endeavours that no one is molested in the performance of his religious ceremonies.

Dated 7th Jumad-ul Sani, 992 Hejirah. "

अर्थ–जैनियोंने मुझसे प्रार्थना की कि पचूसर ( पजूषण ) अर्थात् उन १२ दिनोंमें जिनको वे पवित्र मानते हैं जीवोंकी हिंसाको रोका जाय और अकबरबादशाहका दिया हुआ असली फरमान जिसको उज्जैनमें रहनेवाले उनके बड़े पुजारीने यत्नसे रक्खा था उन्होने मेरे देखनेकेलिये भेजा। इस अपूर्व पत्रका निम्नलिखित तर्जुमा है.–

" ईश्वरके नामसे ईश्वर बडा है.

" **महाराजाधिराज जलालुद्दीन अकबर शाह बादशाह गाजीका फरमान.** "

" मालवाके मुत्सद्दियोंको विदित हो कि चूंकि हमारी कुल इच्छायें इसी बातकेलिये हैं के शुभाचरण किये जाय और हमारे श्रेष्ठ मनोरथ एक ही अभिप्राय अर्थात् अपनी प्रजाके मनको प्रसन्न करने और आकर्षण करनेकेलिये नित्य रहते है। "

" इस कारण जब कभी हम किसी मत वा धर्मके ऐसे मनुष्योंका जिकर सुनते हैं जो अपना जीवन पवित्रतासे व्यतीत करते हैं, अपने समयको आत्मध्यानमें लगाते हैं, और जो केवल ईश्वरके चिन्तवनमें लगे रहते हैं तो हम उनकी पूजाकी बाह्य रीतिको नहीं देखते हैं और केवल उनके चित्तके अभिप्रायको विचारके उनकी संगति करनेकेलिये हमारे तीव्र अनुराग होता है और ऐसे कार्य करनेकी इच्छा होती है जो ईश्वरको पसंद हो। इस कारण हरिभज सूर्य और उसके शिष्य जो गुजरातमें रहते हैं और वहांसे हालहीमें यहां आये हैं उनके उग्रतप और असाधारण पवित्रताका वर्णन सुनकर हमने उनको हाजिर होनेका हुक्म दिया है और वे आदरके स्थानको चूमनेकी आज्ञा पानेसे सन्मानित हुये हैं.–

" अपने देशको जानेकेलिये विदा ( रुखसत ) होनेके पीछे उन्होंने निम्न लिखित प्रार्थना की:–

यदि बादशाह जो अनाथोंका रक्षक है यह आज्ञा दे दें कि भादों मासके बारह दिनोंमें जो पचूसर ( पजूषण ) कहलाते हैं और जिनको जैनी विशेष करके पवित्र समझते हैं कोई जीव उन नगरोंमें न मारा जाय जहां उनकी जाति रहती है तो इस्से दुनियांके मनुष्योंमें उनकी प्रशंसा होगी बहुतसे जीव वध होनेसे बच जांयगे और सरकारका यह कार्य परमेश्वरको पसंद होगा और चूंकि जिन मनुष्योंने यह प्रार्थना की है वे दूर देशसे आये हैं और उनकी इच्छा हमारे धर्मकी आज्ञाओंके प्रतिकूल नहीं है वरन उन शुभ कार्योंके अनुकल ही हैं जिनका माननीय और पवित्र मुसलमानने उपदेश किया है. इस कारण हमने उनकी प्रार्थनाको मान लिया और हुक्म दिया कि उन बारह दिनोंमें जिनको पचूसर ( पजूषण ) कहते हैं किसी जीवकी हिंसा न की जावे।

" यह सदाकेलिये कायम रहैगी और सबको इसकी आज्ञा पालन करने और इस बातका यत्न करनेकेलिये हुक्म दिया जाता है कि कोई मनुष्य अपने धर्मसम्बधी कार्योंके करनेमें दुःख न पावे। मिती ७ जमादुलसानी सन ९९२ हिजरी. "

## लेख नं. २.

### हम यहां महाराना श्री राजसिंहजीके आज्ञापत्रकी नकल करते हैं–

Tod's Rajasthan. VOL. I.

Appendix No. V.-pp. 696 & 697.

Mahrana Sri Raj Sing, Commanding:

To the Nobles, Ministers, Patels, of the ten thousand ( villages ) of Mewar ( dossehes Mewar-ra,) according to your stations-read !

1. From remote times, the temples and dwellings of the Jains have been authorized; let none therefore within their boundries carry animals to slaughter-this is their ancient privilege.

2. Whatever life, whether man or animal, passes their abode for the purpose of being killed, is saved ( amra ).

3. Traitors to the State, robbers, felons escaped confinement, who may fly for sanctuary ( sirna ) to the dwellings ( upasra ) of the Yatis, shall not there be seized by the servants of the Court.

4. The kunchi ( handful ) at harvest, the muti ( handful ) of Keranoh, the charity lands ( doli ), grounds, and houses, established by them in the various twons, shall be maintained.

5. This ordinance is issued in consequence of the representation of the Ric Manoh to whom is granted fifteen Bighas of Adhan Iand, and twenty five of Malatic. The same quantity of each kind in each of the districts of Nimutch and Nimbahira.-Total in three districts, forty five bighas of adhan, and seventy five of mal.

On seeing this ordinance, let the land be measured and assigned, and let none molest the Yatis, but foster their privileges. Cursed be he who infringes them–the cow to the Hindu–the hog and corpse to the Mussalman.

( By command )

Samvat 1749, Mahsud 5th, A. D. 1693.

Sah Dyal, ( Minister. )

**देखो टॉड साहबकी बनाई पुस्तक " राजस्थानकी " जिल्द १ का अपेंडिक्स नं. ५, पृष्ठ ६९६ और ६९७.**

महाराना श्री राजसिंह मेवाड़के दश हजार ग्रामोंके सरदार, मंत्री और पटेलोंको आज्ञा देता है सब अपने २ पदके अनुसार पढे !

१ प्राचीनकालसे जैनियोंके मंदिर और स्थानोंको अधिकार मिलाहुआ है इस कारण कोई मनुष्य उनकी सीमा ( हद ) में जीववध न करे यह उनका पुराना हक है.

२ जो जीव नर हो या मादा, वध होनेके अभिप्राय से इनके स्थानसे गुजरता है वह अमर होजाता है ( अर्थात् उसका जीव बच जाता है. )

३ राजद्रोही, लुटेरे और काराग्रहसे भागे हुए महापराधीको जो जैनियोंके उपासरेमें जाकर शरण ले, राजकर्मचारी नहीं पकडेंगे.

४ फसलमें कूंची ( मुट्ठी ), कराना की मुट्ठी, दान करी हुई भूमी, धरती और अनेक नगरोंमे उनके बनाये हुए उपासरे कायम रहेंगे.

५ यह फरमान ऋषि मनुकी प्रार्थना करनेपर जारी किया गया है जिसको १५ बीघे धानकी भूमिके और २५ मलेटीके दान किये गये हैं। नीमच और निम्बहीरके प्रत्येक परगनेमें भी हरएक जतिको इतनी ही पृथ्वी दीगई है अर्थात् तीनो परगनोंमें धानके कुल ४५ बीघे और मलेटीके ७५ बीघे ।

इस फरमानके देखते ही पृथ्वी नाप दी जाय और दे दी जाय और कोई मनुष्य जतियोंको दुःख नहीं दे. बल्कि उनके हकोंकी रक्षा करे. उस मनुष्यको धिक्कार है जो उनके हकोंको उलंघन करता है। हिंदुको गौ और मुसलमानको सुअर और मुर्दारकी कसम है ॥

( आज्ञासे )

सम्वत १७४९, महसूद ५ वीं, ईस्वी सन १६९३.

शाह दयाल ( मंत्री. )

## लेख नं. ७

**हम यहां व्यासकृत वेदान्तसूत्रमें जो जैनियोंका वर्णन आया है वह शंकराचार्यके भाष्यके सहित लिखते हैं.**

# अध्याय २ रा. पाद २ रा.

**नैकस्मिन्नसम्भवात् ॥ ३३ ॥**

निरस्तः सुगतसमयः विवसन समय इदानीं निरस्यते । सप्त चैषां पदार्थाः सम्मता जीवाजीवास्रव संवर निर्जराबन्धमोक्षा नाम । संक्षेपतस्तु द्वावेव पदार्थौ जीवाजीवाख्यौ यथायोग्यतयोरेवेतरान्तरर्भावादिति

मन्यते, तयोरिममपरं प्रपंचमाचक्षते, पंचास्तिकाया नाम जीवास्तिकायः पुद्गलास्तिकायः धर्म्मास्तिकायः अधर्म्मास्तिकायः आकाशास्तिकायश्चेति । सर्वेषामप्येषामवान्तरप्रभेदान् बहुविधान् स्वसमयपरिकल्पितान् वर्णयन्ति । सर्वत्र चेमं सप्तभङ्गीनयं नाम न्यायमवतारयन्ति । स्यादस्ति, स्यान्नास्ति, स्यादस्तिच नास्ति च, स्यादवक्तव्यः, स्यादस्तिचावक्तव्यश्च, स्यान्नास्तिचावक्तव्यश्च, स्यादस्ति च नास्ति चावक्तव्यश्चेत्येवमेवैकत्वनित्यत्वादिष्वपीमं सप्तभङ्गीनयं योजयन्ति । अत्राचक्ष्महे, नायमभ्युपगमो युक्त इति । कुतः एकस्मिन्नसम्भवात् । न ह्येकस्मिन् धर्मिणि युगपत् सदसत्वादिविरुद्धधर्म समावेशः सम्भवति शीतोष्णवत् । य एते सप्तपदार्था निर्धारिता एतावन्त एवं रूपाश्चेति ते तथैव वा स्युः इतरथा हि तथा वा स्युः अतथा वेत्यनिर्धारित रूपं ज्ञानं संशयज्ञानवदप्रमाणमेव स्यात् । नन्वनेकात्मकं वस्त्विति निर्धारितरूपमेव ज्ञानमुत्पद्यमानं संशयज्ञानवन्नाप्रमाणं भवितुमर्हति, नेति ब्रूमः । निरङ्कुशं ह्यनेकान्तं सर्ववस्तु प्रतिजानानस्य निर्धारणस्यापि वस्तुत्वाविशेषात् स्यादस्ति स्यान्नास्तीत्यादि विकल्पोपनिपातादनिर्धारणात्मकतै वा स्यात्, एवं निर्धारयितुर्निर्द्धारणफलस्य च स्यात् पक्षेऽस्तिता स्याच्च पक्षे नास्तितेति, एवं सति कथं प्रमाणभूतः सस्तीर्थकरः प्रमाण प्रमेयप्रमातृप्रमितिष्वनिर्द्धारितासूपदेष्टुंशक्नुयात्, कथं वा तदभिप्रायानुसारिणस्तदुपदिष्टेऽर्थेऽनिर्धारितरूपे प्रवर्तेरन् । ऐकान्तिकफलत्वनिर्धारणे हि सति तत्साधनानुष्ठानाय सर्वो लोकोऽनाकुलः प्रवर्तते नान्यथा, अतश्चानिर्धारितार्थं शास्त्रं प्रलपन्मत्तोन्मत्तवदनुपादेयवचनः स्यात् । तथा पंचानामास्तिकायानां पंचत्वसंख्याऽस्ति वा नास्ति वेति विकल्प्यमाना स्यात् तावदेकस्मिन् पक्षे पक्षान्तरे तु न स्यादित्यतोऽन्यूनसंख्यात्वमधिकत्वं वा प्राप्नुयात् । न चैषां पदार्थानामवक्तव्यत्वं सम्भवति अवक्तव्याश्चेन्नोच्येरन् उच्यन्ते चावक्तव्याश्चेति विप्रतिषिद्धम् । उच्यमानाश्च तथैवावधार्यन्ते नावधार्यन्त इति च, तथातदवधारणफलं सम्यग्दर्शनमस्ति नास्ति वा एवं तद्विपरीतमसम्यग्दर्शनमप्यस्ति नास्ति वा एवं तद्विपरीतमसम्यग्दर्शनमप्यस्ति वा नास्तिवेति प्रलपन्मत्तोन्मत्तपक्षस्यैव स्यात् । न प्रत्ययितव्यपक्षस्य स्वर्गापवर्गयोश्च पक्षे भावे पक्षेचाभावस्तथा पक्षे नित्यता पक्षे चानित्यतेत्यनवधारणायां प्रवृत्त्यनुपपत्तिः । अनादिसिद्धजीवप्रभृतीनां च स्वशास्त्रावधृतस्वभावा नाम यथावधृतस्वभावत्वप्रसङ्गः । एवं जीवादिषु पदार्थेष्वेकस्मिन् धर्मिणि सत्वासत्वयोर्विरुद्धयोर्धर्मयोरसम्भवात् सत्वे चैकस्मिन् धर्मेऽसत्वस्य धर्मान्तरस्यासम्भवात् असत्वे चैवं सत्वस्य सम्भवादसंगतमिदमार्हतं मतम् एतेनैकानेकनित्यानित्यव्यतिरिक्ता व्यतिरिक्ताद्यनेकताभ्युपगमा निराकृतामन्तव्याः । यत्तुपुद्गलसंज्ञकेभ्योऽणुभ्यः संघाताः सम्भवन्तीति कल्पयन्ति तत पूर्वेणैवाणुवादनिराकरणेन निराकृतं भवतीत्यतो पृथक् तन्निराकरणाय प्रयत्यते ।

**एवं चात्माऽकार्त्स्न्यं ॥ ३४ ॥**

यथैकस्मिन् धर्मिणि विरुद्धधर्मासम्भवो दोषः स्याद्वादे प्रसक्तः एवमात्मनोऽपि जीवस्याकार्त्स्न्यमपरो दोषः प्रसज्येत । कथं शरीरपरिमाणोहि जीव इत्यनार्हता मन्यन्ते । शरीरपरिमाणतायां च सत्यामकृत्स्नोऽसर्व गतः परिच्छिन्न आत्मेत्यतो घटादिवदनित्यत्वमात्मनः प्रसज्येत । शरीराणाञ्चानवस्थितपरिमाणत्वान्मनुष्य जीवो मनुष्यशरीरपरिमाणो भूत्वा पुनः केनचित् कर्मविपाकेन हस्तिजन्म प्राप्नुवन्न कृत्स्नं हस्तिशरीरव्याप्नुयात्, पुत्तिकाजन्म च प्राप्नुवन्न कृत्स्नपुत्तिकाशरीरे सम्मीयेत । समान एष एकस्मिन्नपि जन्मनि कौमारयौवनस्थाविरेषु दोषः । स्यादेतत् अनन्तावयवो जीवस्तस्य त एवावयवा अल्पे शरीरे संकुचेयुर्महति च विकाशेयुरिति । तेषां पुनरनन्तानां जीवावयवानां समानदेशत्वं प्रतिविहन्येत वा न वेति वक्तव्यम् । प्रतिघाते तावन्नानन्तावयवाः परिच्छिन्ने देशे सम्मीयेरन् । अप्रतिघातेऽप्येकावयवदेशत्वोपपत्तेः सर्वेषामवयवानां प्रथिमानुपपत्तेः जीवस्याणुमात्रप्रसङ्गः स्यात् । अपि च शरीरमात्रपरिच्छिन्नानां जीवावयवानामानन्त्यं नोत्प्रेक्षितुमपि शक्यम् । अथ पर्यायेण बृहच्छरीरप्रतिपत्तौ च केचिज्जीवावयवा उपगच्छन्ति तनुशरीरप्रतिपत्तौ च केचिदपगच्छन्ति इत्युच्यते तत्राप्युच्यते ॥

**न च पर्य्यायादप्यविरोधो विकारादिभ्यः ॥ ३५ ॥**

न च पर्य्यायेणाप्यवयवोपगमापगमाभ्यामेतद्देहपरिमाणत्वं जीवस्याविरोधेनोपपादयितुं शक्यते । कुतः विकारादिदोषप्रसङ्गात् । अवयवोपगमापगमाभ्यां ह्यनिशमापूर्य्यमाणस्यापक्षीयमाणस्य च जीवस्य विक्रियावत्त्वं तावदपरिहार्यं, विक्रियावत्वे च चर्म्मादिवदनित्यत्वं प्रसज्येत, ततश्चबन्धमोक्षाभ्युपगमो बाध्येत, कर्माष्टकपरिवेष्टितस्य जीवस्यालावुवत् संसारसागरे निमग्नस्य बन्धनोच्छेदादूर्द्ध्वगामित्वं भवतीति । किञ्चान्यदागच्छतां मपगच्छतां चावयवानामागमापायिधर्मवत्वादेवा नात्मत्वं शरीरादिवत् । ततश्चावस्थितः कश्चिदवयवआत्मेति स्यात्, न च स निरूपयितुं शक्यते अयमसाविति । किंचान्यदागच्छन्तश्चैते जीवावयवाः कुतः प्रादुर्भवन्ति अपगच्छन्तश्च क वा लीयन्त इति वक्तव्यम् । न हि भूतेभ्यः प्रादुर्भवेयुः भूतेषु च लीयेरन् अभौतिकत्वाज्जीवस्य । नापि कश्चिदन्यः साधारणोऽसाधारणो वा जीवानामवयवाधारो निरूप्यते प्रमाणाभावात् । किंचान्यदनवधृतस्वरूपश्चैवं सत्यात्मा स्यात् आगच्छतामपगच्छतां चावयवानामनियतपरिमाणत्वात्, अतएवमादिदोषप्रसङ्गान्न पर्य्यायेणाप्यवयवोपगमापगमावात्मन आश्रयितुं शक्यते । अथवा पूर्वेण सूत्रेण शरीरपरिमाणस्यात्मन उपचितापचितशरीरान्तरप्रतिपत्तावकार्त्स्न्यप्रसञ्जनद्वारेणानित्यतायां चोदितायां पुनः पर्य्यायेणपरिमाणानवस्थानेऽपि स्रोतः सन्ताननित्यतान्यायेनात्मनो नित्यता स्यात्, यथारक्तपटादीनां विज्ञानानवस्थानेऽपि तत्सन्ताननित्यता तद्वद्विसिचामपीत्याशङ्क्यानेन सूत्रेणोत्तरमुच्यते । सन्तानस्य तावदवस्तुत्वे नैरात्म्यवादप्रसङ्गः वस्तुत्वेऽप्यात्मनोविकारादिदोषप्रसङ्गादस्य पक्षस्यानुपपत्तिरिति ॥

अन्त्यावस्थितेश्चोभयनित्यत्वादविशेषः ॥ ३६ ॥

अपि चान्त्यस्यमोक्षावस्थाभाविनो जीवपरिमाणस्य नित्यत्वमिष्यते जैनैस्तद्वत् पूर्वयोरप्याद्यमध्यमयोर्जीवपरिमाणयोर्नित्यत्वप्रसङ्गात् अविशेषप्रसङ्गः स्यादित्युक्ते एकशरीरपरिमाणतैव स्यात् नोपचितापचितशरीरान्तरप्राप्तिः । अथ वान्तस्य जीवपरिमाणस्यावस्थितत्वात्पूर्वयोरप्यवस्थयोरवस्थितपरिमाणएव जीवः स्यात् । ततश्चाविशेषेण सर्वदैवाणुर्महान् वा जीवोऽभ्युपगन्तव्यो न शरीरपरिमाणः, अतश्च सौगतवदार्हतमपिमतमसंगतमित्युपेक्षितव्यम् ॥

## लेख नं. ८

## हम यहां भागवतके पंचमस्कंधमें जो ऋषभदेवका वर्णन आया है उसको नकल करते हैं.

### तीसरा अध्याय.

नाभिराजा श्रद्धा करके विशुद्धभावसे यजन कर प्रवर्ग्य नामक यज्ञको प्रचार कर द्रव्य देश काल मंत्र ऋत्विग् दक्षिणा विधान इनके योगकी सिद्धि करके जो भगवान् काऊ प्रकारसे न जाने जायँ हैं सो भगवान अपने भागवतोंके ऊपर वात्सल्य भाव करके सुन्दर मुंघसें प्रसन्न प्रगट होयवेको काऊसें न जीती जाय ऐसे अपने आत्माको अपने निजजनोंके जो मनोरथ सम्पूर्णकरवेकी इच्छा करके सबके हृदयके ग्रहण करवेवारे साक्षात् परमेश्वर सबके हृदयके सुखकरवेवारे शरीरके अवयवोंकरके महा सुन्दर अवतार ले प्रगट होते भए २।

याके उपरान्त चतुर्भुजधारी सुवर्णमय पुरुषमें विशेष पीताम्बरधारी वक्षस्थलमें श्रीमहालक्ष्मीजीको चिन्ह शोभित शंख, कमल, वनमाला, चक्र, कौस्तुभमणि गदादिसें शोभित जिनकी किरण दमकै ऐसे श्रेष्ठ मुकुट कुण्डल कड़ा कटिसूत्र हार केयूर नूपुरसे आदि ले अंगभूषणोंसें भूषित तिन्हें देख ऋत्विक सभासद गृहके मालक ये सब ऐसे प्रसन्न भये जैसें निर्धनकूं उत्तम धन मिलै तैसे बहुमानपूजनकर शिरझुकाय वे सब स्तुति करवे लगे ॥ ३ ॥

ऋत्विकसभासदगृहके मालक बोले कि हे पुज्यतम बारम्बारपूजनीयहो हम जो आपके अनुगामी हैं सो नमस्कार ही बारम्बार करै हैं ये ही सज्जनोंसे शिक्षा पाई है कि संसारकी प्रकृत गुणोंमें जाकी मति असमर्थ पुरुष परमेश्वरके प्रकृतगुणोंके पीछेके भये जीव नाम रूप आकृति करकै कौन कहिवेको समर्थ है ॥ ४ ॥

सब जीव समूहोंका पाप नाशक अत्यंत कल्याणदायक श्रेष्ठगुणगणोंके कहिवेके विना और प्रकारसे न जा सकें हैं ॥ ५ ॥

हे परमपरिवारके जीवोंके अनुरागसे कहे भये जो गद्गद अक्षरकी स्तुतियें जल शुद्ध पल्लवकुशादि मञ्जरी तुलसी इत्यादि दूर्वांअंकुर इन करके करी भई पूजाकरके निश्चय है कि आप प्रसन्न होओ हो ॥ ६ ॥

यद्यपि ऐसी बात है तथापि आपकी बहुभारसे भरीभई या पूजाके विना आपके मतके अनुकूल और कुछ नहीं देखें हैं ॥ ७ ॥

हे नाथ दिनरात अनायास करके अपृथभागसें अनेकबार होवें ऐसे सब पुरुषार्थस्वरूप जो आत्मा आप तिनसें अशीर्वाद मागवेके विना और कुछ चाह योग्य होयवेको समर्थ नहीं होय है ॥ ८ ॥

हे सब श्रेष्ठनसे बी महाश्रेष्ठ जैसे हम सरीके परम अज्ञानी आत्माको कल्याण और भय न जानै अत्यंत करुणा करके आपकी जाम महिमा ऐसे अपवर्गकी कल्पना करत कुछ हमारी पूजाकी अपेक्षा न करके इनरकी यहां आप लखाई पड़े हो ॥ ९ ॥

यद्यपि तुम वर देवेकूं आविर्भाव भए तथापि हे पूजनीय यही वर है कि या राजर्षिके यज्ञमें वरदाता आप अपने भक्तनके नेत्रके सन्मुख भये ॥ १० ॥

काऊकों संग न करतो ऐसो तीक्ष्ण ज्ञानरूप अग्निमे विशेषकरके सबमिल जिनके गुणहुये आपमें जिनके स्वभाव आत्माराम मनन करे ईश्वरको ऐसें मुनीनको निरन्तर असंख्यात गुणनके गण परममंगलके स्थान गुणगणनके धारा कथन करवेयोग्य तुम हो ॥ ११ ॥

अब कोई समय कोइ प्रकारसे छींक आवती समय जंभाई आयवेकी विरियां और दुखकी जो अवस्था जितनी हैं तिनमें विवश हम सरीकेनको स्मरणके अर्थ ज्वरमें मरणदशामें बी सकल पाप नाश करवे वारे तुह्मारे गुणोंके करे भये नामधेय हमारे वचनसे सदा निकसैं ये ही मांगे हैं कलियुगमें हरनाम विना कोई और उपाय नही है. ॥ १२ ॥

**हरेर्नामैव नामैव नामैव मम जीवनम् । कलौनास्त्येव नास्त्येव नास्त्येव गतिरन्यथा॥ १२ ॥**

क्योंकि ये राजर्षि पुत्रकी कामना करके आपके समान पुत्रकी चाहना करे है सो स्वर्ग मोक्षके आशीर्वाद दाता ईश्वर आपकी सुन्दर उपासना करे है, पुत्रहीकी चाहमें मनोरथ है निर्धनके धनदाता हो परन्तु ये वर मांगनो आपसे ऐसो है कि जैसे धानकी तुषको कूटनो तद्वत जानो ॥ १३ ॥

या संसारमें तुम्हारी सबके पराजय करवेवारी माया करके सब पराजित होय हैं जाकी पदवी जानी जाय तासे हकी मति नाय, विषयरूप विषके वेगसें जाकी मति विधी नाय, जाने महात्मानके चरणनकी उपासना कीनी, वो पराजित नहीं होय है ॥ १४ ॥

## चौथा अध्याय.

श्रीशुकदेवजी बोले कि **श्रीऋषभदेवजी**के उत्पत्ति होयवे करके जो भगवतके लक्षण हैं वे देखते भये सबके समान रहे, वाहर भीतरकी सब इन्द्रियें जीते वैराग्य, ऐश्वर्य, महावैभव जिनको दिन २ प्रति बढे, ब्राह्मण जिनके देवता ऐसे सब मंत्री प्रजा या धरतीकी रक्षाकेलिये सबजने चाहना करते भये कि सब राज्य **ऋषभदेवजी**को देवें ये अमात्यादिक विचारते भये ॥ १ ॥ अतिश्रेष्ठतम विपुल, ओज, बल, लक्ष्मी, यश, वीर्य, शौर्य, ये देखकर तिनके पिता **ऋषभ** ये नाम करते भये ॥ २ ॥ तिनके ऊपर इन्द्र भगवान स्पर्धाकर वा खण्डमें नवर्षो ये जान योगीश्वर भगवान **ऋषभदेवजी** हंसकर अपनी आत्मयोगकी मायाकर अज नाम " प्राचीन जाको नाम ऐसे भारत " वर्षमें आप वर्षावते भये ॥ ३ ॥

नाभि तो अपने मनोरथ और सुन्दर प्रजाको प्राप्त होयकर अति आनन्दसे विव्हल अक्षर गद्गद वाणी करके अपनी इच्छासे मनुष्य लोक समान धर्म्म ग्रहण करनेहारे भगवान पुराण पुरुषको, माया

विलासित मति राजा हे पुत्र हे प्यारे ऐसे अनुरागसे अति लालन करत परम आनन्दको प्राप्त हो तो भयो ॥ ४ ॥

सब पुरकी प्रजा, देशको अनुराग जान राजा नाभी अपने पुत्रको धर्म मर्य्यादा रक्षाके अर्थ अभिषेक कर ब्राह्मणोंके ऊपर छोडकर मरुदेवीकों ले बदरिकाश्रममें जाय प्रसन्न मनसे सुन्दर तप समाधि योग करके नरनारायण भगवान वासुदेवकी उपासना कर काल करके जीवन्मुक्त होयके तिनकी महिमाको प्राप्त होते भये ॥ ६ ॥

नाभिसे और ब्रह्मण्य कौन है जाने विप्रनकी मंगलमें पूजा कीनी जाके यज्ञमें पराक्रम करके यज्ञेश दर्शन देते भये ॥ ७ ॥

अब भगवान् ऋषभदेव अपने खंडको कर्म क्षेत्र मानकर गुरुकुलमे वासकर गुरुमे वर और आज्ञा लेकर गृहस्थीनके धर्मनकी शिक्षा करत इन्द्रकी दी भई जयन्ती भार्यामें अपने समान शत पुत्रनको उत्पन्न करते भये ॥ ८ ॥

श्रुति स्मृति विहित दो प्रकारके कर्म कहिकर वेदकी शिक्षा करते भये. जिनमें निश्चय करके महायोगी भरतजी ज्येष्ठ श्रेष्ठ गुणी होते भये, जिनके नामसे यह देश भारतवर्ष कहावे है ॥ ९ ॥

तिनके पीछे कुशावर्त इलावर्त ब्रह्मावर्त मलयकेतु भद्रसेन इन्द्रस्पृक विदर्भ कीकट ये नवखण्ड भये ये नव्वेमें प्रधान भये ॥ १० ॥

कवि हरि अंतरीक्ष प्रबुद्ध पिप्पलायन आविर्होत्र और द्रुमिल चमस करभाजन ॥ ११ ॥

ये भागवत समान दर्शन योग्य नव महाभागवत हैं तिनको सुन्दर चरित्र भगवनकी महिमा करके बडो भयो वसुदेव नारदजीके संवादमें सबकी शांति करवेवारो आगे एकादशस्कंधमें वर्णन करेगे ऐसो जाननो योग्य है ॥ १२ ॥

छोटे इक्यासी जयंतीके पुत्र पिताकी आज्ञा करनेवारे महाशीलवान महाश्रोत्रिय यज्ञशील सदा विशुद्धकर्म कर ब्राह्मण होते भये ॥ १३ ॥

भगवान ऋषभ आप स्वतंत्र सब अनर्थों की परम्परा जिन्होंने निवृत्त कीनी केवल आनन्द अनुभवी ईश्वरही थे सो विपरीतकी नाई कर्मको प्रारंभ करते भये जो या बातकूं नहीं जानतेहै उनको कालके अनुसार धर्माचरण शिक्षा करते समभावमें रहे, महाशांत मैत्र दयालु धर्म अर्थ यश प्रजाको आनन्दरूप अमृत मय धर्म्म करके घरोंमें लोगनको लगावते भये ॥ १४ ॥

जो महाश्रेष्ठ लोग आचरण करे है वाके समान लोगभी करवे लगे हैं ॥ १५ ॥

अपनेको विदित सकलधर्म जो ब्रह्म सम्बंधी हो सो ब्राह्मणोंके दिखाये भये मार्गसे साम आदि उपायों से सब जन समूहोंको शिक्षा करते भये ॥ १६ ॥

द्रव्य, देश, काल, अवस्था, श्रद्धा, ऋत्विग, इन करके अनेक प्रकारसे सब यज्ञों करके बढे भये कर्म करके जैसो उपदेश हो तैसो शतवार अश्वमेधयज्ञ करते भये ॥ १७ ॥

भगवान ऋषभदेवजी करके रक्षित या भरतखंडमें अपनी अविद्यमान आकाशपुष्पकी नांई अपनेसे, और ते कोईप्रकारसे कदी कुछ भी कोई पुरुष वांछा न करतो भयो अपने स्वामी ऋषभदेवजीमे क्षण २ में अत्यंत बढो भयो स्नेहके अत्यंत उत्कर्षताके विना और काऊकी इच्छा न देखे है ॥ १८ ॥

सो कोई समय विचारते भये ऋषभदेवजी ब्रह्मावर्तमें आये ब्रह्मऋर्षी प्रवरोंकी सभामें सब प्रजाजनके सुनते वशीभूत जिनके चित्त उन पुत्रोंको महा दयालुताके भारसे वशीभूत शिक्षा करते ये बोले जो आगे की अध्याय मे है ॥ १९ ॥

## पांचवाँ अध्याय.

श्री ऋषभदेवजी बोले कि हे पुत्र.हो या मनुष्य लोकमें देहधारीनके बीचमें ये देह कष्टदायक कामनानके

भोगवेयोग्य नहीं है वे कष्ट कामविष्टा खानेवाले करसके है यासे दिव्य तप करो जासे सत्त्वशुद्धि हो वाहसिं अनन्त ब्रह्मसौख्य होवै है ॥ १ ॥

विमुक्तिद्वार तो महात्मानकी सेवा है तमोगुणको द्वार स्त्रीनके संग करबेवारे भगवानको संग है वे महात्मा हैं जो समदर्शी प्रशांत क्रोधत्यागी सुहृद साधु है ॥ २ ॥

जो कोई मेरेमें ईश्वरमें सौहृदता करै है देहके भरबैवारे विषयी जनोंमें घरमें स्त्रीमें पुत्रमें मित्रमें प्रीतियुक्त न होय हैं लोकमें जितनो अर्थ होय तितनो प्रयोजनमात्र आसक्ति करै हैं ॥ ३ ॥

जो इन्द्रियोंकी प्रीतिके अर्थ परिश्रम करै हैं सो प्रमत्त निश्चयकरके प्राप्तकरै है ये हम सुन्दर न मानै है जाते आत्माको ये बी क्लेश दाता देह होतो भयो ॥ ४ ॥

जबतक आत्मतत्त्व नहीं जानै है तबतक अज्ञानसे तिरस्कार होय है जबतक ये जीव कर्मकांड करतो रहै है तबतक सब कर्मोंकी आत्मा ये मन और शरीर बंध होय है ॥ ५ ॥

अविद्यासे जब आत्मा ढक जाय है तब मनको कर्म करके बश करै साक्षातमें जो वासुदेव हूं सो मेरेमें जबतक प्रीति याकी न होयगी तावत देहके योग वियोगसे मुक्त न होयगो ॥ ६ ॥

जब जैसे गुण हैं तैसे उनकी चेष्टाको न देखै है तब अपने स्वार्थमें प्रमत्त होय सहसा विद्वान सब स्मृति भूल अज्ञानी होय मैथुन्यसुखप्रधान ऐसे घरको प्राप्त होयकर तहां अनेक तापनको प्राप्त होय है ॥७॥

इन दोनों स्त्रीपुरुषको आपसमें पुरुषको स्त्री करके जो ये मैथुन भाव है सोई हृदयकी ग्रंथि कहे हैं याते घर, क्षेत्र, पुत्र, कुटुम्ब धन करके जीवको हम मम ये सब मोह होय है ॥ ८ ॥

जब हृदयकी गांठ बंधबेवारो सब कर्ममें जाको अधिकार ऐसो मन बंधो भयो टूट शिथिल हो जाय है तब ये जीव संसारसें छूटै है मुक्त होयकर सब हेतुनको त्यागकर परमेश्वरके लोकको प्राप्त होय है॥ ९ ॥

सार असार विवेकी अंधकार नाशक मेरेमें भक्ति अनुवृत्ति करै तृष्णा, सुख, दुखका त्यागकर सर्वत्र जीवको व्यसननकी त्यागना करके तत्त्व जाननेकी इच्छा करै तपसे सब चेष्टा निवृत्त करै तब मुक्त होय है ॥ १० ॥

मेरे अर्थ कर्म करै नित्य मेरी कथा करै मेरी सरीके देवके संगसे मेरे गुण कीर्तन करवेतें कोईसे वैर न करै अपने समान सबको समझै इन्द्रिनकी चाहको हे पुत्र देहगेहसे आत्मा बुद्धिको त्याग करै ॥११॥

वेदान्तशास्त्रको विचार करै एकांतमें सदा वसे सदा प्राण इंद्रियें आत्मा इने जीतै सब शास्त्रमें श्रद्धा सदा ब्रह्मचर्य और प्रमाद करके कुछ न करै बाणीनको जीते तो वैकुण्ठ होय है ॥ १२ ॥

सब जग मेरे भावको ज्ञान निपुण ब्रह्मज्ञान विशेष करके दीप्त होय तो जीव उद्धरै है योगाभ्यास, धैर्य, उद्यम इनसे युक्तकुशल होयके अहंकार रूप लिंगको त्याग करै ॥ १३ ॥

अविद्या करके प्राप्त कर्माशय हृदयकी ग्रंथिको जो बंध है सो या योग करके जैसो हमने उपदेश कीनो है तैसो सुन्दर प्रकारसे विचार सर्वत्याग योगमें उपारम करै ॥ १४ ॥

पिता पुत्रनको गुरुशिष्यको नृपप्रजाको बडे छोटेनको मेरे लोककी कामनावारो मेरे अनुग्रह रूप जो अर्थ होय सो ऐसे शिक्षा करै जो कर्ममें मूर्ख शिष्यन है या तत्त्वकूं न जाने है इन सबकु या प्रकार क्रोध त्याग कर्ममें न लगावे ॥ १५ ॥

जाके नेत्र नहीं हैं ऐसे अंधेको गढेमें पटकनेसे मनुष्य कौन अर्थकुं प्राप्त होयगो ऐसे ही सब जीवन को विषयोंमें जो चाहता है वो ही अंधकूपके समान नर्कमें या जीवकुं पटकै है ॥ १६ ॥

जाकुं अत्यंत कामना है ऐसो नष्ट दृष्टि वारो ये सब लोक आप आपने कल्याणके हेतुको न जानै है सुखके लेश मात्र हेतुको आपसमें वैर करै है वासे अत्यंत दुख होय है, सो मूर्ख लोग न जानै है ॥ १७ ॥

जो अविद्यामें वर्तमान कुबुद्धि रस्ता छोड और रस्ता चलै ऐसे अंधेको सब ओरको जाननेवारो दयालु विद्वान वाको कुमार्गमें कदीभी न चलने देते है ॥ १८ ॥

वो गुरू नहीं है वो सुजन नहीं है वो पिता न है वो माता न है वो देवता न है वो पति न है जो आई भई मृत्युको न छुडावे वो कुछभी नहीं है ॥ १९ ॥

ये मनुष्यकासा आकारका ये शरीर तर्क करवे योग्य नहीं है मेरी इच्छासे मैंने धारी है कुछ हम प्राकृत मनुष्य नहीं है सत्त्व मेरे हृदयमें है जहां धर्म है और अधर्म दूरमें मैंने पीटसे कर लियो है यासे जो आर्यलोग आर्यावर्तमें भये है वो मोको श्रेष्ठ कहते भये शास्त्रमें ऋषभका अर्थ श्रेष्ठ है ॥ २० ॥

तातें तुम सब मेरे हृदयसे जन्मे हो सो सब मिलकर सुन्दर क्लेश रहित बुद्धि करके बडे तुह्मारे सहोदर भाई श्री भरतजीको भजन करो सब प्रजाका भरण पोषण करो येही मेरी शुश्रूषा है ॥ २१ ॥

अब ब्राह्मणोंकी सेवा करनी यासे वैकुण्ठ होय सो पंच श्लोकसे कहे ॥ चेतन अचेतनोंमें तो सब स्थान वृक्ष श्रेष्ठ है. उनसे सर्प श्रेष्ठ है उनसे ज्ञानवान जीव श्रेष्ठ है तिनमें मनुष्य श्रेष्ठ है उनमें भूतादिक श्रेष्ठ हैं उनमेंसे गन्धर्व श्रेष्ठ है उनमें सिद्ध श्रेष्ठ है उनमें किन्नर इत्यादिक श्रेष्ठ है ॥ २२ ॥

तिनसे असुर श्रेष्ठ है असुरोंसे देवता श्रेष्ठ है देवतानमें इंद्रादिक श्रेष्ठ है उनसे दक्षादिक श्रेष्ठ है तिनमें ब्रह्माके सुर श्रेष्ठ है उनमें शिव श्रेष्ठ है वो भव ब्रह्माके वीर्यसे है उनमें ब्रह्मा श्रेष्ठ है ब्रह्मा मेरो भजन करै है मेरे सब ब्राह्मण देवनकी नाई पूज्य है ॥ २३ ॥

ब्राह्मणके बराबर कोई जीव मात्र नहीं है ऐसा हम देखते हैं हे विप्रहो यातेंपर और कहा है जिन, ब्राह्मणोंमें श्रद्धा करके सुन्दर मुखरूप अग्निमें मिष्टान्न हवन करे है अर्थात जाने ब्राह्मण भोजन कराये है उनमें हम भोजन करे है ऐसो हम अग्निहोत्रमें भी नहीं पावे है जैसो ब्राह्मणोंके भोजन करावनेसे होय है इन ब्राह्मणोंकी वेदमें ऐसी प्रशंसा लिखी है कि,–

**" एषां मूर्ध्नि परं पदं श्रुतिपुटे तीर्थानि भालेऽथ मा वाणीवाक्त्र कंरेऽनलो हृदि हरिः कुक्षौ तु वेदात्रयः । नाभ्यां पंकज संभवः सुरगणा यद्रोमकूपे स्थितास्तेऽमी भूमिसुराः शिरोभिरनिशं वंद्या न निंद्या कचित् ॥ १ ॥ २४ ॥**

इन ब्राह्मणोंने बहुत सुन्दर वेद रूप मेरो पुरातन शरीर धारयो है जिनमें ये आठ गुण है पहिली तो परम पवित्र सत्त्व गुण चाहिये, शम, दम, सत्य, अनुग्रह, तप, सहनशीलता, अनुभव जन्मज्ञान ये सब ब्राह्मणोंमें रहे है इनसे और कोई बडो नहीं है ॥ २५ ॥

मोमें भक्ति करबेवारे काऊ वस्तुकी जिने चाहना न ऐसे ब्राह्मणनको स्वर्ग अपवर्गके स्वामी अनंत परेसे परे जो मैं हूं ताके बिना औरसे उनको कुछ भी चाहवे योग्य नहीं है ॥ २६ ॥

हे पुत्रहो सब स्थावर जंगम जीवमात्रनको क्षणक्षणमें मेरेही वे सब स्थान है ऐसे मानकर एकांत दर्शी आपलोगोंको भावना करवे योग्य है यही मेरो पूजन है ॥ २७ ॥

मन, वचन, दृष्टि और जितनी इन्द्रीनकी चेष्टा है उनकरके मेरो ही आराधन करनो यही साक्षात फल है मेरे आराधनके विना मोहसे जम कहिये धर्मराजकी फांसीसे छुटबेको समर्थ नहीं है ॥ १ ॥ २८ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले कि ऐसे पुत्रनको शिक्षा कर जो अपनेसे शिक्षित लोक है उनके शिक्षाके अर्थ महामारी जिनको प्रभाव परम सुहृद भगवान ऋषभदेवजी महा शीलवारे सब कर्मसे विरक्त महामुनीनको भक्ति ज्ञान वैराग्य लक्षण जामें ऐसो परमहंसनको जो धर्म वाकी शिक्षा करत अपने सौ पुत्रनमें जो बडे परम भागवत भगवज्जनमें परायण श्रीभरतजी महाराजको पृथिवीकी रक्षाके लिये अभिषेककर आप भवनमें केवल शरीर मात्रको धारे उन्मत्तकी नाई दिगम्बरभेष धरे सब केश जिनके बिखर रहे जो कुछ कर्तव्य हो अपनी आत्मामें आरोपणकर ब्रह्मावर्त जो बिठूर देश यहांसे संन्यस्त होय कर चले जाते भए ॥ २९ ॥

जडवत अंधे, गूंगे, बहिरे पिशाचवत् उन्मादीकी समान अवधूत वेष धारे कोई पुकारे तो भी जीवनके मध्यमें मौन व्रतकूं ग्रहण कर चुप हो जाते भए ॥ ३० ॥

जहां तहां पुर, गांव, खान, किसानोंके गांव, पुष्पादि बाटिका, पर्वतके नीचेके गांव, सेना निवासस्थान, गौवनके स्थान, गोपनके स्थान जात्रियोंके समूह जहां गिर, वन, ऋषीनके आश्रम इत्यादिकोंमें

मार्ग २ में दुर्जनो करके जिनको तिरस्कार करो जाय जैसे बनके गजको मक्खी डरावें तैसे दुर्जन करते भये, कोई डरावे, ताडे कोई ऊपर मूत जाय, थूकै, पत्थर फेंके, धूर पटके, पाद जाय, शाप दे जाय, इन सबको कुछ न गिनते भये. यहै देह असत पदार्थोका स्थान है सत नाम मात्र है यामें सत असतको अनुभव करके, अपनी महिमाकी स्थिति, देख अहंकार, ममकार अभिमान न करके मनको खंडित न करके एकले पृथीवीमें परिभ्रमण करते भये ॥ ३१ ॥

अति सुकुमार हाथ, पांव, हृदयस्थल, विशाल भुजा, कंधा, गलो वदन आदि अवयव जिनके स्वभाव हीसे सुन्दर स्वभाव ही को हास, सुन्दर मुख, नवीन कमलदल समान शीतल तापहारक सुन्दर अरुण नेत्र बराबर सुन्दर कपोल, कर्ण, कंठ नासिका अत्यंत मुसकान मुखके सदा उत्सवको ता करके पुरकी वनितानके मनमें काम उद्दीप करें आगेसे लंबे कुटिल जटा पीरे केशनके बहु भारसे शोभित अवधूतनको अनादर करवेवारो मलिन निज शरीर करके जैसे काऊकू ग्रहने ग्रसो होय तैसे दीखत भये ॥ ३२ ॥

जा समय भगवान् ऋषभदेवजी लोकको आप साक्षात् विपरीतनकी नाई योगको करते भये. तिनकी जो कुछ क्रिया कर्म हो सो बडो भयानक भयो ऐसे अजगरोंकेसे व्रतमें स्थित होते भये शयन करते भये भोजन करते जल पीवे खावें सोए २ मूत दे, विष्ठाकरके विष्ठामें पडे २ चेष्टा करें लौटे वा विष्ठा करके सब देहके अवयव लिप्त होने भये ॥

श्लोकः-स्थित्वैकत्रैव यो धीरो भुक्त्वा प्रारब्धकर्म तत् ।
देहादिकं सुखं त्यक्त्वा वृत्तमाजगरे स्थितः ॥ १ ॥

अर्थः-आजगर व्रत याको कहे है कि जो धीर एक जगे स्थित होयकर प्रारब्ध कर्म भोग सब देहादिकके सुखको त्यागै आजगर व्रतमें स्थिर रहै ॥ ३३ ॥

बडे आश्चर्यकी और हर्षकी बात है कि तिन ऋषभ देवजीके विष्ठाकी सुरभि सुगन्धताकी वायु वा देशको ४० कोसतक सुगंधित करती भई ॥ ३४ ॥

ऐसे गौ मृग काककी चेष्टाकी नाई चलें बैठें स्थित होय रोवें काकमृगगौकीसी नाई चरित रहै पीवें खावें मूत्र करें ॥ ३५ ॥

या प्रकार नाना प्रकारकी योग चर्या कर आचरण करें, भगवान कैवल्यपति ऋषभ देवजी निरन्तर परम महा आनन्दको अनुभव करें, सर्वव्यापक सब जीवनके आत्मा भगवान वासुदेवमें अपने आत्माको एकभाव करके सिद्ध भये हैं समस्त अर्थ तामें परिपूर्ण आकाशमें विचरतो मनकी नाई देहको वेग होनो दूरको देख लेनो छिप जानो औरके कायामें प्रवेश करनो दूरकी वस्तुको ग्रहण करनो अपनी इच्छासे चाहे जहां चले जानो ये योगीनके ऐश्वर्य आप साक्षात्प्राप्त है, सो हे परीक्षित उनकी सराहना करते भये ॥३६॥

## छठा अध्याय.

राजा परीक्षित बोले कि हे भगवन् ! निश्चय है कि आत्माराम योगसे बढे ज्ञानसे जिनके कर्म बीज भुन गये अपनी इच्छासे प्राप्त जो ऐश्वर्य है सो फेर क्लेशदायक नहीं होय है ॥ १ ॥

श्रीशुक ऋषि बोले कि, आपने सत्य कह्यो क्योंकि कोई एक बुद्धिमान साक्षात चंचल मनको विश्वास नहीं करै है जैसें शठ किरात भील विश्वास कराय जीव हने हैं तद्वत् मनका विश्वास करनेसे मारो जाय है ॥ २ ॥

तैसें ही कहा है कि ये मन सावधान नहीं है यासे कदीबी किसीको संग न करै या मनके विश्वास करनेसे बहुत दिनको करो भयो तप स्खलित होय जाय है ॥ ३ ॥

कामको नित्य अवकाश देता है जो वाके पीछे रहै उनकोभी अवकाश देता है जो मैत्री करै है योगी उनको ये गति है जैसे जापै विश्वास करै ऐसे पतिको पुंश्चली छिनार स्त्री जारनको सावकाश बताय पतिको मरवाय देती है तैसे मनबी काम आदि कर योगियोंको भ्रष्ट करता है ॥ ४ ॥

काम, क्रोध, मद लोभ, शोक, मोह भयादिक सब कर्मबंधको मूल मन कोन बुद्धिमान वश न करैगो ॥ ५ ॥

याके उपरांत सकल लोकपालनमें मंडन, जडवत, अवधूत वेष, भाषा आचरणोंकरके भगवत्प्रभा ( भगवत्प्रभाव ) व जाको लखाई न पडै, योगियोंको देह त्याग विधिकी शिक्षा करत अपने शरीरको त्यागकी जिनको इच्छा आत्मामें आत्माको ध्यातृ ध्येयभाव त्याग अभेदबुद्धि करके देखते सब वृत्तियोंसे उपरामको प्राप्त होते भये ॥ ६ ॥

ऐसे जिनके चिन्ह तिन भगवान ऋषभदेवजीको योगमायाकी वासना करके शरीरमें या पृथिवीको अभिमानके आभासमात्र करके पर्यटन करत कोंक वेंक कुटक दक्षिण कर्णाटक देशनमें अपनी इच्छासे पहुँचे कुटकाचल पर्वतके उपवनमें मुखमें पाषाणकवलकी नाई दिपे उन्मत्तको नाई बाट खोले मग्न विचरते भये ॥ ७ ॥

याके उपरांत पवनके वेगसे कंपित बांसोंके घसनेसे उत्पन्न जो उग्र दावानल बांसके बनको ग्रसती भई, वाही अग्निके संग वा देहको भस्म करते भये आप अग्निमें प्रवेश कर गये अग्नि संस्कारसे शुभ गति होय है ॥ ८ ॥

जिनको चारित्र सुनकर कोंक वेंक कुटक देशनको राजा श्रीअर्हन नामक उनकी शिक्षा लेकर पूर्व कर्म करके कलियुगमें अधर्म जब बहुत होय जायगो तब स्वधर्मको मार्गमें कहीं भय नहीं ताकू त्यागकर ले कुपथ पाखंड जो सबके विरुद्ध ताको अपनी बुद्धि करके ये मंद प्रवर्तन करेगो ॥ ९ ॥

जो वो पथ प्रवर्त करेगो वा करके कलियुगमें जो तुच्छ मनुष्य हैं वे मायासे विमोहित अपने मन मुखी विधि योगसे शौच आचार विहीन जामें ईश्वरकी अवज्ञा होय ऐसे व्रत अपनी इच्छासे ग्रहण करै न स्नान करै न आचमन शौच करै केशको नोच २ कर खांडै इनसे आदि ले कुत्सित व्रत करै अधर्म जामें बहुत ऐसे कलियुग करके बुद्धि जिनकी नष्ट भई ब्रह्मवादि गुण विशिष्ट चैतन्य ब्रह्म–ब्राह्मण यज्ञ पुरुष लोक सबके निन्दक प्रायः करके होंयगे ॥ १० ॥

वे जो वेदमें नहीं ऐसी आप लोकयात्रा करके अध परंपरासे विश्वास कर अधतम नरकमें अपने आप गिरेंगे ॥ ११ ॥

ये अवतार राजस है कैवल्यकी शिक्षाके अर्थ है तिनके पीछे जो श्लोक है उन्हें गावें हैं ॥ १२ ॥

सप्तसमुद्रवती भूमीपर सब द्वीपनमें ये भरतखण्ड अधिक पुण्यदायक है क्योंकि या भारतवर्षके जन श्रीमुरारीके मंगलदायक कर्मनको गावें हैं ॥ १३ ॥

ये वंश यशसे उज्वल भयो जहां प्रियव्रतके सुत पुमान पुरुष अवतार लेते भये सो आद्य पुरुषकर्म नाशक धर्मकूं करते भये ॥ १४ ॥

संसार निवर्तक श्री ऋषभदेवजी तिनकी दशाको और कौन आदमी पहुंचेगे जो योगमायाकी सिद्धि हैं तिन्हें वी असत समझकर त्याग ते भये जाकेलिये आजकलके योगी यत्न करें हैं ॥ १५ ॥

ये सकल वेद लोक देव ब्राह्मण गौ इनके परम गुरु श्रीभगवान ऋषभ देवको चारित्र अत्यंत विशुद्ध कह्यो है सो पुरुषनके सब दुष्ट चारित्रनको हरवेवारो है परम महा मंगलदायक या चरित्रको खूब अत्यंत श्रद्धा करके जो कोई सावधान होयकर सुनै सुनावै तो भगवान वासुदेवमें एकांतसे श्रोता वक्ताको सम्यक प्रकारसे भक्तिको अनुप्रवर्तक होवै हैं ॥ १६ ॥

जिस भक्तिमें कवि जन निरंतर आत्माकूं लगाकर संसारके अनेक प्रकारके पाप तापसे तापित हो नित्य मान स्नान अपने परम पुरुषार्थसे प्राप्त परमानंददायक अपवर्गका भी अनादर नहीं करते हैं सर्व भावसे सब पुण्यार्थ भगवतमें ही ममानकर सब कुछ भगवत कोई मानती है ॥ १७ ॥

हे सज्जन तुम्हारे यादवनके पति गुरुदेवता प्यारे कुलपति किंकर श्रीकृष्ण हैं ऐसे भक्ति हमारी होय हे अंग भजन करवेवारेनको भगवान मुकुन्द मुक्ति देवै हैं भक्तियोग कदी भी नहीं देवै है ॥ १८ ॥

नित्य अनुभव करो भयो जो निजलाभ तासे जाकी तृष्णा निवृत्त भई ऐसे ऋषभदेवजी मंगलको रचना करके बहुत कालसे जाकी बुद्धि शयन करै ऐसे लोकके जीवनके ऊपर करुणा करके निर्भय आत्मा को स्वरूप कहिते भये तिन भगवान ऋषभदेवजी महाजनके अर्थ नमस्कार होय " या मतमें कोई मनुष्य तो श्रेष्ठ भये कोई जो मूर्ख भये उन्होंने ऐसे आचरण करे यासे लोकमें प्रशंसा करते भये ॥ १९ ॥

## सातवां अध्याय.

श्रीशुकदेवजी बोले कि–भरतजी महाराज महाभागवतको जब भगवानने पृथिवीकी रक्षाके लिये चितवन करै तब उनकी आज्ञामें परायण होय विश्व रूपकी बेटी पंचजनीसे व्याह करते भये तामें संपूर्णता करके अपने समान पुत्र पांच उत्पन्न करते भए जैसे अहंकार पंचभूत सूक्ष्मन कूरचै तद्वत जानो ॥ २ ॥

सुमति राष्ट्रभृत सुदर्शन आवरण धूम्रकेतु ये पांच पुत्रनके नाम हैं अजनाम इस भारत वर्षको अपना नाम बिख्यातिके लिये भारत खंड रखा कहिते हैं ॥ ३ ॥

सो राजा बहुत बातोंका जाननेवाला अपने परदादेके समान बहुत दयालु अपने २ कर्ममें वर्तमान प्रजाको अपने स्वधर्मसे वर्तमान करत सब ओरसे रक्षा करते भये ॥ ४ ॥

यज्ञरूप भगवानको भजन करते भये ऊंचे नीचे यज्ञ करके श्रद्धासे के अग्निहोत्रदर्श अमावास्याको इष्टितरपण पूर्णमासीको इष्टि आदि व्रत करै चातुर्मास्य व्रत पशु सोमयाग चातुर्होत्र बिधि करके अनेक प्रकृतिनकी विकृति करके यज्ञ करते भये ॥ ५ ॥

नानाप्रकारके याग विरचित अंगक्रिया जामें ऐसे याग सुन्दर प्रचार करते भये अपूर्व जो क्रिया फल रूप धर्म सो परब्रह्म यज्ञ पुरुषमें सब देवतानके चिन्ह मंत्र अर्थ इनकी नियामकता करके साक्षात्परदेवता भगवान वासुदेवमें भावना करत अपनी निपुणता करके सब कषाय जिनके दूर भये अध्वर्यु लोगोंने हविजव ग्रहण कीनो तब वो यजमान यज्ञ करता उन सब देवतानको परमेश्वरके अवयवोंमें मान भाग देतो भयो ध्यान करतो भयो ॥ ६ ॥

ऐसे विशुद्ध कर्म करके जब सब तत्व विशेष करके शुद्ध भयो तब हृदयाकाश शरीररूप ब्रह्म भगवान वासुदेव महापुरुष रूपसे जिनको दर्शन होय श्रीवत्सकौस्तुभवनमाला शंख चक्र गदादिकों करके लखवैमें आवै निज पुरुषनके हृदयमें लिखित आत्मापुरुषरूप करके प्रकाशमान भगवानकी दिनरात जाको वेग बढै ऐसी महाभक्ति होती भई ॥ ७ ॥

ऐसें दश हजार वर्ष पर्यंत कर्मके करनेसे मोक्ष जा जीवको होय वा समयको निश्चयकर आप भोग जो पितृ पितामहको हिस्सा ताहि अपनो सब पुत्रनको यथायोग्य विभागकर सकल संपदानको जामें वास ऐसे घरसे पुलस्त्य ऋषिके आश्रमको जाते भये हरिक्षेत्रमें वो आश्रम है ॥ ८ ॥

जहां भगवान हरि आजतक तहांके होनेवारे निज जननकी वात्सल्यता करके अपनी इच्छा रूप धार सुन्दरतासे रहे हैं ॥ ९ ॥

जा आश्रममें दोनों ओर ऊपरनीचे जिनमें चक्र शिला मध्यमें जामें बिद्याधर कुंडमें शालिग्राम होय है चक्र नदी जाको नाम गंडकी जाको कहे ऐसा सब नदीनमें श्रेष्ठ नदी सब औरसें पवित्र करती भई ॥ ( १ ) ॥ १० ॥

## लेख नं. ९.

## हम यहां छठे सूत्रपर विज्ञानभिक्षुके भाष्यको नकल करते हैं

उभयोरेव दृष्टादृष्टयोरत्यन्तदुःखनिवृत्त्यसाधकत्वे यथोक्तहेतुत्वे चाविशेष एव मन्तव्य इत्यर्थः। एतदेव कारिकायामुक्तम्।

**दृष्टवदानुश्रविकः स ह्यविशुद्धिक्षयातिशययुक्तः ।**

इति । गुरोरनुश्रूयत इत्यनुश्रवो वेदः । तद्विहितयागादिरानुश्रविकः । स दृष्टोपायवदेवाशुद्धहिंसादि-पापेन विनाशिसातिशयफलकत्वेन च युक्त इत्यर्थः । ननु वैधहिंसायाः पापजनकत्वे बलवदनिष्टाननुबन्धीष्टसा-धनत्वरूपस्य विध्यर्थस्यानुपपत्तिरिति चेन्न । वैधहिंसाजन्यानिष्टस्येष्टोत्पत्तिनान्तरीयकत्वेनेष्टोत्पत्तिनान्तरीयक दु;खाधिक दुःखाजनकत्वरूपस्य बलवदनिष्टानुबन्धित्वस्य विध्यंशस्याक्षतेः । यत् तु वैधहिंसातिरिक्तहिंसाया एव पापजनकत्वमिति तदसत् सङ्कोचे प्रमाणाभावात् । युधिष्ठिरादीनां स्वधर्मेऽपि युद्धादौ ज्ञातिवधादिप्रत्यवाय-परिहाराय प्रायश्चित्तश्रवणाच्च ।

> **तस्माद्यास्याम्ययं तात ! दृष्टेमं दुःखसन्निधिम् ।**
> **त्रयीधर्ममधर्माढ्यं किम्पाकफलसन्निभम् ॥ १ ॥**

इति मार्कण्डेयवचनाच्च । अहिंसन् सर्वभूतान्यन्यत्र तीर्थेभ्य इति श्रुतिस्तु वैधातिरिक्तहिंसानिवृत्तेरिष्टसाध-नत्वमेव वक्ति न तु वैधहिंसाया अनिष्टसाधनत्वाभावमपीत्यादिकं योगवार्त्तिके द्रष्टव्यमिति दिक् न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैकेऽमृतत्वमानशुरिति तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्थाः विद्यतेऽयनायेत्यादिश्रुति-विरोधेन तु सोमपानादिभिरमृतत्वं गौ एवमेव मन्तव्यम् । " आभूतसंप्लवं स्थानममृतत्वं हि भाष्यते । " इति विष्णुपुराणात् ॥ ६ ॥

## लेख नं १०.

## हम यहां सांख्यकारिका २ के उपर गौड़पादके भाष्यको नकल करते हैं.

ननु स्वर्गस्य दुःखासंभिन्नत्वादग्रस्तत्वाच्च तद्धेतुस्तु ज्योतिष्टोमादिक एव जिज्ञासा भविष्यति तत्राह दृष्टवदिति । गुरुमुखादनुश्रूयते इत्यनुश्रवो वेदः कर्मकाण्डरूपस्तेन प्रोक्तो ज्योतिष्टोमादिरानुश्रविक उपायो दृष्टवत्० औषधादिवत् । अत्र हेतुमाह स हीति हि यतः । अविशुद्धिरङ्गवैगुण्यं न हिंसा इति शास्त्रनिषिद्धहिं-सा च । अन्ततो वृक्षपत्रादिच्छेदानामग्निस्याग्निध्यात् क्षुद्रजन्तुनाशादेश्च सम्भवात् । अतो दुःखहेतुरेव । क्षये ति तत्कर्मणः फलस्य क्षयित्वेन नात्यन्तदुःखोच्छेदकत्वम् । क्षयानन्तरं दुःखोत्पत्तेरित्यर्थः । अतिशयेति तत्राप्यधिकसुखिदर्शनात् ईर्षामर्षाभ्यां स्वीयो दुःखोत्कर्ष एवातिशय इत्यर्थ; । ननु विधिसंस्पृष्टस्य निषेधावि षयतया विरुद्धत्वात् अन्यथा विधिनिषेधाधीनप्रवृत्तिनिवृत्तिसमावेशदोषप्रसङ्गादाहवनीयीविधिपदमहामोर्मवि " न हिंस्यात् " इत्यादिनिषेधोऽग्नीषोमीयं पशुमालभेते इत्यादिविधिविषयां यागीयहिंसा परिहृत्य प्रवर्त्तत इति यागीयातिरिक्तहिंसैव पापं न यागीयेति चेन्न । हिंसायां विध्यधीनेष्टसाधनत्वस्य निषधाधीनानिष्टसाधन त्वस्य च समावेशसम्भवात् पशुघातप्रयुक्तस्याल्पानिष्टस्य वित्तव्ययायासादिसाध्यदुःखस्येवाभ्युपगमेन क्रतुसा ध्यमहाफलार्थितयाप्रवृत्तेरुपपन्नत्वेन विधिनिषेधाधीनप्रवृत्ति निवृत्तिसमावेशदोषाप्रसमनवकाशात् । पापमेव हिंसिधातुपदवाच्या यागीयापि हिंसेति दूषितज्योतिष्टोमादिक मविशुद्धमेव । अत एवोक्तं भारते पितापुत्रसंवादे " तातैतद्बहुसतेभ्यस्तं जन्मजन्मान्तरेष्वपि । त्रयीधर्ममधर्माढ्यं न सम्यक् प्रतिभाति मे " इति । अधिक मस्मत्कृतयोगसूत्रव्याख्यानेऽनुसंधेयम् ।

## लेख नं. ११

## हम यहां भागवत स्कंध १ अध्याय ४ श्लोक ५ की नकल करते हैं

> **दृष्ट्वा नु यान्तमृषिमात्मजमप्यनग्नं देव्यो ह्रिया परिदधुर्न सुतस्य चित्रम् ।**
> **तद्वीक्ष्य पृच्छति मुनौ जगदुस्तवास्ति स्त्रीपुम्भिदा न तु सुतस्य विविक्तदृष्टेः ॥ ५ ॥**

अर्थ—अपने लड़के ( शुक ) के पीछे जाते हुये ( जोकि नग्न नहीं था ऐसे ) व्यास ऋषिको देखकर जलमें क्रीडा करती हुई अपसराओंमे लज्जासे अपने वस्त्र पहन लिये. नग्न भी लडकेको देखकर न पहिने यह आश्चर्य देखकर व्यास ऋषिने प्रश्न करनेपर असप्राओंने उत्तर दिया कि हे व्यास तुम्हें यह स्त्री है. यह पुरुष है ऐसा भेद है निर्विकार दृष्टि तुम्हारे पुत्रको यह भेद नहीं है ।

**समाप्त.**

॥ वंदे मातरम् ॥

# स्वदेशी आन्दोलन और बायकाट

अर्थात

## भारत की उन्नति का एकमात्र उपाय।

इस लेख को पं० माधवराव सप्रे, बी. ए. ने,

पूना के सुप्रसिद्ध देशभक्त

पहली बार ८००० जिल्दें।

कीमत फी जिल्द डेढ़ आने।

श्रीयुत बाल गंगाधर तिलक, बी. ए. एल. एल. बी.

द्वारा सम्पादित "केसरी" पत्र के आधार पर, लिखा।

प्रकाशक—डाक्टर वासुदेवराव लिमये, मोदी लैन, सीताबर्डी, नागपुर।

देशसेवक प्रेस, नागपुर, में मुद्रित। सन् १९०६ ई.

# प्रकाशक का निवेदन ।

जो विद्यार्थी इस पुस्तक को ध्यानपूर्वक पढ़ेंगे और उसका संक्षिप्त वर्णन लिखकर, या उसके किसी एक विषय पर लेख लिखकर, हमारे पास भेजेंगे उनको पारितोषिक दिये जायंगे। इसके संबंध में नीचे लिखे हुए नियम निर्धारित किये गये हैं:-

(१) विद्यार्थियों के सिवा अन्य किसी को पारितोषिक दिया नहीं जायगा। (२) पारितोषिक पाने की इच्छा रखनेवाले विद्यार्थी को अपने लेख पर अपना पूरा नाम और पता आदि लिखकर, अपने अध्यापक (या अपने शहर या गांव के किसी दो प्रतिष्ठित पुरुषों) से यह लिखवा लेना चाहिये, कि यह लेख उसी विद्यार्थी का लिखा हुआ है जिसने उसपर हस्ताक्षर किये हैं। (३) लेख, फुल्सकेप कागज की एक ओर, शुद्ध देवनागरी अक्षरों में, लिखा जाय और वह १५ पृष्ठों से कम या २५ पृष्ठों से अधिक न हो। (४) सब लेख, नीचे लिखे हुए पते पर, तारीख ३१ दिसंबर सन् १९०६ इ० तक, पहुंच जाने चाहियें। (५) लेखों की परीक्षा करके पारितोषिक का निर्णय, तारीख १५ फरवरी सन १९०७ ई० तक, किया जायगा। (६) पारितोषिकों की संख्या आदि इस प्रकार नियत की गई है:-

(अ) इस पुस्तक का संक्षिप्त सार लिखनेवालों को--

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्रथम पारितोषिक— | १ | प्रत्येक १० ) | रुपये का | = १० ) |
| द्वितीय ,, | ३ | ,, ५ ) | ,, | = १५ ) |
| तृतीय ,, | ६ | ,, ३ ) | ,, | = १८ ) |
| | १० | | | ४३ ) रुपये |

(ब) इस पुस्तक में जिन विषयों का वर्णन किया गया है उनमें से किसी एक विषय पर स्वतंत्र रीति से लेख लिखनेवालों को—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्रथम पारितोषिक— | १ | प्रत्येक ८ ) | रुपये का | = ८ ) |
| द्वितीय ,, | ४ | ,, ४ ) | ,, | = १६ ) |
| तृतीय ,, | १० | ,, २ ) | ,, | = २० ) |
| | १५ | | | ४४ ) रुपये |

डाक्टर वासुदेवराव लिमये,

मोदी लेन, सीताबरडी, नागपुर।

# विषयों की सूची।

# भूमिका।

यह छोटीसी पुस्तक, हमारे मित्र, डाक्टर वासुदेवराव लिमये, की आज्ञा से लिखी गई है। गत वर्ष दिसंबर में जब हम दोनों बनारस की कांग्रेस को गये थे तब डाक्टर साहब ने यह प्रस्ताव किया था कि, स्वदेशी आन्दोलन पर केसरी में जो लेख लिखे गये हैं वे यदि हिन्दी में प्रकाशित हों तो उनसे बहुत लाभ होगा। यह सूचना मुझे बहुत अच्छी लगी। मैंने डाक्टर साहब की इच्छा के अनुसार इस काम को करने की प्रतिज्ञा की। परंतु दुर्भाग्यवश जनवरी से अप्रेल तक यहां प्लेग का बड़ा जोर रहा। इस लिये उस समय कुछ काम न हो सका। अब यह पुस्तक छपकर तैयार है, जो सुहृदय पाठकों की सेवा में अर्पण की जाती है।

पूना के सुप्रसिद्ध देशहितैषी श्रीयुत बाल गंगाधर तिलक द्वारा सम्पादित केसरी समाचार-पत्र में, स्वदेशी आन्दोलन के संबंध में, जो लेखमाला प्रकाशित हुई है उसकी भाषा ऐसी मनोहर, विवेचन-पद्धति ऐसी गंभीर और भाव ऐसे ऊंचे दर्जे के हैं, कि मराठी पढ़नेवाले उसपर मोहित हो जाते हैं। हिन्दी में उसका अनुवाद करना बड़ा कठिन काम है। अतएव मैंने उसका शब्दश: भाषान्तर नहीं किया; किन्तु उसके यथार्थ भावों को हिन्दी में प्रकाशित करने का यथामति और यथाशक्ति मैंने प्रयत्न किया है। यह गंभीर विषय पाठकों की समझ में भलीभांति आ जाय और उसका असीम महत्व सब लोगों को विदित हो जाय, इस हेतु मैंने उसके भिन्न भिन्न भाग किये हैं। कहीं कहीं मूल-लेख का अनुवाद किया गया है; कहीं उसका भाव ही दिया गया है और कहीं केवल उसके आधार पर नूतन रचना की गई है। कहीं कहीं अन्य ग्रन्थों और लेखों के आधार पर भी कुछ नई बातें लिखी गई हैं। इस बात का निर्णय पाठकगण स्वयं कर लेंगे, कि इस यत्न में मैं कहां तक सफल हुआ।

संभव है कि परीक्षकों की दृष्टि में इस लेख की योग्यता बहुत कम पाई जाय। अतएव मेरी यह प्रार्थना है कि, इस लेख को पढ़कर वे मूल-

लेखों की योग्यता का अनुमान न करें। यदि इस लेख में कुछ न्यूनता हो—यदि यह लेख किसी काम का न हो—तो यह दोष मूल-लेखों का नहीं, स्वयं मेरा है। और यदि भाग्यवश, इस लेख में कुछ गुण पाये जाँय—यदि यह लेख किसी काम का प्रतीत हो—तो यह समझिये कि यह मूल-लेखों ही का प्रभाव है—इसमें स्वयं मेरा कुछ भी भाग नहीं है।

इस पुस्तक में जिन विषयों की चर्चा की गई है वे, इस समय, हमारी एकता के लिये अत्यंत हितदायक हैं। आशा है कि हमारे देशभाई, आपस की फूट से बचकर, अपने देश की वर्तमान दशा की ओर केवल 'स्वदेशी' दृष्टि से ध्यान देंगे और अपनी पवित्र जन्मभूमि में एक राष्ट्रीयता—एक जातीयता—के बीजारोपण का यत्न करेंगे।

अंत में मैं अपने मित्र डाक्टर लिमये साहब को एकबार और धन्यवाद देता हूं, क्योंकि उन्हींकी आज्ञा और कृपा से मुझे केसरी के परम पवित्र भावों का अनुवाद करने का यह मौका मिला। जिन जिन मित्रों ने मुझे इस कार्य में सहायता दी है वे भी मेरे हार्दिक धन्यवाद के भागी हैं।

नागपुर, ता. १-८-०६.

माधवराव सप्रे

# स्वदेशी-आन्दोलन और बायकाट

अर्थात

## भारतवर्ष की उन्नति का एकमात्र उपाय ।

### देशोपालम्भ ।

( एक मित्र-द्वारा रचित )

[ १ ]

हे भाग्यहीन ! हत ! भारतवर्षदेश !
हे हे विनष्ट-धन-धान्य-समृद्धि-लेश !
प्राचीन-वैभव-विहीन ! मलीन-वेश !
हा हा ! कहां तव गई गरिमा विशेष ?

[ २ ]

जो थे प्रणम्य पहले तुम कीर्तिमान,
विज्ञान और बल-विक्रम के निधान ।
सम्पत्ति, शक्ति निज खोकर आज सारी,
हा हा ! हुए तुम वही सहसा भिखारी ॥

[ ३ ]

स्वाधीनता-सदृश वस्तु न और प्यारी,
हे दीन-देश ! वह भी न रही तुम्हारी !
व्यापार एक तुमको कर खूब आया,
आलस्य-मोह-मद-मत्सर-मन्त्र भाया ॥

[ ४ ]

हा ! सभ्य-भाव तुमने जिनको सिखाया,
विद्या-कलादि गुण से जिनको लजाया।
देखो, वही अब असभ्य तुम्हें बनाते;
तो भी कभी न कुछ भी तुम चित्त लाते॥

[ ५ ]

आत्माभिमान-गुण के अतिमात्र त्यागी,
हे देश ! क्यों न तुम डूब मरे अभागी ?
आत्मावलम्ब जिसको कुछ भी न प्यारा,
देता उसे न जगदीश्वर भी सहारा॥

[ ६ ]

दिव्यातिदिव्य तव रत्न, अहो, कहां हैं ?
शोभा-समूह पट-पुञ्ज, कहो, कहां हैं ?
खोया सभी कुछ; न, हाय, तुम्हें हया है !
हे देश ! शेष तुम में रह क्या गया है ?

[ ७ ]

निःसार होकर पड़े तुम जी रहे हो,
पानी सदैव पर के कर पी रहे हो।
अन्यावलम्ब-सम और न पाप भारी;
बोलो, गई विमल बुद्धि कहां तुम्हारी ?

[ ८ ]

हे आत्मशत्रु ! परदेशज वस्तु त्यागो;
सौ कोस दूर उससे सब काल भागो।
जागो, चहो यदि अभी अपनी भलाई,
क्यों आंख मूँद करते निज-नाश भाई ?

[ ९ ]

क्यों हैं तुझे पट विदेशज, देश, भाये ?
क्यों है तदर्थ फिरता मुँह नित्य बाये ?
तूने किया न मन में कुछ भी विचार,
धिक्कार भारत ! तुझे शत-कोटि बार !

६८ पौंड ६ शिलिंग ८ पेन्स कर लगाया जाय, ढाका की १०० पौंड की मलमल पर २७ पौंड ६ शि० ८ पे० कर लगाया जाय और हिन्दुस्थान के रंगीन कपड़े की आमद बिलकुल बंद कर दी जाय। जब अंगरेजों ने यह देखा कि इतना कड़ा कर लगाने पर भी हिन्दुस्थान की चीजें इंग्लैन्ड में बिक्री के लिये आती ही हैं, तब उन लोगों ने सैकड़ा २० पौंड कर और बढ़ा दिया। अब १०० पौंड क़ीमत की छीट पर ७६ पौं० ६ शि० ८ पे० और मलमल पर ४७ पौं० ६ शि० ८ पे० कर हो गया! इस प्रकार, सभ्यता के उपायों से, सभ्यता की घमंड करनेवाले अंगरेजों ने, इस देश के व्यापार को मिट्टी में मिला दिया!! यह भारतवासियों का दुर्भाग्य है!!!

अंगरेजों ने सभ्यता के जिन उपायों से हमारे व्यापार का नाश किया उनके सम्बन्ध में अंगरेज इतिहासकार (मिल और विलसन) लिखते हैं कि "हिन्दुस्थान जिस देश के अधीन हुआ है उसके (अर्थात् इंग्लैन्ड के) अन्याय का यह एक विषाद-जनक (खेद-कारक) उदाहरण है। सन् १८१३ ई० की तहक़ीकात से यह मालूम हुआ कि हिन्दुस्थान के सूती और रेशमी कपड़े, विलायत में बने हुए कपड़ों से, ५०-६० सैकड़ा कम दाम पर बिकते थे। तब अंगरेजों को, हिन्दुस्थानी कपड़ों पर ७०-८० सैकड़ा कर लगाकर, और हिन्दुस्थानी कपड़ों का व्यवहार बंद करके, अपने व्यापार की रक्षा करनी पड़ी। यदि ऐसा न किया जाता – यदि इस प्रकार निषेधक-कर लगाकर हिन्दुस्थान के व्यापार में बाधा डाली न जाती—तो पेज्ली और मंचेस्टर की मिलें शुरुआत ही में बंद हो जातीं; और फिर वे भाफ़ के बल से भी चलाई जा न सकतीं। यथार्थ में वे (पेज्ली और मंचेस्टर की मिलें) हिंदुस्थान के व्यापार को बरबाद करके चलाई गई हैं। यदि हिन्दुस्थानी स्वतंत्र होते तो वे इस अन्याय का बदला अवश्य लेते—वे भी अंगरेजों के माल पर निषेधक-कर लगाते और अपने उत्पादक तथा लाभदायक व्यापार की रक्षा करते। परंतु उन लोगों को, आत्म-रक्षा के उक्त स्वाधीन उपाय की योजना करने की परवानगी न थी। वे सर्वथा विदेशियों की कृपा के अधीन थे! उन लोगों पर विलायती चीजें जबरदस्ती से लाद दी जाती थीं और उन चीजों पर कुछ कर भी लगाया नहीं जाता था।

जब विदेशी व्यापारी ( अंगरेज ) अपने प्रतिस्पर्धियों ( हिन्दुस्थानियों ) का मुक़ाबला उचित मार्ग से कर न सके, तब वे उनका गला घोटने ( उनके व्यापार को बरबाद करने) के लिये राजनैतिक अनीति के शस्त्र का उपयोग करने लगे।"

अंगरेज लोगों ने, जानबूझकर, केवल स्वार्थ-बुद्धि से—केवल अपना पेट भरने के लिए—इस देश का व्यापार बरबाद कर दिया और इस देश के लोगों को कृषि पर निर्वाह करने और केवल कच्चा माल तैयार करने को मजबूर किया। सन् १८३३ ई. में कंपनी के कारबार की फिर जांच हुई; और सन् १८४० ई. में, हिन्दुस्थान के व्यापार के संबंध में तहक़ीक़ात करने के लिये, इंग्लैन्ड में एक कमेटी मुकर्रर हुई। उस कमेटी में बहुत से अंगरेज अफ़सरों ने गवाही दी थी। उससे भी यही बात पाई जाती है कि अंगरेजों ने, इस देश का व्यापार, केवल अपने हित के लिये, नष्ट कर डाला। यह बात नीचे लिखे हुए कुछ गवाहों के बयान से स्पष्ट विदित हो जायगी।

ट्रेवीलियन साहब कहते हैं:—"हम लोगों ने हिन्दुस्थानियों का व्यापार चौपट कर दिया। अब उन लोगों को, भूमि की उपज के सिवा अन्य कोई आधार नहीं है।"

शोर साहब कहते हैं:—"बहुधा ऐसा कहा जाता है, कि इंग्लैन्ड के व्यापार के लिये हिन्दुस्थान के व्यापार का लोप करना, अंगरेजों की प्रवीणता का, एक दीप्तिमान उदाहरण है। मेरी समझ में, यह इस बात का दृढ़ प्रमाण है कि अंगरेजों ने हिंदुस्थान में किस तरह जुल्म और उपद्रव किया; और उन लोगों ने अपने देश की भलाई के लिये हिन्दुस्थान को किस तरह निर्धन—दरिद्र—सत्वहीन—कर डाला।"

लारपेन्ट साहब कहते हैं: —"हम लोगों ने हिन्दुस्थान की कारीगरी का नाश किया है।"

मान्टगोमरी मार्टिन साहब कहते हैं:—"हम लोगों ने अपना माल जबरदस्ती से हिंदुस्थानियों से लिवाया है। हमारे ऊनी कपड़ों पर कुछ भी कर नहीं है और सूती कपड़ों पर सिर्फ २½ सैकड़ा कर है। परंतु हिन्दु-

स्थान के माल पर हम लोगों ने ऐसा कड़ा कर लगाया है कि उसके व्यापार ही को रोक दिया। १०० के माल पर १० से लेकर २०, ३०, ५०, १००, ५०० और १००० तक भी कर लगाया गया है ! मैं इस बात का वर्णन नहीं कर सकता कि सूरत, ढाका, मुरशिदाबाद आदि शहरों का व्यापार किस तरह नष्ट किया गया। अंगरेजों के इस व्यवहार को मैं उचित और न्याय्य नहीं समझता। मेरी यह समझ है कि एक बलवान् देश ने दूसरे निर्बल देश पर अपनी शक्ति का प्रयोग किया है।"

"मैं इस बात को नहीं मानता कि, हिन्दुस्थान कृषिप्रधान देश है। उस देश की कारीगरी प्राचीन समय से प्रसिद्ध है। कोई देश, जहां केवल उचित मार्गोंही का अवलम्ब किया जाता था, उसकी बराबरी नहीं कर सकता था। अब उसको कृषिप्रधान देश बनाने का यत्न करना अन्याय की बात है। मैं इस बात को नहीं मानता, कि इंग्लैन्ड को कच्चा माल देने के लिये हिन्दुस्थान एक कृषिक्षेत्र हो जायगा।"

यह लिखते हमें खेद होता है कि हिन्दुस्थान, इस समय, इंग्लैन्ड को हर किसम का कच्चा माल देने के लिये सचमुच कृषिक्षेत्र ही बन गया है !

इस प्रकार, सन् १८५८ ई. तक, इस देश की सब कारीगरी, सब कुशलता और सब व्यापार अंगरेजों ने डुबा दिया। सन् १८५८ ई० में कम्पनी के शासन का अन्त हुआ और इस देश की राजसत्ता इंग्लैन्ड की पार्लिमेन्ट तथा राजा के हाथ में आई। उस समय आशा की गई थी कि न्यायी बृटिश-राजनीति से इस देश का कुछ कल्याण होगा। परंतु वह आशा पूरी न हुई। अंगरेज-व्यापारियों ने अपनी स्वार्थ-बुद्धि का त्याग नहीं किया। वे लोग अपने व्यापार की उन्नति के लिये अनेक अनुचित और अन्यायी उपायों की योजना कराने की चेष्टा करतेही रहे। विलायती कपड़े पर हिन्दुस्थान में जो थोड़ा सा कर लिया जाता था वह भी सन् १८९२ ई. में उठा दिया गया, और हिन्दुस्थान से जो कपास विलायत को भेजा जाता था उसका कर माफ़ हो गया। इतनाही नहीं; सन् १८९६ ई. में हिन्दुस्थान की मिलों में बने हुए सब कपड़ों पर ३½ सैकड़ा कर लगा

दिया गया! इस देश के नूतन और बाल्यावस्था के कारखानों की उन्नति करने के बदले, उनकी वृद्धि को रोकने का यह यत्न, दुनिया के किसी सभ्य देश में देख न पड़ेगा!! धन्य है बृटिश व्यापार-नीति!!!

---

## "स्वदेशी" स्वयं-सेवक।

स्वदेशी के यथार्थ और विस्तृत भाव का उल्लेख, इस लेख में, कई बार किया गया है। जिन जिन बातों से स्वदेश की उन्नति होती है वे सब 'स्वदेशी' ही हैं। यदि इस समय कोई मनुष्य हिंदुस्थान के किसी भाग में जाकर लोगों की बातचीत पर ध्यान दे तो उसे यही देख पड़ेगा कि 'स्वदेशी' का प्रचार खूब जोर से हो रहा है। कहीं सभाएं हो रही हैं; कहीं स्वतंत्र शालाएं और औद्योगिक प्रदर्शनी खोली जा रही हैं; कहीं औद्योगिक और वैज्ञानिक शिक्षा प्राप्त करने के लिये विद्यार्थी विदेशों को भेजे जा रहे हैं; कहीं स्वदेशी दूकानें लगाई जा रही हैं और कहीं नये कारखाने खोले जा रहे हैं। बंगाल-प्रांत के लोग सरकारी अफ़सरों का जुल्म और उपद्रव सहकर स्वावलम्बन और स्वाभिमान की शिक्षा दे रहे हैं। स्वदेशी वस्तु की कीमत बढ़जाने पर भी सब लोग उसीको खुशी से ले रहे हैं। और एक प्रांत का आदमी अन्य प्रांत के आदमी के विषय में अपना प्रेम और आदर व्यक्त कर रहा है। सब से अधिक आश्चर्यकारक बात यह है, कि इंग्लैन्ड के लोग भी, इस समय, हिंदुस्थान के संबंध में विचार कर रहे हैं। ये सब राष्ट्रीय-जागृति के चिन्ह हैं।

इसमें संदेह नहीं कि, इस समय, स्वदेशी का प्रचार खूब हो रहा है; परंतु डर इस बात का है कि, जिस तरह जंगल की आग थोड़े समय में चारों ओर फैलकर शीघ्रही आपही आप बुझ जाती है, उस तरह यह आन्दोलन भी अल्प समय में ठंडा न हो जाय। इस देश का यही हाल है कि जितनी शीघ्रता से कोई आन्दोलन उत्पन्न होता है उतनीही शीघ्रता से वह ठंडा भी

होजाता है । अर्थात् कोई आन्दोलन यहां चिरस्थायी होने नहीं पाता। अतएव प्रस्तुत आन्दोलन को चिरस्थायी करने का कुछ विशेष यत्न किया जाना चाहिए। परंतु प्रश्न यह है कि यह काम करै कौन ? अपने देश की वर्तमान दशा के संबंध में लोगों के विचारों को जागृत कौन करे ? इस कार्य के करनेवालों को, यदि किसी दुरभिमानी, अन्यायी और स्वेच्छाचारी अफ़सर से कुछ तकलीफ़ हो, तो उसकी परवा न करके 'स्वदेशी' के लिये आत्मार्पण करने को कौन तैयार है ? इसका उत्तर यह है, कि यह काम सब लोगों का है; किसी एक व्यक्ति का नहीं, किन्तु सारे समाज—सारे देश—का है। अतएव प्रत्येक देशहितैषी मनुष्य को 'स्वदेशी' का स्वयं-सेवक ( Volunteer वालंटीयर ) बनकर, 'स्वदेशी' को चिरस्थायी करने का तन, मन, धन से उद्योग करना चाहिए। जिस तरह बंगाल के स्वयं-सेवक 'स्वदेशी' का प्रचार बंगाल प्रांत में कर रहे हैं, उसी तरह इस देश के सब प्रांतों में कुछ उत्साही लोगों को स्वयं-सेवक बनकर 'स्वदेशी' का प्रचार करना चाहिए। छोटे बड़े, विद्वान अविद्वान, श्रीमान गरीब, व्यापारी विद्यार्थी, गृहस्थ सन्यासी आदि किसी प्रकार का भेदाभेद न समझकर, सब श्रेणी के लोगों में 'स्वदेशी' स्वयं-सेवक उत्पन्न होने चाहियें। 'स्वदेशी' की वृद्धि करनेवाले चाहे व्यापारी हों, चाहे ग्राहक हों, सब लोगों को कुछ स्वयं-सेवक दरकार हैं । इस समय, यदि प्रत्येक गांव में नहीं तो प्रत्येक कसबे में, और प्रत्येक शहर में, कुछ 'स्वदेशी' स्वयं-सेवकों की बहुत ज़रूरत है । इन 'स्वदेशी' स्वयं-सेवकों का यही काम है, कि वे घर घर में—गली गली में—जाकर लोगों को 'स्वदेशी' का उपदेश दें, लोगों में 'स्वदेशी' के विचारों की सदा जागृति करते रहें, लोगों को स्वार्थत्याग और स्वावलंबन की शिक्षा दें, व्यापारियों को व्यापार-संबंधी नई नई बातों की सूचना दें और विद्यार्थियों को 'स्वदेशी' का व्रत धारण करने के लिये उत्तेजित करें। उनका यह भी काम है कि वे 'स्वदेशी' पर अच्छे अच्छे लेख लिखें या लिखवावें, और उनकी लाखों प्रतियां छपवाकर, बिना-मूल्य या अल्प मूल्य पर, सर्व साधारण लोगों में वितरण करें। इस काम में श्रीमानों को द्रव्य-द्वारा सहायता करनी चाहिए। हमारे देश में भाट, चारण,

और कवि, गवैया, नाटकवाले, तमाशेवाले की कुछ कमी नहीं है। यदि ये लोग अपने अपने व्यवसायों में 'स्वदेशी' को प्रधान स्थान दें तो उनके द्वारा इस आन्दोलन के चिरस्थायी हो जाने की बहुत कुछ आशा की जा सकती है।

हां, यह बात सच है कि 'स्वदेशी' को उक्त प्रकार से चिरस्थायी करने का यत्न बहुत कठिन है। हम जानते हैं कि यह काम प्राचीन समय के समुद्रमंथन के समान अत्यंत विकट है। समुद्रमंथन से अमृत और अनेक बहुमूल्य रत्न उत्पन्न हुए थे; परंतु उन्हींके साथ, प्रथम, हलाहल नाम का विष भी उत्पन्न हुआ था। और जब श्रीशंकर भगवान् ने उस विष को स्वयं अपने कण्ठ में रख लिया, तभी देवताओं को, अंत में, अमृत प्राप्त हुआ। इससे हम लोगों को यही शिक्षा लेनी चाहिए कि, यदि हम अपने स्वदेशी आन्दोलन से लाभ उठाना चाहते हैं—यदि हम राष्ट्रमंथन-द्वारा अपने मृतप्राय देशभाइयों को सजीव करना चाहते हैं—तो हमको उससे उत्पन्न होनेवाली आरंभिक आपदाओं को—प्राथमिक कष्टों को—अवश्य सहना पड़ेगा। जबतक हम लोग ( अर्थात् जिन लोगों को 'स्वदेशी' स्वयं-सेवक बनकर इस आन्दोलन को चिरस्थायी करने की इच्छा है ) हर किसम के दुःख, कष्ट और आपदाओं को खुशी से सहने के लिये तैयार न होंगे, तबतक राष्ट्रमंथन का हमारा कार्य कदापि सफल न होगा। जबतक हम लोग अपनी क्षुद्र स्वार्थबुद्धि का त्याग न करेंगे; जबतक हम लोग अपनी मातृभूमि के लिये आत्मार्पण न करेंगे; जबतक हम लोग अपने देश को सजीव करने की अटल प्रतिज्ञा न करेंगे; तबतक हमारे स्वदेशी आन्दोलन में चिरस्थायी शक्ति उत्पन्न न होगी। अतएव हमारी यही प्रार्थना है कि 'स्वदेशी' स्वयं-सेवकों को, किसी प्रकार के संकटों से भयभीत न होकर, अपने देश के हित के लिये, अपने कर्तव्य में सदा तत्पर और लीन रहना चाहिए।

सर हेनरी काटन का नाम इस देश के बहुतेरे लोगों को विदित है। आपने गत वर्ष की कांग्रेस को एक संदेसा भेजा था। वह 'हिन्दुस्थान-

रिव्यू' के गत दिसम्बर मास की संख्या में प्रकाशित हुआ है। उसमें आपने इस देश की गत वर्ष की स्थिति की आलोचना करते हुए स्वदेशी आन्दोलन के संबंध में यह लिखा है कि– "यद्यपि इंग्लैन्ड-निवासी हिन्दुस्थान के संबंध में सदा बेफिकर रहते हैं, तथापि इस वर्ष उन लोगों का ध्यान हिन्दुस्थान की ओर कुछ विशेष रीति से, अधिक आकर्षित हुआ है। इसके प्रधान कारण 'वंग-भंग', 'स्वदेशी आन्दोलन' और 'बायकाट' हैं। बंगाल के दो टुकड़े करने में सरकार ने जो बेक़ायदा कार्रवाई की उससे अप्रसन्न होकर लोगों ने विलायती (अंगरेज़ी) वस्तु के त्याग की अटल प्रतिज्ञा की। इस आन्दोलन का प्रधान हेतु यही है कि, अंगरेज़-व्यापारियों के जेब को धक्का देकर उनका ध्यान हिन्दुस्थान के राजकाज की ओर आकर्षित किया जाय और उनके द्वारा, हिन्दुस्थानियों की अभिलाषाओं और हक़ों पर ध्यान देने के लिये, सरकार को मजबूर किया जाय। यह हेतु कुछ अंश में सफल हो गया है। हिन्दुस्थान के संबंध में, इस से अधिक, किसी अन्य विषय ने, अंगरेज़ों का मन आकर्षित नहीं किया था। इस विषय के जो समाचार तार से आते हैं उनसे अंगरेज़ों के मन में बहुत व्याकुलता उत्पन्न हो रही है। इंग्लैन्ड में वादविवाद के जो साधारण विषय समझे जाते हैं उन्हींमें आजकल बंगाल के 'बायकाट' की भी गणना की जाती है और उस विषय पर सभाओं में खूब चर्चा होती है। सारांश, अब यह बात इंग्लैन्ड का एक अदना आदमी भी जानता है कि, वंग-भंग से हिन्दुस्थानियों का मन अप्रसन्न और असंतुष्ट हो गया है। क्या यह लाभ थोड़ा है? यदि यह आन्दोलन बंगाल में इसी तरह होता रहे, और यदि वह और और प्रांतों में भी होने लगे—इसमें संदेह नहीं कि वह सब प्रांतों में शीघ्र ही फैल जायगा—तो उससे हिन्दुस्थान में एक महत्व की साम्पत्तिक क्रान्ति हो जायगी"। हमारे स्वदेशी आन्दोलन के संबंध में इस प्रकार अपनी सम्मति प्रकट करके काटन साहब हम लोगों को उपदेश देते हैं कि "हे भारतवासियो, धैर्य और अच्छे दिल से उद्योग करो। तुम लोगों के विरुद्ध जो कार्रवाई की गई थी उसका अब अंत होनेवाला है। इस समय तुम लोगों ने जो तरक्की की है उसको शायद

तुम नहीं जानते। तुम्हारी शक्ति हर रोज बढ़ती जाती है। अब तुम्हारी शक्ति का अनादर किया नहीं जा सकता। तुम लोगों ने, स्वदेशी आन्दोलन करके, अपनी अपार शक्ति का खूब परिचय दिया है। अतएव तुम्हारी शक्ति अवश्य सम्मानित होगी। तुम्हारे प्रभाव की वृद्धि हो रही है। तुम्हारी आवाज इंग्लैन्ड में भी सुन पड़ती है। तुम्हारे सहायकों की संख्या बढ़ती चली जा रही है। तुम्हारी आशा अवश्य सफल होगी। तुम लोग, प्राचीन समय से, आत्मत्याग के लिये प्रसिद्ध हो। आत्मत्याग का समय आन पहुँचा है। तुम्हारी भावी दशा तुम्हारेही हाथ में है। तुम अपने बंगाली-भाइयों की, शूरता की लड़ाई में, सहायता करो। हिन्दुस्थान के पुनरुज्जीवन तथा उन्नति के जिस कार्य में तुम्हारे बंगाली-भाई अग्रेसर हुए हैं उसमें तुम सब एक दिल से योग दो।"

अंत में हम भी परमेश्वर से यही प्रार्थना करते हैं कि हमारे देशभाई, काटन साहब के उपदेशानुसार, अपने देश की भावी दशा को स्वयं सुधारने के लिये, 'स्वदेशी' स्वयं-सेवक बनें; क्योंकि जब हम अपने मन में भावी उन्नति की आशा करके आत्मत्याग करेंगे और सच्चे 'स्वदेशी' स्वयं-सेवक बनेंगे तभी हमारे भाग्य का उदय होगा।

वन्दे मातरम् ।

पानी की कुछ कमी नहीं है, हरियाली लहराती है ।
फल औ फूल बहुत होते हैं, रम्य रात छवि छाती है ॥
मलयानिल मृदु मृदु बहती है, शीतलता अधिकाती है ।
सुखदायिनि वरदायिनि तेरी, मूर्ति मुझे अति भाती है ॥

वन्दे मातरम् ।

तीस कोटि लोगों की कलकल, सुनी जहां पर जाती है ।
उसकी दुगुन खड्ग-धारा की द्युति विकाश जहँ पाती है ॥
तिस पर भी "तू अबला" यह बात व्यथा उपजाती है ।
हे तारिनि ! हे बहुबल-धारिनि ! रिपु तू काट गिराती है ॥

वन्दे मातरम् ।

तूही धर्म्म, कर्म्म भी तूही, तूही विद्यादानी है ।
तूही हृदय, प्राण भी तूही, तूही गुण-गण खानी है ॥
बाहु-शक्ति तूही मम, तेरी भक्ति महा मन मानी है ।
प्रति घट, प्रति मन्दिर के भीतर तूही सदा समानी है ॥

वन्दे मातरम् ।

हे दुर्गे ! दस भुजा तुम्हारी, दुर्गति-नाश निशानी है ।
हे कमले ! हे अमले ! अचले ! तू सब सुख की खानी है ॥
नहीं एक भी भरतखण्ड में ऐसा पापी प्रानी है ।
कहे न जो नित, "यही हमारी महा-महिम महरानी है" ॥

वन्दे मातरम् ।

( सरस्वती )

" तुलसी अपने राम को रीझ भजौ कै खीझ।
खेत परे तें जामि हैं उलटे सीधे बीज ॥"

( रामायण )

" जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी "
यह शास्त्र वाक् को मर्म जानिले ओ भाई भारतवासी ॥ १ ॥
आत्मा सम्बन्ध युक्त है देह से जैसे।
देह सम्बन्ध मानो निज भूमि से तैसे।
जोरो तन से, तन मन से, तोरो भ्रम-फांसी ॥ २ ॥
अबतोरी तो देखो बीतो बहुत काल।
हाल बेहाल कर अब आयो है सुकाल।
अब तो होंस सम्हारो अज्ञान टारो निबारो जग हांसी ॥ ३ ॥
उठो भाई, उठ बैठो, सचेत हो सब अब।
सबही सुपूत कहावत, तुम कहावोगे कब।
बीतो समय पुनि हाथ न आवत, बाढ़त जात दुःखरासी ॥ ४ ॥

( एक सन्यासी )

" Breathes there the man with soul so dead
Who never to himself hath said
This is my own, my native land?

Sir Walter Scott.

होगा नहीं कहीं भी ऐसा, अति दुरात्मा वह प्राणी
अपनी प्यारी मातृभूमि है, जिससे नहीं गई जानी।
" मेरी जननी यही भूमि है"—इस विचार से जिसका मन
नहीं उमङ्गित हुआ—वृथा है, उसका पृथ्वी पर जीवन।

( गौरीदत्त वाजपेयी )

है कोइ ऐसा नष्ट-हृदय भी इस जग में नरतन धारी
जिस्ने निज मन में कभी न यह पद-अवली हो उचारी
" यही अहो मेरा स्वदेश है, जन्म भूमि येही प्यारी "?

( श्रीधर पाठक )

# हिन्दी-ग्रन्थमाला।

यह मासिक पुस्तक, मई १६०६ ई० से, नागपुर की **हिन्दी-ग्रन्थ-प्रकाशक मंडली** द्वारा, प्रतिमास, प्रकाशित हो रही है। इसका उद्देश यह है कि, हिन्दी भाषा के पढ़नेवालों में देशोन्नति के नूतन विचारों की जागृति करने के हेतु, हिन्दी भाषा में आधुनिक तथा उपयोगी विषयों पर, उत्तमोत्तम ग्रन्थ प्रकाशित किये जाँय। इस मासिक पुस्तक में इतिहास, जीवन-चरित, व्यापार और राजनीति संबंधी विषयों के ग्रन्थ प्रकाशित करने का निश्चय किया गया है। सम्प्रति, हिन्दी के सुप्रसिद्ध लेखक पण्डित महावीरप्रसाद द्विवेदी का लिखा हुआ "स्वाधीनता" नामक अत्युत्तम ग्रंथ और श्रीयुत ठाकुर सूर्य्यकुमार वर्मा कृत "**झांसी की महारानी लक्ष्मीबाई का जीवन-चरित**"—ये दो ग्रंथ प्रकाशित किये जा रहे हैं। इन्हींके साथ "निबंध-संग्रह" नाम का एक और ग्रंथ छापा जा रहा है, जिसमें साहित्य तथा राजनीति विषयक अच्छे अच्छे लेखों का संग्रह है। एक वर्ष की बारह संख्याओं में, इस मासिक पुस्तक द्वारा, ६०० से ७०० तक पृष्ठ प्रकाशित होंगे। जब एक ग्रंथ पूरा हो जायगा तब उसकी, सुंदर सुनहरी-अक्षर-युक्त, कपड़े की, जिल्द बंधवाई जायगी। इस मासिक पुस्तक का अग्रिम वार्षिक मूल्य ३) रु० है।

इस मासिक पुस्तक में लेख और ग्रंथ लिखनेवालों को पारितोषिक भी दिया जाता है।

जो लोग हिन्दी-ग्रंथमाला के ग्राहक बनना चाहें, या जो लोग इस मासिक पुस्तक में प्रकाशित करने के लिये, मंडली द्वारा नियत किसी विषय पर लेख या ग्रंथ लिखना चाहें, वे नीचे लिखे हुए पते पर पत्र-व्यवहार करें।

**हिन्दी-ग्रन्थमाला की नमूने की एक संख्या आठ आने में मिलती है।**

**माधवराव सप्रे, बी॰ ए॰**

**व्यवस्थापक "हिन्दी-ग्रन्थमाला"**

**नागपुर।**

ॐ

श्रीवीतरागाय नमः

नीरक्षीरविवेके हंसाऽलस्यं त्वमेव तनुषे चेत् ।
विश्वस्मिन्नधुनान्यः कुलव्रतं पालयिष्यति कः ॥

रा. रा. वासुदेव गोविंद आपटे बी. ए. इंदोरनिवासीका

# जैनधर्मपर व्याख्यान.

देवरीकलां जिला सागरनिवासी

नाथूराम (प्रेमी) दिगम्बरीय जैनद्वारा

अनुवादित.

और

शेठ नाथारंगजी गांधी आकलूजनिवासीद्वारा

मुम्बयीके

"कर्नाटक" प्रेससे प्रकाशित.

प्रथमबार ] [ २००० प्रति.

# जैनग्रन्थरत्नाकर प्रकाशित होने लगा.

इसके प्रत्येक खंडमें ८० से १२५ तक पृष्ठ रहते हैं. जिसमें चारों अनुयोगोंके अतिरिक्त जैनाचार्योंके रचे हुए उत्तमोत्तम नाटक, चम्पू, काव्य, अलंकार, न्याय, व्याकरण, ज्योतिष, वैद्यक, गणित, शिल्प, इतिहास, मूल सटीक वा भाषाटीका सहित तथा नवीन प्राचीन भाषा कवियोंके बनाये हुए उत्तमोत्तम गद्यपद्यमय समस्त विषयके ग्रन्थरूपी रत्न क्रमसे प्रकाशित होते हैं. अर्थात् एक ही अंकमें थोड़े २ दो चार ग्रन्थ नहिं लगाकर एक ही ग्रन्थ लगाया जाता है. जो कि एक वा दो तीन अंकमें पूरा हो जाता है. वर्तमानमें इसके दो खंडमें ३०६ पृष्ठका ब्रह्मविलास प्रकाशित हो गया. तीसरेमें दौलतविलास, आप्तपरीक्षा और आप्तमीमांसा ( देवागम-स्तोत्र ) पूर्ण है. चौथे और पांचवे अंकमें स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षा भाषाटीका और संस्कृत छायासहित पूरी हो जायगी. द्रव्य व्यय और परिश्रमव्ययकी अधिकताके कारण १२ अंकोंका मूल्य ६) रु. और डांकव्यय ॥।) रक्खा था. परन्तु हमारे अनेक भाई एक साथ मूल्य पेशगी भेजकर इसके ग्राहक बननेमें असमर्थ हैं. इस कारण अनेक विद्वानोंकी सम्मति और प्रेरणासे अब मूल्य घटाना पड़ा है अर्थात् अबसे १२ अंकोंका ( खंडोंका ) मूल्य डांकव्ययसहित ५) ही अग्रिम लिये जांयगे. अग्रिम मूल्य पाये विना किसीको भी उधार नहिं भेजा जा सक्ता. नमूनेकी १ कापी ॥।~). वी.पी.द्वारा लेनेसे ॥।≈) में तीसरे अंककी भेजी जाती है.

कहिये पाठक महाशय! इतना बड़ा मासिक पुस्तक कितना सस्ता हो गया. देखिये ब्रह्मविलास जुदा लेनेसे १॥≈) देना पड़ता है, परन्तु ५) रु. एकबार देकर बारह खंडोंके ग्राहक बननेसे यह ही ब्रह्मविलास सिर्फ ॥।~)। में ही आपके घर पहुँच जायगा. इसी प्रकार दौलतविलास स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षा बनारसीविलास वगेरह सब ग्रन्थ आपको सस्तेमें ही मिल जाया करेंगे.

## लीजिये! और भी सस्ता लीजिये.

यदि कोई महाशय एकदम ५०) रु. भेजकर इसके सहायक वा यावज्जीव ग्राहक बन जांयगें, उनको इस ग्रन्थरत्नाकरका फिर कभी एक भी पैसा देना नहीं पड़ैगा ५०) रुपयेके ३) रुपये व्याजमात्रमें ही यह पुस्तक घर बैठे पहुंच जाया करेगा. यदि किसीको इसका यावज्जीव ग्राहक नहिं रहना हो तो प्रत्येक तीसरे वर्षके ११ वें खंडके प्रकाशित हुए बाद सूचना देनेसे ५० रु. वापिस मिल जांयगे. परन्तु हर तीसरे वर्षके अंत हुयेविना बीचमें नहिं मिलेंगे. जिनको सबसे सस्ता अर्थात् ३) रु. में जैनग्रन्थरत्नाकर १२ खंड लेने हों और हमारा पूर्ण विश्वास हो, वे अवश्य ही ५० ) रुपये भेजकर इसके ग्राहक वा सहायक बन जावें.

## दौलतविलास प्रथमभाग.

अर्थात्

### कविवर पं० दौलतरामजीकृत पद, जकडी, छहढाले आदिका संग्रह.

अहा! आज कैसा आनन्द है कि जिस कविवरकी जगन्मोहिनी अपूर्व कवितावाले आध्यात्मिक पदोंपर सर्वस्व न्योछावर कर दिया जाय तौ भी तृप्ति नहीं होती. जिसके एक २ पदको आध्यात्मिक रसिकजन वा भक्तजन मेघबिन्दुको चातककी तरहँ तरसते थे, जिस कविताको बाँचकर भक्तजन भक्तिरसमें और आध्यात्मिकजन अध्यात्मरसमें मग्न हो जाते हैं, उसही असली कविताका संग्रह करके और बडे परिश्रमसे शुधवाकर छपाया है. छहढाले वगेरहके शोधनेमें जहांतक बना है यही खयाल रक्खा है कि कवितामें जैसे शब्द दौलतरामजीने रक्खे थे, वे ही रक्खे हैं. अन्य संशोधक व प्रकाशक महाशयोंकी तरहँ स्वकपोलकल्पित शब्द रखकर कविताको नहीं बिगाड़ा है. मूल्य ۔॥) डांकव्यय =) है.

जैनी भाइयोंका वही दास—

**पन्नालाल जैन मैनेजर—जैनग्रन्थरत्नाकर कार्यालय,**
**पो० गिरगांव ( बम्बई. )**

ॐ

श्री वीतरागायनमः

# रा. रा. वासुदेव गोविंद आंपटे बी. ए. का

# जैनधर्मपर व्याख्यान.*

यो विश्वं वेद वेद्यं जननजलनिधेर्भङ्गिनः पारदृश्वा।
पौर्वापर्याविरुद्धं वचनमनुपमं निष्कलङ्कं यदीयम॥
तं वन्दे साधुवन्द्यं सकलगुणनिधिं ध्वस्तदोषद्विषन्तम्।
बुद्धं वा वर्द्धमानं शतदलनिलयं केशवं वा शिवं वा॥ १॥

---

इस श्लोकमें श्रीमद्भट्टाकलङ्क देवने "जानने योग्य ऐसे सम्पूर्ण विश्वको जिसने जाना, संसाररूपी महासागरकी तरंगे दूसरी तरफ तक जिसने देखी. जिसके वचन परस्पर अविरुद्ध, अनुपम और निर्दोष हैं, जो सम्पूर्ण गुणोंका निधि (खजाना) साधुओं करके भी वन्दनीय है, जिसने रागद्वेषादि अठारह शत्रुओंको नष्ट कर दिये हैं और जिसकी शरणमें सैकड़ों लोग आते हैं, ऐसा जो कोई पुरुष विशेष उसको मेरा नमस्कार होओ. फिर चाहे वह शिव हो, ब्रह्मा हो, विष्णु हो, बुद्ध हो, अथवा वर्द्धमान होओ" ऐसी स्तुति की है. इस श्लोकके अन्तिम चरणमें कहे हुए देव शिव व विष्णुसे हम सब लोग चिरपरिचित हैं. हमारे मन्दिरोंमें इनकी मूर्तियां हैं. व प्रतिदिन हम उनका पूजन करते हैं. तीसरा बुद्ध, इसके विषयमें भी अभीतक बहुतसा इतिहास उपलब्ध हुआ है, बुद्धके दो तीन चरित्र भी मराठी भाषामें लिखे गये हैं. उनसे यह क्षत्रिय कुलोत्पन्न पुरुष अत्यन्त तरुण अवस्थामें राजश्रीसे विरक्त हो सर्व संगका परित्यागकर चल निकला व पश्चात्, ज्ञान सम्पादन कर शुद्ध मन पवित्र विचार व पवित्र आचरण यह तीन मोक्षके द्वार जिस धर्ममें कहे गए हैं ऐसे बौद्धधर्मका संस्थापक हुआ इत्यादि कथा

---

* उस व्याख्यान रा. रा. वासुदेव गोविन्द आपटे, बी. ए. इन्दौरकरने मुम्बयीस्थ हिन्दू यूनियनक्लबमें गत दिसम्बर मासमें दिया था और मुंबईके 'विविधज्ञानविस्तार' (नामक मराठीके प्रसिद्ध मासिकपत्र) में जनवरीके अंकमें प्रकाशित हुआ था उसीका यह हिन्दी अनुवाद है. इसके पढनेसे पाठकोंको ज्ञान होगा; कि भिन्नधर्मी निष्पक्ष विद्वज्जन जैनधर्मको कैसा समझते हैं. हम इसकेलिये व्याख्यानदाताको कोटिशः धन्यवाद देते हैं कि, जिन्होंने महत्परिश्रम उठा कर जिनधर्मके ग्रंथोंको देखकर परिचय किया. और अपने विचारोंको सबके सामने प्रगट किया. यहांपर हम मूल व्याख्यानका अनुवाद ज्योंका त्यों लिखकर उसमें अपनी तरफसे टिप्पणी करते हैं. इस टिप्पणीसे कोई महाशय ऐसा न समझ लेंकि व्याख्यानदाताकी शोधकतामें कुछ न्यूनता हो. क्यों कि कैसा ही विद्वान् क्यों न हो। भिन्न धर्मपर व्याख्यान देनेपर कहीं न कहीं थोडी भूल होती है. सो जहांपर वास्तविक विषय छूट गया है और अभिप्रायमें अन्यथा हुवा है, उसी विषयकी टिप्पणी की जाती है-आशा है कि, व्याख्यानदाता इसपरसे कुछ अन्यथा न समझेंगे.

अनुवादक.

हम सबको अवगत है ही. शिवके उपासक शैव, विष्णुके उपासक वैष्णव, इसीप्रकार बुद्धके अनुयायी सो बौद्ध कहाते हैं अब ऊपर निर्दिष्ट किये हुए देवोमें वर्द्धमान अवशिष्ट रहे. इनके विषयमें अद्यापि अभीतक कुछ अधिक इतिहास उपलब्ध नहीं हुआ है तथापि ये जैन समाजके अत्यन्त पूज्य तीर्थंकर अर्थात् आदर्श पुरुष हो गये हैं. और जैनधर्मकी स्थापना करनेवाले चाहे न हों, परन्तु उसके प्रचार करनेका श्रेष्ठत्व बहुतसा इनके ही तरफ जाता है, यह कहना भी कुछ अनुचित न होगा. ये काश्यप गोत्री क्षत्री थे व इनका दूसरा नाम महावीर था, इनका जन्म कब हुआ, व कब मोक्ष हुई. इनके मातापिताका क्या नाम था व इनके चरित्रकी स्फुट २ बातें कौनसी हैं, इत्यादि परिचय अभीतक प्राप्त नहिं हुआ है. तथापि इन्होंने जैनधर्मका प्रचार कब किया इस विषयमें तत्कालीन ग्रन्थोंमें थोड़ासा उल्लेख किया हुआ प्राप्त होता है. उसपरसे यह ईसवी सनसे ५२० वर्ष पूर्व हो गये हैं ऐसा कहा जाता है "आर्यविद्या सुधाकर" नामक ग्रन्थमें इनके विषयमें कहा है—

वर्द्धमान. अथवा महावीर.

'ततः कालेनात्र खण्डे भारते विक्रमात्पुरा।
खमुन्यंभोधिधिमते वर्षे वीराह्वयो नरः ॥१॥
प्राचारयज्जैनधर्मं बौद्धधर्मं समप्रभम् ।

इसपरसे विक्रम संवत्से ४७० वर्ष पूर्व इन्होंने जैनधर्मका प्रचार किया, ऐसा दिखता है. वर्द्धमान अथवा महावीरके चरित्रका इससे अधिक परिचय उपलब्ध नहीं है. तथापि इन्होंने जिस जैनधर्मका प्रचार किया व जो धर्म बौद्धधर्मसमप्रभम् (बराबरीवाला) था. ऐसा ऊपरके श्लोकमें कहा है, वह जैनधर्म अद्यापि विद्यमान है. हिमालयसे लेकर कन्याकुमारीपर्यंत किंबहुना उससे भी आगे सीलोन द्वीप व करांचीसे लेकर कलकत्ता तक अथवा उससे भी आगे श्याम, ब्रह्मदेश, जावा वगैरह प्रदेशोंमें जैनधर्मी लोग फैले हुए मिलते हैं. हिंदुस्थानके सम्पूर्ण व्यापारका $\frac{1}{3}$ भाग जैनियोंके हाथमें है ऐसा भी प्रमाण एक शोधकने शोधा है; बडे २ जैन कार्यालय, भव्य जैनमन्दिर व अनेक लोकोपयोगी संस्थायें हिंदुस्थानके बहुतसे बडे २ शहरोंमें हैं, दक्षिणमें अल्प हैं परन्तु उत्तर व मध्यभारत और गुजरात इन प्रदेशोंमें जैनियोंकी प्राचीन कार्यवाही बहुत दृष्टिगोचर होती है. प्राचीन कालसे जैनियोंका नाम इतिहास प्रसिद्ध है जैनधर्मके अनेक राजा हो गये हैं.

जैनियोंकी उत्कर्षावस्था.

राजा वज्रकरण यह दशनगरमें (वर्तमान मन्दसौरमें) राज्य करता था. यह जिन देवके अतिरिक्त इतर किसीको भी नमस्कार नहीं करता था. अवन्ती नगरी (उज्जैन) के सार्वभौम राजा सिंहोदरको जब इसने नमस्कार नहीं किया तब

जैनी राजा.

---

(१) वर्द्धमान अथवा महावीरके विषयमें हमारा कहना यह है कि वर्द्धमान तीर्थंकरने उत्तरहिंदुस्थानमें कुंडलपुरमें जन्म लिया था. इनकी माताका नाम प्रियकारिणी तथा त्रिशला भी था और पिताका नाम सिद्धार्थ राजा था. उनके चरित्र सम्बन्धी समस्त विषय प्रसिद्ध हैं. उनका चरित्र जैनबोधकके आदि सम्पादक श्रीयुत श्रेष्ठिवर्य हीराचन्द नेमिचन्दजी आनरेरी मजिस्ट्रेट शोलापुरने मराठी भाषामें बनाकर छपाया है. उसको तथा संस्कृत व हिंदीके महावीर पुराण (वर्द्धमानपुराण) के देखनेसे पाठकोंकी जिज्ञासा पूरी हो सकती है.

दोनोंके मध्य एक बडाभारी संग्राम उपस्थित हुआ और उसमें सिंहोदर विजित किया गया. ऐसी कथा सुनते हैं. ललितपुरके सन्निकट चन्देरी नामक ग्राम वर्तमान है. यहांपर शिशुपाल नामका राजा राज्य करता था, वह जैन था. उज्जयनीके राजा गन्धर्वसेन व श्रीवर्मा जैन थे. ऐसा कईएक ग्रन्थकारोंने लिखा है परन्तु इस विषयमें मै स्वतः सशंकित हूं. बल्लभवंशी राजा कुमारपाल जैनधर्मका बडाभारी पुरस्कर्ता हो गया है. प्रसिद्ध बौद्ध राजा अशोकके प्रपौत्र महाराजा संपदिने जैनधर्म स्वीकार किया था. व स्वतः अशोक ही बौद्धधर्म स्वीकार करनेके पूर्व जैनधर्मानुयायी था, ऐसा कई पंडितोंका मत है. कर्नेल टॉड साहिबके राजस्थानीय इतिहासमें उदयपुरके घरानेके विषयमें ऐसा लिखा गया है कि, "कोई भी जैन यति उक्त संस्थानमें जब शुभागमन करता है तो रानीसाहिब उसे आदरपूर्वक लाकर योग्य सत्कारका प्रबन्ध करतीं हैं, यह विनय प्रबन्धकी प्रथा वहां अबतक जारी है. इसका कारण ऐसा कहा जाता है कि, उदयपुरके इतिहासप्रसिद्ध राणा प्रतापसिंह, अकबरबादशाहसे लड़ते २ बहुतही क्लेशित हो रहे थे, उस समय भामासा नामक एक जैन महाशयने वीस हजार फौजकी संतोषप्रद सहायता अत्यन्त आवश्यकतामें आकर दी. उसी समयसे कृतज्ञ उदयपुरका राज्य जैनियोंका ऋणी हो रहा है; दूसरी कथा पन्नादाईकी है यह तो हम सबको विदित ही है. वनवीरके भयसे अपने स्वामीपुत्रकी रक्षा करनेकेलिये अपना जीव जोखममें डालनेवाली पन्नादाईको उस राजपुत्रसहित जिसने आश्रय दिया, वह आसासा नामका पुरुष जैन ही था, ऐसा कहते हैं. मंडपाचल अथवा वर्तमानका मांडू—यहां मुसलमान बादशाहके समयमें मुख्य दिवानगीरीके पद पर एक जैनी ही नियुक्त था. सारांश, प्राचीन कालमें जैनियोंने उत्कट पराक्रम व राज्यकार्यभारका परिचालन किया है. अर्वाचीन समयमें इनकी राजकीय अवनतिमात्र दृष्टि गोचर होती है" अर्वाचीन इतिहासमें राज्यवैभव सम्बन्धी स्पर्धामें जैनी लोग बिलकुल नहीं पड़े हैं इसका कारण "हिंसानिषेधका तत्त्व इन्होंने मर्यादाके बाहिर कर दिया. इससे राजकीय स्पर्धामें इनका गुजारा नहीं था" यह हो सक्ता है. इस अहिंसा तत्त्वके अमर्याद होनेसे जैनियोंका राज्य किस प्रकार नष्ट हुआ, इसका एक उदाहरण कर्नेल टॉड साहिबने दिया है कि, अनहलवाड़के अन्तिम जैनराजा कुमारपाल पर शत्रुकी चढ़ाई होनेपर वह अपनी सैन्य तयार न करके स्वस्थ रहा. इसका कारण क्या? वर्षाऋतुके दिन होनेसे यदि सैन्यमें हलचल कीजाती तो उसके पांवोंके नीचे लक्षावधि जंतुओंका विनाश होता यह भीति[1] थी. जैनीलोग जिस प्रकार प्राचीन कालमें राजकीय उन्नति भोगकर पुनःअवनत दशाको प्राप्त हुये उसी प्रकार इनका वाङ्मय

जैनवाङ्मय.

(१) यह एतिहासिक घटना जो टॉड साहबने लिखी है तो गलत है. क्योंकि राजावोंको प्रजाकी रक्षार्थ अत्यावश्यकता पड़नेपर लड़ाई करनेका निषेध जैनशास्त्रोंमें कहीं नहीं है. उसके राज्य जानेका कारण अन्य ही कोई होना चाहिये. यदि-टॉड साहबका कहना ठीक है. और उसने जीवहिंसाके कारण ही युद्ध नहिं किया हो तो वास्तवमें राजनीतिसे विरुद्ध किया है.

( जैनधर्मका साहित्य वा शासन ) भी प्राचीन-कालमें अत्यन्त सुसम्पन्न स्थितिको प्राप्त होकर वर्तमानमें दुर्दशाग्रस्त हुआ दिखाई देता है. प्राचीन जैनवाङ्मय संस्कृत वाङ्मयके प्रायः बराबर था. धर्मशर्म्माभ्युदय महा-काव्य, हम्मीर महाकाव्य, पार्श्वाभ्युदय काव्य यशतिलकचम्पू वगैरह काव्य ग्रन्थ, जैनेन्द्र व्याकरण,[1] काशिकावृत्ति व पंजिका रम्भामंजरी नाटिका, प्रमेयकमलमार्तंड सरीखे न्यायशा-स्त्र विषयक ग्रन्थ, हेमचन्द्र सरीखे कोश, व इनके शिवाय जैनपुराण, धर्मग्रन्थ जैन इति-हास ग्रन्थ आदि असंख्य शास्त्र[2] थे. इनमेंसे अभी बहुत थोड़े प्रकाशित हुये हैं. और सैकड़ों ग्रन्थ अभी अज्ञात हो रहे हैं, अपने ग्रन्थ छापे नहीं जावें कारण छापना यह एक अपवित्र क्रिया है, ऐसी अज्ञानताकी समझके कारण लोग अपने पासके प्राचीन ग्रन्थ व लेख छापनेको नहीं देते हैं. इन संस्कृत ग्रन्थोंके अतिरिक्त अन्य प्रकारसे भी जैनियोंने वाङ्मयकी बड़ी भारी सेवा की है. दाक्षिणमें तामिल व कानडी ( क-र्णाटकी ) इन दोनों भाषाओंके जो व्याकरण प्र-थम प्रस्तुत हुए वे जैनियोंने ही किये. ऐसा "मिसेस एनीविसेण्ट" का कहना[3] है. सारांश प्राचीन कालके भारतवर्षीय इतिहासमें जैनियोंने अपना नाम अजरअमर कर रखा है. अर्वाचीन समयमें जैनी मात्र राज्यसत्ता अहिंसातत्त्वके कारण छोड़ बैठे हैं तथापि समाजमें प्रेसीडेण्टका स्थान उन्होंने अद्यापि छोड़ा है ऐसा नहीं है. व-र्तमान शांतिताके समय व्यापारवृद्धिके कार्योंमें अग्रसर होकर इन्होंने अपना वर्चस्व ( प्रताप ) पूर्ण रीतिसे स्थापित किया है और वर्तमानमें समाज सुधारणा विषयक जागृति भी हुई दिखती है. गत जैनपरिषदके अधिवेशनके समय हमारे जैनबंधुओंका[1] समाज सुधारणा व धर्म-शिक्षणके विषयमें जो उत्साह दृष्टिगत हुआ था वह सर्वथा अभिनंदनीय था इसमें शंका नहीं है.

जैनधर्मके सम्बन्धमें हम लोगोंकी अनभिज्ञता.

पृथिवीके अन्य किसी भी धर्मके सम्बन्धमें लोगोंकी इतनी वि-चित्र अजानता नहीं है जितनी जैनधर्म-के विषयमें हो रही है. हमारे देशमें अनुमान २४००वर्ष पूर्वसे यह धर्म प्रचलित है व हमारे जैनबांधवोंके पूर्वज प्राचीन कालमें ऐसे २ स्मरणीय कृत कर चुके हैं तो भी जैनी कौन है? उनके धर्मके मुख्य तत्त्व कौन २ से हैं? इसका परिचय बहुत ही थोड़े पुरुषोंको होना बड़े आ-श्चर्यकी बात है परन्तु इसका कारण वेदमताव-लम्बी और जैनियोंमें उपस्थित हुआ द्वेष ही होगा ऐसा जान पड़ता है. "न गच्छेज्जैनमन्दि-रम्" अर्थात् जैनमन्दिरमें प्रवेश करने मात्रमें

१ जिस प्राचीन पाणिनीय व्याकरणने तीन जगह मत ग्रहण किया हैं वह शाकटायन व्याकरण भी जैना-चार्यकृत है. तथा और भी अनेक जैन व्याकरण हैं.

२ नाटक, काव्य, साहित्य, कोश, न्याय, वेदान्तके अनेक ग्रन्थ अभी मौजूद हैं.

३ करणाटक भाषाका बहुत बडा व्याकरण भट्टाकलंक देवका बनाया हुवा 'रैस' साहबने छपाया भी है. परन्तु वह सब विलायतके विद्याविलासियोंने मंगा लिया. इस देशमें मिलना अब दुर्लभ है.

१ स्वेताम्बर जैनकानफरैन्स थी. दिगम्बरजैनकान-फरेन्स ( महासभा ) पृथक् है. वह मथुरामें प्रतिवर्ष इकट्ठी होती है.

भी महापाप है, ऐसा निषेध उस समय कठोरताके साथ पाले जानेसे जैनमन्दिरकी भीतकी आडमें क्या है! इसकी खोज करै कौन? ऐसी स्थिति होनेसे ही जैनधर्मके विषयमें झूंठे गपोड़े उड़ने लगे. कोई कहता है जैनधर्म नास्तिक है कोई कहता है बौद्धधर्मका अनुकरण है कि, जब शंकराचार्यने बौद्धोंका पराभव किया तब बहुतसे बौद्ध पुनः ब्राह्मणधर्ममें आ गये. परन्तु उससमय जो थोडेबहुत बौद्धधर्मको ही पकड़े रहे उन्हींके वंशज यह जैन हैं. कोई कहता है कि, जैनधर्म इस बौद्ध धर्मका शेषभाग नहीं किन्तु हिन्दूधर्मका ही एक पंथ है; व कोई कहते हैं कि, नग्नदेवको पूजनेवाले जैनी लोग यह मूलमें आर्य ही नहीं हैं. किन्तु अनार्योंमेंसे कोई हैं. अपने हिन्दुस्थानमें ही आज चौबीससौ वर्ष पूर्वसे पड़ोसमें रहनेवाले धर्मके विषयमें जब इतनी अज्ञानता है तब हजारों कोसमें परिचय पाने वाले व उससे पीछे मनोऽनुकूल अनुमान गढ़नेवाले पाश्चिमात्योंकी अज्ञानतापर तो हंसना ही क्या है? तथापि अपने लोगोंकी अज्ञानताके विषयमें जैसे ऊपर कहा गया वैसे ही उनकी भी अज्ञानता हास्यास्पद होनेसे उनमेंके एक दो उदाहरणोंका नमूना दिखलाना योग्य है. लेफटेंट कर्नल विलिएम् फ्रांकलिनने जैन व बौद्ध धर्मके सम्बन्धमें इस्वी सन् १८२७ में एक "Researches on the tenets and doctrines of the Jain and Budhists Conjectured to be these Brahmins of Ancient India" ग्रन्थ लिखा है उसमें उन्होंने जैनियोंको ईजिपिशियन

**पाश्चिमात्योंकी विचित्र अज्ञानता.**

लोगोंका वंशज ठहराया है। दूसरे एक मिष्टर कोलियोर नामक साहिबने Scripture Miracles. नामक पुस्तकमें जैन शब्दकी जो व्युत्पत्ति की है वह बड़ी दिल्लगी की है, आप फरमाते हैं 'जैन' शब्द रोमन 'जेनस' शब्दसे बना है 'जेनस' यह रोमन लोगोंका एक देवता है, जैसे शिवके उपासक शैव, विष्णुके उपासक वैष्णव, इसी प्रकार जेनसके जैन। (धन्य!) एक मिशनरीकी कल्पनाने तो इससे भी अधिक कमाल किया है, आपका कहना है कि, "बायबिलमें (Genesis) अथवा 'सृष्टिकी उत्पत्ति' प्रकरणके चौथे अध्यायमें 'केन' व 'अॅबेल' इन दो बंधुओंकी कथा है; उनमेंसे देवकी शापसे पीड़ित हुए 'केनकी जो संतति वही जैन हैं' इसमें प्रमाण क्या? यह कि, केनकी संतति जिस प्रकार विशालशरीर और दीर्घायुषी थी. उसी प्रकार जैन 'तीर्थंकर भी भव्याकृति और दीर्घायुषी थे' यह सब जैनधर्मके अनुसंधान करनेसे मालूम पड़ता है. पहाड़ वगैरहमें जो तीर्थंकरोंकी प्राचीन जैन मूर्तियां पाई जाती हैं वे बहुतही विशाल आकृतिकी और पुरानी होती हैं. ग्वालियरके किलेमें जो प्राचीन जैनमूर्तियें मिली हैं वे बहुतही ऊंची हैं. दक्षिणमें श्रीरंगपट्टणसे ४० मैलपर चिनरायपट्टण नामक ग्राम है. 'चिनरायपट्टण' यह नाम जिनरायपट्टण, शब्दका अपभ्रंश होगा. ऐसा दिखता है. इस स्थानमें जैनमंदिर है[१]

(१) चिनरायपट्टणमें जैन मंदिर न होकर वहांसे आठ मीलपर श्रवण वेळगुळ (जैनबिद्री) नामक स्थानपर हैं. उन सबका नकसा मद्रास प्रान्तके सरकारने छापकर प्रसिद्धकर दिया है.

उसमें चौवीस तीर्थंकरोंकी मूर्ति पाई गई है? वे अत्यन्त भव्य हैं. वहांसे पास ही चन्द्रागिरी नामक टेकडीपर दो पादुका विशाल आकृतिकी हैं. जैनियोंके तेवीसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथ जब उडकर देवलोक गये तब उनके यह पादचिन्ह उछल आये थे ऐसा कई लोग कहते हैं*" इसी परसे साहिब बहादुरने केनके वंशज ठहरा डाले हैं। साहिब बहादुरने अपने विधानकी पुष्टिमें और एक प्रमाण दिया है जिसके योगसे केवल जैन ही क्या परंतु कौशिक, अत्रि, कश्यप वगैरह ऋषियोंके वंशज हम लोगोंको भी सिर्फ एक घटिकामें अपने इजिप्शियन पूर्वजोंका श्राद्ध करना पडै। बाइबिलमें कहा है कि, "केनको कोई मार न सके

### व्याख्यानदाताकी टिप्पणी.

*पार्श्वनाथकी मुक्ति दक्षिणमें हुई यह बात बहुतसे जैनी स्वीकार नहीं करते. मेरे परिचयी एक जैन यतिने कहा कि, बंगालके हजारीबाग जिलेमें सम्मेद शिखर पर्वतसे २० तीर्थंकर देवलोकवासी हुए उनमें पार्श्वनाथ भी हैं. बाकीके चार तीर्थंकर ऋषभदेव, महावीर, वासुपूज्य, व नेमिनाथ इनका मोक्ष अनुक्रमसे अष्टापद ( कैलाश ) पावापुर ( विहार ) चंपापुरी ( भागलपुर ) और गिरनार ( काठियावाड ) पर हुआ.

### अनुवादककी टिप्पणी.

१ वहांपर पादुका नहीं हैं किन्तु ४१ हाथ ऊंचाईकी सुंदर अखंड मूर्ति है.

२ देवलोकवासी हुये, ऐसा कहना भूल है. क्योंकि मुक्तात्मा मोक्षस्थान वा सिद्ध शिलानामक एक स्थान तीन लोकके उपरि है वहां जाकर सदाके लिये निवास करते हैं. फिर कभी उन मुक्तात्मावोंका ( सिद्धोंका ) जन्म मरण नहिं होता; देवलोक जिसको जैनी लोक सोलह स्वर्ग नव ग्रविक विमान आदि कहते हैं वह भिन्न स्थान है. देवलोकमें गया हुवा जीव फिर भी मनुष्यतिर्यंचादिकोंमें जन्म मरण करता व संसारमें फिरता है इस कारण 'देवलोकवासी हुये' की जगह मुक्तिको गये ऐसा कहना ठीक है.

इस लिये देवने उसके मस्तकमें चिन्ह बनाया था. इस कारणसे जैनियोंके व तुम्हारे हमारे सबहीके मस्तकोंमें तिलक होता है. अतएव उक्त मिशनरी साहिबने तुम हम सबोंको इजिप्तमें भटकते फिरते केनकी संतति ठहराये तो उक्त साहिबका क्या कर सक्ते हो? तीसरे एक मॉरिस नामक प्राचीन विद्याविशारदने इस अनुमानका पुष्टीकरण कुछ निराली ही रीतिसे किया है. 'गौतमबुद्ध, व 'इजिप्तका प्रसिद्ध विद्वान् साधु पुरुष हर्मिस् यह एक ही थे. कारण, हर्मिसने जिस प्रकार लेखनकलाका प्रचारकर विविधविषयोंपर ग्रन्थ निर्माण किये और इतना सम्पादन किया हुआ ज्ञान चिरकाल स्थिर रहने व लोगोंको उपयोगी पडनेके लिये बहुतसा परिचय शिलास्तंभोंपर खोद दिया. इसी प्रकार बौद्ध व जैन लोगोंने विद्याका पुरस्कर्तृत्व अपने ऊपर लेकर अनेक शास्त्र ग्रन्थ लिखे और खोदकर शिलास्तंभ स्थित किये हैं. अर्थात् यह शिलास्तंभोंकी कल्पना जैनी लोक इजिप्तसे लाये, ऐसा माननेमें और हर्मिस व जैनोंकी एकता कर डालनेमें मॉरिस साहिबकी कल्पनाको कुछ भी प्रयत्न नहीं पड़ा!

जैनधर्मके उत्पत्तिकाल के सम्बन्धमें भिन्नमत.

जिस प्रकार जैनियोंकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें भिन्न २ लोगोंने पृथक् पृथक् तर्कनायेंकी हैं उसी प्रकार उनके धर्मकी उत्पत्ति कालके विषयमें भी भिन्न २ मत हैं, कोई कहता है कि, जैनधर्म बिलकुल नवीन अर्थात् अनुमान बारहवीं अथवा तेरहवीं शताब्दीका है; कोई कहता है वह बारह सौ वर्षका

है; कोई उसे बौद्ध धर्मका समकालीन कह कर छोड़ता है; और कोलब्रुक साहिब तथा कितनेक जैन पंडित उसे बौद्धधर्मसे भी पहिलका ठहराते हैं, इन सबोंकी एक वाक्यता करना कठिन है, और प्रत्येक मतमें कहां २ भूल है उसे दिखलाने योग्य विद्वता भी मुझमें नहीं है. तथापि जैन धर्मका काल निर्णय करनेमें आवश्यकीय थोड़ेसे प्रमाण मैं आगे उपस्थित करूंगा, उससे श्रोताओंको अपने २ मत निश्चित करना चाहिये.

'जैन' शब्दकीव्युत्पत्ति व अर्थ.

प्रथम जैनधर्ममें क्या है यह हमें देखना चाहिये, 'आनन्दगिरि-कृत' 'शंकरविजयमें' 'जैन' शब्दकी व्युत्पत्ति इस प्रकार दी है.—"जीतिपदवाच्यस्य नेति पदेन न पुनर्भवः तस्माज्जन्मशून्याः जैनाः" परन्तु स्वतः जैन लोग इस शब्दकी व्युत्पत्ति निराली देते हैं. वह इस प्रकार—"रागद्वेषादिदोषान् वा कर्मशत्रूञ्जयतीति जिनः तस्यानुयायिनो जैनाः" अर्थात् जिन्होंने काम क्रोधादि अठारह दोषोंको अथवा ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय, अंतराय आदि कर्मशत्रुओंको जीते वे 'जिन' और उनके उपासक वे जैन कहाते हैं. कामक्रोधादि दोषों व कर्म शत्रुओंको जीतनेवाले जिन आजपर्यन्त चौवीस हुए हैं, उन्हें 'तीर्थंकर' ऐसी संज्ञा है. इन चौवीस तीर्थ-

चौवीस तीर्थंकर.

करोंके नाम ये हैं, ऋषभदेव (प्रथम जिन अर्थात् तीर्थंकर और जैन धर्मका संस्थापक ),२ अजित, ३ संभव. ४ अभिनन्दन, ५ सुमति, ६ पद्मप्रभ, ७ सुपार्श्व, ८ चन्द्रप्रभ, ९ पुष्पदन्त ( सुविधि ) १० शीतलनाथ, ११ श्रेयान्, १२ वासुपूज्य, १३ विमल, १४ अनन्त, १५ धर्म, १६ शांति, १७ कुंथु, १८ अरः १९ मल्लिनाथ, २० मुनिसुव्रत, २१ नमिनाथ, २२ नेमिनाथ ( अरिष्ठनेमि ), २३ पार्श्वनाथ, २४ वर्द्धमानस्वामी ( महावीर ) इससे पहिलेके व अत्यन्त प्राचीन तीर्थंकर ऋषभदेव जैनधर्मके संस्थापक थे ऐसा दिखता है, 'भागवतके, ५ वें स्कन्धमें ऋषभदेव दिगम्बर होकर जैनधर्मके संस्थापक थे, ऐसा यद्यपि स्पष्ट नहीं लिखा है तौभी उसका उदाहरण देख अर्हत् नामक राजाने पाखंड मतका प्रचार किया ऐसा कहा है. अर्हत् नामका राजा कोई सुना नहीं गया; परन्तु जैनी ऋषभ देवको ही अर्हत कहते हैं यह प्रसिद्ध है. इसपरसे ऋषभदेव जैनधर्मके संस्थापक थे, यह सिद्धान्त अपनी भागवतसे भी सिद्ध होता है. पार्श्वनाथ जैनधर्मके संस्थापक थे, ऐसी कथा जो प्रसिद्ध है वह सर्वथा भूल की हुई है. ऐसा कहनेमें कुछ हरकत नहीं है. कोलब्रुक, जॅकोबी सरीखे विद्वान शोधकोंकी समझ ऐसी क्यों हुई सो कह नहीं सक्ते. ऐसे ही वर्द्धमान अर्थात् महावीर भी जैनधर्मके संस्थापक नहीं हैं. तो चौवीस तीर्थंकरोंमेंसे वह एक प्रचारक थे. 'आर्यविद्यासुधाकर' ग्रन्थमें इस विषयका उल्लेख है, उसमें भी उसके विषयमें 'प्रचारयद्धर्मम्' ऐसा कहा है. ये वर्द्धमानस्वामी गौतमबुद्धके समकालीन थे, वह बौद्धके गुरु थे ऐसा भी अनेकोंका कहना है; कईएक तो ऐसा भी कहनेवाले हैं कि, गौतमबुद्ध मूलमें जैनधर्मी था; परन्तु पीछे उसमें व जैनियोंमें मतभेद पड़नेसे

उसने स्वकीय (अपना) बौद्ध धर्म स्थापित किया.

जैन शास्त्र.

जैनियोंके मुख्य ४५ शास्त्र हैं. उन्हें सिद्धान्त किंवा आगम कहते हैं. भद्रबाहुस्वामि नामक एक विद्वान् जैन हो गये हैं उन्होंने यह ग्रन्थ लिखे हैं, ऐसा लोग कहते हैं. इन ४५ शास्त्रोंमें ११ अंग, १२ उपाङ्ग, १० प्रकीर्णक, ६ छेद, ४ मूलसूत्र, और २ अवान्तर सूत्र हैं.

जैनधर्मके मुख्यतत्त्व.

जैनधर्मके मुख्य तत्त्व सात हैं, १ जीव, २ अजीव, ३ आस्रव, ४ बंध, ५ संवर, ६ निर्जरा, और ७ मोक्ष. इनमें पाप और पुण्य दो मिलानेसे नव पदार्थ हो जाते हैं, जिसके चैतन्यगुण है वह जीव, शरीरादिक जड़ पदार्थ जिसमें अन्तर्भूत होते हैं वह अजीव, "शुभाशुभकर्मद्वाररूप आस्रवः" अर्थात् शुभ अथवा अशुभ कर्मबंध होनेके जो द्वार उन्हें आस्रव कहते हैं. "आत्मकर्मणोअन्योन्यप्रदेशानुप्रवेशात्मको बन्धः' अर्थात् आत्माके प्रदेश व कर्मोंके प्रदेशोंका परस्परमें प्रविष्ट होना सो कर्मबंध; "आस्रव निरोधलक्षणःसंवरः" अर्थात् आत्माके स्थानमें नवीन कर्म न आने देना अथवा आस्रवका निरोध करना इसे संवर कहते हैं;* और सम्पूर्ण कर्मोंका नाश होना यह मोक्ष है. जीवोंके गुणोंको ढांकनेवाले कर्मोंके आठ भेद हैं और इन आठ ही प्रकारके कर्मोंके नाश करनेके मार्गको मोक्षमार्ग कहते हैं. सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, व सम्यक्चारित्र यह उस मार्गके तीन द्वार हैं. अर्थात् इन तीन साधनोंके योगसे सम्पूर्ण कर्मबंधोंका नाश होकर मनुष्य मोक्ष प्राप्त करता है, अतएव इन तीन साधनोंका समुच्चयसे रत्नत्रयी ऐसा नाम दिया है.

रत्नत्रयी.

पहिला साधन सम्यग्दर्शन, 'तत्त्वार्थ श्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्' अर्थात् पूर्वमें कहे हुए जीव अजीवादि सप्त तत्त्वोंके अर्थमें श्रद्धान रखना; दूसरा साधन सम्यग्ज्ञान अर्थात् धर्मको संशय विपर्यय रहित यथार्थज्ञान;

(१) ये सब ग्रंथ जैनोंका एक भेदविशेष जैनाभास जिनको आजकल स्वेताम्बरजैन कहते हैं, उनके हैं. सनातन जैनियोंके प्रन्थोंके नाम भी ग्यारह अंग चौदह पूर्व हैं. परन्तु वे इतने बडे थे कि उनका कागजमें लिखना असंभव था. वे श्रुतकेवली नामक ऋषियोंके हृदयस्थ ही रहते थे. उनका लोप उनही ऋषियोंकेसाथ हो गया. उनके पीछेके आचार्योंको क्रमसे न्यून ज्ञान होता रहा. शेषमें जब एक २ अंगके पाठी रह गये और भविष्यत्में और भी हीन ज्ञानी होवेंगे तो सनातन पवित्र जैनशासनका दुनियांपरसे लोप हो जायगा. ऐसा समझकर सब आचार्योंने मिलकर अपनी स्मृतिके अनुसार उन ग्यारहअंग, चौदह पूर्वोंका सार संग्रह करके ग्रंथ रचना करना प्रारंभ किये. उनका भी अन्यायी राजावोंके राज्यमें तथा शंकराचार्यादिके समयमें प्रायः लोप हो गया. उनमेंसे बचे बचाये ग्रंथ हैं. उनमेंसे मुख्य २ धवल, जयधवल, महाधवल, गोमट्टसार, त्रिलोकसार, राजवार्त्तिक, श्लोकवार्त्तिक, न्यायकुमुदचंद्रोदय, न्यायविनिश्चयालंकार, प्रमेयकमलमार्तंड, अष्टसहस्री आदि हजारों बडे २ ग्रंथ, संस्कृत व प्राकृत भाषामें अब भी हैं.

* लेखक महाशय यहां निर्जराका लक्षण लिखना अनायास भूल गये हैं उसे हम लिख देते हैं. "एकदेशकर्मक्षयलक्षणा निर्जरा" अर्थात् पूर्वसंचित कर्मोंका अंशतः (एकदेश) नाश करना सो निर्जरा है.

(१) यहांपर 'धर्मका' ऐसा कहनेसे स्पष्ट नहिं होता. इसकी जगहँ जीवादि सप्त तत्त्वों अथवा आत्माके स्वरूपको अथवा सच्चे देवशास्त्र गुरुको परीक्षापूर्वक संशय विपर्यय अनध्यवसायरहित यथार्थ जानना सो सम्यग्ज्ञान है. ऐसा समझना चाहिये.

और तीसरा साधन सम्यक्चारित्र अर्थात् निर्दोष, पवित्र आचरण. ये आचरण श्रावक और मुनि इन दोनोंके लिये पृथक् २ कहे गये हैं. श्रावक अर्थात् गृहस्थाश्रमी. इस श्रावक शब्दसे वर्तमानमें 'सरावगी' ऐसा अपभ्रंश हो गया है. हालमें सराफी और व्यापार करनेवाले जैन अधिकतर सरावगी[1] ही हैं. जैनियोंका दूसरा धर्म[2] ओसवाल है. ये लोग बहुधा धान्यकी व्यापार करनेवाले[3] हैं. अस्तु. श्रावकोंके दो वर्ग हैं. एक व्रती अर्थात् कितनेयक नियमित व्रतोंको भलीभांति कठिनाई झेलकर पालनेवाले और दूसरे अव्रती अर्थात् वे व्रत उतनी कठिनतासे न पालनेवाले. व्रती श्रावकके क्रमानुसार ११ सीढ़िया हैं. उन्हें प्रतिमा कहते हैं. प्रथमसे लेकर छठवीं सीढ़ीतक जो पहुंचे वे जघन्यश्रावक. छठवींसे नवमी पर्यन्त मध्यम श्रावक और आगेके उत्कृष्ट श्रावक होते हैं.

श्रावक और मुनि.

श्रावक और मुनि किंवा यति सम्बन्धी नियम अलग २ हैं. इसका अर्थ इतना ही लेना चाहिये कि, मुनियोंको वे नियम कड़ाईके साथ पालना; व श्रावकोंको कोई मर्यादा पर्यन्त पालना. उदाहरणार्थ, ब्रह्मचर्य यह मुनिको सम्पूर्ण रीतिसे पालना चाहिये. और श्रावक अर्थात् गृहस्थी मनुष्योंको कुछ विवक्षित मर्यादातक पालना चाहिये. इसीप्रकार अहिंसा, सुनृत अर्थात् सत्य भाषण, अचौर्य अर्थात् चोरीका निषेध, अपरिग्रह[1] अर्थात् लोभका अभाव, इनके सम्बन्धमें समझना. यतिको मात्र सर्व सङ्गसे अलिप्त ही रहना चाहिये.

अहिंसा तत्त्व.

जैनधर्ममें अहिंसा तत्त्व अत्यन्त श्रेष्ठ माना गया है. बौद्धधर्ममें व अपने ब्राह्मणधर्ममें भी यह तत्त्व है. तथापि जैनियोंने इसे जिस सीमातक पहुंचा दिया है वहांतक अद्यापि कोई भी नहीं गया है. कभी २ तो ये लोग क्षुद्र जीवजंतुओंकी इतनी रक्षा करते हैं कि, उनका वर्तन उपहासंपात्र[2] हो जाता है. किन्हीं २ प्रसंगोंपर मनुष्योंको अनर्थकारकतक हो जाता है. मनुष्योंके प्राणघातक सर्पादि प्राणी हाथमें पड़ जावें

(१) 'सरावगी' कोई जाति नहीं है. श्रावकका अपभ्रंस शब्द है. जैन जाति ८४ प्रकारकी हैं. जैसें खण्डेलवाल, बघेरवाल, जैसवाल, पोरवाल, पद्मावती पोरवार, परवार, पल्लीवार, अग्रवाल इत्यादि. मारवाड़में प्रायः खण्डेलवालोंको कोई २ 'सरावगी' कहते हैं.

(२) यहां धर्म नहिं कहकर 'जाति' ऐसा कहना चाहिये. क्योंकि 'ओसवाल' ८४ जातियोंमेंसे एक जाति हैं. इनका धर्म प्रायः स्वेताम्बरी साधुवोंका चलाया हुवा है. इस कारण इनको स्वेताम्बरीय कहते हैं.

(३) जैनियोंकी सब जाति ही प्रायः सर्व प्रकारके उत्तम व्यापार करती हैं. हां जिस रोजगारमें जीवोंकी हिंसा और कोई महा आरंभ हो तो ऐसा रोजगार जैन कम करती हैं.

(१) गृहस्थके लिये (श्रावकके लिये) अपरिग्रह व्रत नहिं होता किंतु इसकी जगह परिग्रहपरिमाण व्रत रहता है. अर्थात् धनधान्यादि दश प्रकारकी परिग्रहका आवश्यकतानुसार परिमाण कर लिया जाता है. कालान्तरमें उससे अधिकको आवश्यकता पड़े तो ग्रहण नहिं कर सक्ता.

(२) क्षुद्र जीव, चिंवटी, कीट, मच्छर, खटमल, पीसू वगैरह होते हैं. उनकी अधिक रक्षा करना 'उपहासास्पद है' ऐसा कहना उचित नहीं है. कारण कैसे ही क्षुद्र जीव क्यों न हो अपने सुखकेलिये उनको मारना वा पीड़ा देना सर्वथा अनुचित है. उनका वध नहिं

तो मारने नहीं देते. पैसे देकर उन्हें छुड़ा देते हैं; मत्कुणों ( खटमलों ) का पींजरापोल बनाके उसमें मोटे ताजे आदमीको पैसे देकर सोनेके लिये भेजते हैं, ऐसा एकबार सुना था परन्तु यह बात झूंट है, ऐसा मेरे एक जैनमित्रने कहा है, कितनेक जैन तो हिंसा अपने हाथसे न होने पावे इसकेलिये अनेक चेष्टा करते हैं इसका एक नमूनेके तौरपर उदाहरण कहता हूं, यह किंचित अत्युक्तिका है; तथापि उससे जैनियोंकी अहिंसाविषयक सावधानी दृष्टिगत हुएविना नहीं रहैगी; गर्मीके दिनोंमें गाय, भैंस वगैरह पशु गर्मीका संताप दूर करनेकेलिये वृक्षोंकी छायामें आरामसे बैठी हुई किसी भाविक जैनीने देखी, तो वह तत्काल ही उन्हें उस छायासे उठा देता है. कारण, पशु छायामें आरामसे बैठेंगे तो वे वहां पेशाब व गोबर करेंगे, और पीछे उस मलमूत्रमें कीड़े उत्पन्न होंगे; वे यत्र तत्र फैलेंगे व अन्तमें धूपके संतापसे मर जावेंगे, इस अपेक्षासे पशुओंको छायामें न बैठने देनेसे जीवोंकी हिंसा अवश्य ही टलैगी. कहिये यह कितनी दूरदर्शिता और कितनी यह भूतदया है?

अहिंसातत्त्व पालनेलिये 'ढूंढिये' नामक जैनशाखाके लोक मलोत्सर्गके समय जो घिनावना कार्य करते हैं, उस बीभत्स व्यापारके वर्णन करनेमें संकोच होता है! किसी भी उत्तम बातकी अनुसंधानता पूर्वक चलनेमें भी मितपना व रीति नीतिका विचार न किया जावे तो विपरीत परिणाम होता है, यह बात इन लोगोंके लक्ष्यमें अभीतक नहीं आती, ये 'ढूंढिये' लोक ठंडा पानी नहीं पीते; कारण ठंडे पानीमें सजीव प्राणी रहते हैं, अतएव वे भातका मांड़ किंवा शाकका पानी पीते हैं! परन्तु पानी तप्त करते लक्षावधि जीव उष्णतामें तड़फकर मरजाते हैं. यह उन

---

करकें अन्यान्य उपायोंसे दूर करना चाहिये. निःसहाय अनाथ क्षुद्रजीव तो दूर ही रहो किंतु सर्प, विच्छु, व्याघ्रसिंहादि हिंस्र जंतुओंको भी मारना सर्वथा अनुचित है. इसके सिवाय अपने एक दो चार हिंस्र जंतुवोंके मारनेसे समस्त जगतके हिंस्र जंतु नष्ट हो सक्ते हैं सो भी तो नहीं है इस कारण उनका वध नहिं करकें अन्यान्य उपायोंसे अपनेको बचा लेना ही सर्वथा योग्य है.

( १ ) जिस प्रकार खटमलोंके पिंजरापोलकी बात सर्वथा असत्य है, इसीप्रकार गौ भैंसोंको छांहमेंसे उठा देना भी सर्वथा झूंठ और भिन्न धर्मियोंकी अत्युक्ति मात्र है.

( १ ) ढूंढिये लोग-स्वेताम्बरीजैनियोंमेंसे निकला हुवा एक छोटासा फिरका है. यह मत कोई २५० वर्षोंसे निकला हुवा जिनमतके शास्त्रोंसे सर्वथा विरुद्ध है. इनके साधु ठंडा पाणी नहिं पीते. बाकी जैनी गृहस्थोंको ठंडा पाणी योग्य वस्त्रसे छानकर एक मुहूर्तपर्यंत पीनेकी सर्वत्र आज्ञा है.

( २ ) हिंसा ४ प्रकारकी है. १ संकल्पी हिंसा, २ आरंभी हिंसा, ३ उद्यमी हिंसा और ४ विरोधी हिंसा. अपने चित्तसे चाहकर जीवोंको मारना सो तो **'संकल्पी हिंसा'** है. गृहस्थके कूटने, पीसने, रसोई बनाने, बुहारी देने वगेरह आरंभमें यत्नाचारपूर्वक प्रवर्त्तनेपर भी जीवोंकी हिंसा होती है उसको **'आरंभी हिंसा'** कहते हैं. धान्य वगेरह भरने आदि रोजगार करनेमें जो जीवहिंसा होती है उसको **'उद्यमी हिंसा'** कहते हैं और राजालोगोंको प्रजाकी रक्षार्थ देशकी शांतिस्थापनार्थ दुश्मनकी फौजसे लड़ाई वगैरहके करनेमें वा विशेष प्रबंध करनेमें जो हिंसा होती है उसको **'विरोधी हिंसा'** कहते हैं. इन चार प्रकारकी हिंसावोंमेंसे गृहस्थ श्रावक केवलमात्र संकल्पी हिंसाका त्याग कर सक्ता है. अन्य तीन प्रकारकी हिंसावोंका गृहस्थोंको यथाशक्ति त्याग करनेका उपदेश है, सो गृहस्थसे जहांतक बनता है समस्त कार्योंमें दया रखकर यत्नाचाररूप प्रव-

लोगोंकी समझमें नहिं आता, यह आश्चर्य है. पानीका एक बूंद लेकर सूक्ष्मदर्शकयंत्रसे देखो तो उसमें कितने असंख्य जीव विलविलाते दिखते हैं? पानी गरम करनेसे यह जीव अवश्य ही मरते हैं, परन्तु अहिंसातत्त्व पालनेवाले जैनी ठंडा पानी नहीं पीते. अर्थात् वे अहिंसाके लिये हिंसा करते हैं, ऐसा कहना चाहिये. ख्वाज, क्षय, प्लेग, विषहरी ताप वगैरह रोग जंतुओंके विकारसे उद्भवित होते हैं, ऐसा आजकालके ब्याक्टेरियॉ लोजिष्ट (जान्तुशास्त्रज्ञ) पुरुषोंका कहना है, इन रोगोंकी औषधि करना-मानो इन जंतुओंको मारना है. अच्छा, यदि इन जंतुओंको नहीं मारा तो वे मनुष्योंके प्राणोंकी बलि लेते हैं। ऐसे समयमें औषधि न करना मनुष्यके जीवकी कुछ कीमत ही नहीं समझना है.

होते हैं. यत्नाचारसे प्रवर्तते हुए भी जो कुछ हिंसा होती है उसी पापको दूर करनेकेलिये गृहस्थको प्रतिदिन देवपूजा, गुरूपास्ति, स्वाध्याय, सयमपालना, यथाशक्ति तप करना, दान देना ये षट्कर्म करनेकी आज्ञा है. तथा प्रति दिन दोनों समय सामायिक (संध्यावंदन) करनेकी आज्ञा है. उसमें दिनभरके पापोंकी संध्यासमय और रात्रिके हिंसादि कर्मोंकी प्रातःकालकी सामायिकमें आलोचनादि करके गृहस्थको हिंसादि पापोंको टालकर पुण्यका भाग अधिक रखनेकी आज्ञा है. सो बहुधा गृहस्थ जो विवेकी हैं. यथाशक्ति इन नियमोंको पालते हैं. इस कारण गृहस्थको यत्नाचारपूर्वक योग्य वस्त्रसे जलको छानकर जीवोंको उसी कूये, बावडी, तालावमें पहुंचाकर गर्म करनेमें हिंसा बहुत थोड़ी होती है. वह भी गृहस्थके तजनेयोग्य संकल्पी हिंसासे बाहर है और गृहस्थके षट्कर्म सामायिकादि करनेसे वह दोष टल जाता है. साधु किसी प्रकारका भी आरंभ वा हिंसाकर्म नहिं करते गृहस्थ अपनेलिये रसोई आदिक जल गर्म करने आदिका आरंभ करता है. मुनि उसीमेंसे जल, भोजन भक्तिपूर्वक देनेसे ग्रहण करते हैं.

प्राणीमात्रपर दया करना यह सामान्यविषय नहीं है सो ठीक है, तो भी अहिंसातत्त्व कोई मर्यादित रीतिसे पाला जाय, तब ही श्रेयष्कर है, नहीं तो वह हास्यास्पद हो जाता है.

निषिद्ध माने हुए पदार्थ.

अहिंसाके कारण जैनियोंमें मांस भक्षण सर्वथा ही वर्ज्य है; इसमें कुछ कहना ही नहीं है, और इसी कारणसे मधु (शरद) व मक्खन भी जैनशास्त्रोंमें निषिद्ध माने गये हैं. मधु मक्खियोंके छत्तेमेंसे निकालनेमें असंख्य मक्खियें प्राण देती हैं. इसलिये मधु निषिद्ध है और मक्खन दहीसे निकलता है व दही जो है सो दूधका विकार है उस दहीमें उत्पन्न हुए अत्यन्त सूक्ष्म जंतुओंके विलोनेसे मक्खन होता है. ऐसा पदार्थ वेत्ता शास्त्रज्ञोंका मत है. इसलिये मक्खन निषिद्ध ठहरा। परन्तु इस (Fermentation) पद्धतिका अर्थात् जंतु उत्पन्न करके (महुवे आदि पदार्थोंको सड़ाकर) तयार किया हुआ मद्य जैनशास्त्रोंमें निषिद्ध माना हुवा नहीं दिखता, यह बडा आश्चर्य है. (१) किंतु जैनियोंमें मद्यपान निषिद्ध माना हुआ न होने-

(१) 'जैनशास्त्रोंमें मद्यपानका निषेध माना हुवा नहीं दीखता' ऐसा व्याख्यानकारका मत है सो भ्रमात्मक है. ऐसा लिखनेका कारण यह दीखता है कि, जैनशास्त्रोंकी प्राप्तिकी सुलभता न होनेके कारण जैनाचारका कोई भी ग्रन्थ व्याख्यानकारके देखनेमें नहिं आया होगा. यदि जैनोंके श्रावकाचार देखनेमें आते तो ऐसा कदापि व्याख्यानदाता नहिं कहते. यह भिन्नधर्मी विद्वानोंकी भूल है जो जैनियोंके सर्वोत्तम ग्रंथ देखनेसे कोशों भागते हैं. पाठकोंका भ्रम दूर होनेकेलिये मद्यपान निषेधके कुछ प्रमाण नीचें दिये जाते हैं—

जैनधर्ममें गृहस्थी और मुनिके (साधुके) दो प्रकारके

दो० केप मुल्क की खान का । हीरा पीत पिछान ॥
जा प्रकार कीमत बढ़ै । आगे और विधान ॥
उत्तम हीरा जो कहा । कोरा प्रथम विचार ॥
बनै घाट कीमत बढ़ै । सो सब भेद सम्हार ॥
पर्वतिलकड़ी कंवल जहं । तीनों मुख्य विचार ॥
और घाट जिनको कहे । कीमत के अनुसार ॥

॥ चौपाई ॥

पर्वघाट चाहै जब कोई । अंश तोल रहित है सोई ॥
आठ रुपैये रत्ती दीजे । पर्व घाट सुंदर लखलीजे ॥
जो कोउ तिलकड़ि दार बनावें । छै आने तौल ताहि रह जावे ॥

दो० द्वादश नगदी दीजिये । प्रति रत्ती मन धार ॥
मजूरी दे सुंदर सजै । घाट तिलकडीदार ॥

॥ चौपाई ॥

जो को कंवलघाट बनवावै । आने पांच तोल रह जाव ॥
रत्ती बीस रुपैये दीजै । कंवलघाट सुंदर लखि लीजै ॥
जा बिन घाट नेक बिन होई । नामभेद आगे सुन सोई ॥
कुतबी अरु अठ मास विचारो । छै मास पिआला चौरस धारो ॥
अठ मास तुलामी नामा कहिये । गिर्दी सरू सिंघाडा लहिये ॥
त्रिकोण बदामी नामा होई । घाट एकादस आदी सोई ॥
निरदोष घाट कुतबी मन भावै । सवासै रत्ती कीमत पावै ॥
सवाई तोल बढ़ै ज्यों आगे । दूनी कीमत तापर लागै ॥
जो निर्दोष चमक मन भावै । घाट देख कीमत बढ़ जावै ॥
अंग ढंग अरु संग विचारो । चौथा सुंदर रंग निहारो ॥
जामें इह चारों शुभ होई । उत्तम कीमत मानो सोई ॥

( खोटे हीरे की परख )

दो० खोटा पांच प्रकार का । पत्थर जाती सोय ॥

त्यारी में सुंदर सजे । जा बिध हीरा होय ॥

॥ चौपाई ॥

नाम कांसला पत्थर सोई । नर्म तोलमें हलका होई ॥
चमक तेज इसमें कम जानो । जाड़ा हुआ सम हीरे मानो ॥
दूसर नाम तुरमुली कहिये । जरदी माइल मैला लहिये ॥
रेखा में कछु चमक न होई । हासा नाम रूक्ष है सोई ॥
पांणी पुष्क जाहुका जांनो । जड़ा हुआ सम हीरे मानो ॥
तीसर खोट बिलौरी कहिये । चिकनाट तोल में कमती लहिये ॥
लाली जरदी माइल होई । मानो शकल फंग की सोई ॥
ऐसी चमक वज्र में नाहीं । एसें कहा ग्रंथ मत माहीं ॥
काच अवर पुखरोज बिचारो । त्यारीमें जहखोट सम्हारो ॥
शूद्र जातका हीरा लीजे । खोटा रगड़ परीक्षा कीजे ॥
जेकर रेखा ऊपर आवे । देखत ही खोटा लख पावे ॥

( हीरे की रंगत )

(१) स्वेत (२) सबजी मिश्रित स्वेत (२) कुछ स्वेत कुछ पीत (४) श्वेत नीलापन लिये हुए (५) श्यांम श्वेत (६)

( हीरा के गुण द्वेश )

चमक तेज निर्मल मन भावे । विजली वत चमकार दिखावे ॥
सूरज सन्मुख राखे कोई । इंद्र धनुषवत रंगत होई ॥
पानी ऊपर तरता जान । अति उत्तम अति कीमत मान ॥
पांच ऐब आगे सुन सोई । छिट्टा चीर डुग जो होई ॥
कर्क रंगड़ काक पद जान । पांचों अव गुण निंद पिछान ॥
निरदोष वज्र धारण जो करे । निरभय सुख शोभा जस धरे ॥
आगे और परीक्षा कीजे । गर्म दूध वा घृत जल लीजे ॥
होग उत्तम तामें पावे । तात काल शीतलता आवे ॥

पांच तत्व जामें सम होई । आगे भेद सुनो अब सोई ॥
पृथिवी अंस अधिक जब जांनो । भारी मोटा गूंथिकमानो ॥
जल अंस अधिकता पावे । हीरा निर्मल सुंदर भावे ॥
जब आकाश अंस अति होई । तीक्षणागू निर्मल कहु सोई ॥
इंद्र धनुषवत रंग दिखावे । सूर्य तेज विजलीवत भावे ॥
जामें तेज अंश अति जांनो । लाली निर्मल सुंदर मांनों ॥
वात अंशतें सूक्षम होई । तीक्षणागू निर्मल कहु सोई ॥
खहुरा चमकदार अति जानो । पांच तत्व का भेद पछांनो ॥
अति उत्तम हीरा सो कहिए । निर्मल शुद्ध श्वेतता लहिऐ ॥
आठ कौंण अथवा छै होई । जल ऊपर तरै परीक्षा सोई ॥
अंधेरी बीच चमकदरसावे । सो अति उत्तम गून्थवतावे ॥
करै परीक्षा धारै कोई । चौर अग्निभय विषहर सोई ॥
भूतादिक दुर्भिक्ष निवारै । बहु विध रक्षा संपत धारै ॥
आगे भेद दोष सुन सोई । भिन्न भिन्न सो वर्णन होई ॥
छिद्रा दोष जाहु में जांनो । चार भेद का सोई पछांनो ॥
लाली गोल चिन्ह जब जाको । बिंदू दोष नाम है ताको ॥
एसें दूषण आप लख लहिये । धन अरु धान्य दूरकर कहिये ॥
मध्य पुलाग सुतारा जैसें । आवर्त्त दोष नामा कहु तैसे ॥
नाना विध भयदायक सोई । भ्रमत रहै स्थिरता सब खोई ॥
लाली गोल अधिक जो होई । परिवर्क नाम रोग कर सोई ॥
जौवत लाल यवा कृती कहिए । अती रोग हानी कर लहिए ॥
चीर दोष दहने सुखदाई । तामें निंद गूंथ मत गाई ॥
धन आयू हर पीला होई । श्वेत शुद्ध सुख दायक सोई ॥
चीर दोष एसा लख पावे । विन टूटे टूटा दर सावे ॥
त्रास नाम कर कहिए सोई । शस्त्र अग्नि भय दायक होई ॥
चीर दोष फंगवत जाने । छेदा नाम ताहु को मांने ॥
बाहन बंधु नाश कर सोई । कलहा मित्र शत्रु कर होई ॥

मलीन चिन्ह काकपद जैसे । सर्वसनास कर मानो तैसे ॥
जो दल होल टूटे आ होई । जो विन तेज पल धेआ सोई ॥
फूट टूट शृंगागृ दिखावे । मध्य मलीन दरिद्रता पावै ॥
रुधिर बिंदुवतछिटक जो होई । शीघ्र विनाश करै फल सोई ॥
जो निरदोष समझ कर ल्यावे । जेवरात में दोष दिखावे ॥
ताको कवहुं न धारन करै । महा निंद त्यागै सुख भरै ॥
तीन कोण कलहा कर होई । चार कोण भयदायक सोई ॥
पांच कोण मृत्यू कर कहिये । छेहकोण आदि सुख लहिये ॥
चमक हीन सो आपदपावै । जो मलीन सो शोक दिखावै ॥
ऊंचा अरु नीचा जो होई । अति दुख दायक मानो सोई ॥
रंगहीन वा श्याम दिखावे । सो भयदायक खेद जनावे ॥
नीर काक पद छिट्टा जानो । तीनों दोष मृत्यु भय मानो ॥
अष्टांक नाम कोर को गावे । चौरस कुतवी घाट सुहावे ॥
एक कोण टूटा जब होई । सर्वश्च नास कर कहिए सोई ॥
पांच तत्व मिल उत्तपन मांनो । पृथवी अंश अधिकता जानो ॥
वली देहतें उतपन होई । दधीचतें अथवाह कहु सोई ॥
जा प्रकार हीरा जग होई । उत्तम लक्षण धारो सोई ॥
उत्तम हीरा तोला तोल । करोड़ रुपैया ताको मोल ॥

---

## अथ माणिक् विधानम्

दो० बृह्मा देश अपार है । आभा नगरी जान ॥
पैगू जंगल बीच ही । माणिक खान पछांन ॥

॥ चौपाई ॥

सैलान देश दूसर जो होई । उत्तम माणिक उतपत सोई ॥
शांम देश मशकत जो जानो । कावल अवर हिमालय मानो ॥
जा विध अवर देस मन धारो । उतपत माणिक तहां विचारो ॥
उन एक रत्तो ने होई । नी नाम कहत जग सोई ॥

अधिक एक रत्ती तें जानो। माणिक नाम सोई शुभ मानो॥
सिंधू रावण गंगा मांही। सिंहल देसी उत्तम ताहीं॥

॥ माणिक रंगन वर्णन॥

चार वर्ण माणिक में जानो। छाया षोड़श भेद पछानो॥
आठ दोश गुण चार विचारो। यह माणिक के रंग सम्हारो॥
चार वर्ण सो ऐसे जानो। क्षत्री नाम रमानी मानो॥
सुपेदी सहित सुर्ख मनधार। नीम रंग सो विप्र विचार॥
छाया पीत लाल जो होई। सो कुरु विंद वैश्य है सोई॥
रंग लाल स्याह फिर जानो। विनोस नाम यह शूद्र पछानो॥
ऐसे चार वर्ण सब जानो। अब छाया के भेद पछानो॥
अग्नि अंगार खैखन जानो। अथवा वीर बहोटी मानो॥
गुंजा अशर्ट नामा होई। सिंदूर पलाश पुष्पवत होई॥
रुधिर कनेर लाखवत जानो। बंधुक पुष्प लोध्र सम मानो॥
सारस पक्षी कोयल होई। कबूतर चकरा मानो सोई॥
इतने नेत्रवत भेद पिछान। छाया षोड़स करी प्रमान॥
आठ दोश आगे सुन सोई। द्विचा यत्व नामा इक होई॥
छाया दोय रंग की जानो। बंधु नास फल ताको मानो॥
दूसर चिरूपत्व सो जान। पंक्षि पादवत श्याम पछान॥
ऐसो माणिक धारे कोई। अति हानि कर कहिये सोई॥
सुपेदी छाइ होत जिसमांही। सो दूधक पशु नाशक ताही॥
जो टूटे की संका पावे। संभेद नाम भय शास्त्रि दिखावे॥
सकंग कार जाहु में होई। कर्कर नामा माणिक सोई॥
पशु बंधु नासक सो जान। भयदायक सुख दूर पछान॥
असोभन नाम दुग जिसमाहीं। अति दुख दायक मानो ताहीं॥
जामें छिद्रक नम्रूवत होई। कोकिल नामो माणिक सोई॥
[illegible] सुख आयु हरना जान। बदनामी अति रोग पछान॥

न अरु धोन्य दूर कर सोई । धारन कर माणिक गुण होई ॥
धुरा रंगवत छाया जानो । धूम नाम विजली भय मानो ॥
नव छाया युत मणिक होई । सर्वस्व नाशकर कहिये सोई ॥
दुरंगा होय रंग दरसावे । प्रीति भंगकर गुण प्रघटावे ॥
जो कर्कर सो भुरभुरी दार । कलहाकर गुणताहि विचार ॥
लकीर होय सो चीर कहावे । वा पंछी पद चिन्ह दिखावे ॥
विनास रोग आपद सो करे है । कहे दोष अब गुण सब धर है ॥
ताकर प्रथम परीक्षा करे । निरदोश निश्चय मन धरे ॥

( अथ माणिक परीक्षा )

माणिक एकम तोल मगवावें । सो गुण दूध नीर वा ल्यावे ॥
माणिक बीच ताहुके जानों । दिखावें रंग सो उत्तम मानों ॥
वा चांदी का थाल मगावे । मोती ताके बीच बिछावे ॥
माणिक मध्य धरे जब कोई । सब में रंग सो उत्तम होई ॥
अथवा सीसा एक मंगावे । माणिक शीसे मध्य धरावे ॥
प्रभात समे धर सूरज आगे । किर्ण निकस चोगिर्द लागे ॥
छाया देष परीक्षा होई । उत्तम माणिक लीजो सोई ॥
छाया षोडश भेद दिखावे । लाली लाल चुगिर्द छावे ॥
अथवा माणिक लेवे कोई । कमल कलीपर राखो सोई ॥
कमल फूल शीघ्रखिड जावे । सो उत्तम निरदोष कहावे ॥
अंधेरे बीच चमक जो धार । सो उत्तम निरदोष विचार ॥
बाल सूर्य वत आभा होई । सो उत्तम संगूह कर सोई ॥
वंष काति इह नाम कहावे । जंहा होए सुख संपत पावे ॥
शत्रु चोर भय रोग निवारे । जहां एक नवरतन सम्भारे ॥
निरदोष एक माणिक जो होई । और दोष युत मानो सोई ॥
उनको दोष असर नहि करे । उत्तम माणिक जह गुण धरे ॥
जो सिंदूर रंगवत होई । स्यमंतक नाम मणी है सोई ।

अथ फटिक परीक्षा

फटिक माहि पैदा जो जानो। रंग श्याम कीमत कम जांनो॥
सुंदर घाट कद अति होई। रंग चमक विजली वत सोई॥
एसो उत्तम माणिक धारे। निश्चे कर सब दोष निवारे॥
तोल अधिक जिस माणिक मांही। कीमत अधिक होत तिस तांही॥
सुंदर होए चमक नहिं धारे। सो कृत्रिम मन मांहि विचारे॥
जो माणिक विप्रवर्ण का जानो। लाल कमल वत रंग पछांनो॥
मेर अंगारे वत जो होई। विप्र वर्ण का मानो सोई॥
कुछ विंद क्षत्री सो जांनो। बीर वहोटी वत सो मानो॥
गुंजा रंग सिंदूर विचारो। बंधूक पुष्प नारंगी धारो॥
अनार दाणे वत रंग होई। क्षत्री वर्ण मान शुभ सोई॥
सौगंधिक वैश्य वर्ण सोजानो। असोक पुष्प साडी वत मानो॥
सौगंधिक लाल कोर पछांन। रंग लाख वत वैश्य प्रमांन॥
नील गंधी नाम शूद्रसो जानो। नील कमल वत रंग पछांनो॥
लोह के सम रंगित होई। कांती हीन शूद्र है सोई॥

खोटे माणिक वर्णन

उत्तम माणिक जो कहा पद्म राग सो जान॥ अब खोटे वर्णन करो जैसे कृत्रिम मान॥

चौपई॥

पत्थर नाम सैंगली कहिए। कांती हीन किर्मची लहिए॥
सखती में कछु पुष्क पछांनो। जाको माणिक खोटामांनो॥
नर्म नाम पत्थर इक जांन। दूसर खोटा माणिक मांन॥
रंग खुष्क स्याही पर जानो। जरदी लिये तोल कम मांनो॥
नर्मा पत्थर नर्म विचार। माणिक खोटा दोइ प्रकार॥

माणिक कीमत वर्णन

दोहरा

आगे कीमत सो सुनो। माणिक कहा अमोल॥

रत्ती सौ पक्की कहा । तासम लीजो तोल ॥

॥ चौपई ॥

चूंनी विश्वे पांच विचारो । रत्ती आना एक सम्हारो ॥
पांच रुपये तक सो होई । आगे दस विश्वे सुनो सोई ॥
त्रै आने रत्ती रो जानो । दस रुपैए तक सो मानो ॥
दश विश्वे सें ऊपर जोई । पंचदश विश्वे तक जो होई ॥
पांच आने सों रत्ती जानो । रुपैया द्वादसतक सो मानो ॥
चुन्नी रत्ती एक विचारो । कीमत आने आठ सम्हारो ॥
पंदरा रुपैए तक है सोई । कीमत घाट मथैला होई ॥
आगे घाट तावडा जानो । बारा आने रत्ती मानो ॥
पचास रुपैए रत्ती सोई । जाविध क्रम सें कीमत होई ॥
ज्यों ज्यों बढे सुआई तोल । त्यों त्यों तापर दूना मोल ॥
और भेद आगे इक सोई । उत्तम माणिक सुनिए सोई ॥
संवत वीर विक्रमी कह्यो । सोला से अस्सी तब भयो १६८०
बादशाह दक्षिण दिस जानो । ताके साह नाम इक मानो ॥
ताकै पास अमोलक थांन । उत्तम माणिक सो पर मांन ॥
शाहजहां दिल्ली पत होई । माणिक सुना अमोलक सोई ॥
कर विचार निश्चय मन धारी । माणिक मिलै मोहि इक वारी ॥

॥ दोहरो ॥

॥ शाहजहां दिल्ली पती । वद शाह वल वांन ॥
॥ सेना साज समाज लै । ताहि कियो प्रस्थांन ॥
॥ दक्षिन देस अपार है । जीत लियो वल पाय ॥
॥ धन मुख सोभा जीत कै । माणिक लियो छिनाय ॥
॥ शाहजहां मन हर्ष है । लै माणिक वल संग ॥
॥ दिल्ली पुर दाखल भयो । कर कर जंग उमंग ॥

॥ हाथ अंगूठी धारके । परम हर्ष मन पाय ॥
॥ रतन पारखी जौतहां । सौ सब लिये बुलाय ॥
॥ कही परीक्षा कीजिए । तोल मोल विस्तार ॥
॥ रतन पारखी सभ मिले । मिले कही संमति धार ॥
॥ रतन पारखी मुख्य इक । राय भगौती दास ॥
॥ श्री मालकौम के बीच ही । तौ उन कियो प्रकास ॥
॥ कही संमंती पाय के । चौबी रत्ती तोल ॥
॥ अवर परीक्षा होयगी । माणिक जाहिअमोल ॥
॥ जुदा मुंदरी बीचही । ताछिन भिंन कराय ॥
॥ चौबी रत्ती सोभयो । बिश्वे पांच घटाय ॥
॥ तोल परीक्षा देखके । बादशाह हित जांन ॥
॥ कही हुकम दे ताही छिन । माणिक पूरा मांन ॥
॥ चौबी रत्ती बीच हो । बिश्वे पांच प्रमांन ॥
॥ अपना तोल बनाइये । माणिक पूरा जांन ॥
॥ चौबी रत्ती टंक है । एक टंक प्रति जोय ॥
॥ हीन तोल कर दीजिए । माणिक हीन न होय ॥
॥ ताहि तोल कमती भयो । हुकम बात यह चांन ॥
॥ टंक पांच विश्वे घटा । अब तक सोई प्रमान ॥

॥ चौपई ॥

तौफुनि कीमत जुगत बताई । रजत थाल इक लियो मंगाई
॥ मोती थाल बीच भर बाए । माणिक छोड लाल दरसाए ॥
॥ मोती श्वेत लाल सब जानत । उत्तम माणिक ताहि पछानत ॥
॥ चौबी रत्ती माणिक तोल । करोड रुपैआ ताको मोल ॥
॥ बाद शाह सुन आनंद पायो । ताहि मुंदरी बीच जडायो ॥
॥ तौ फुनिका कल श्वेत मगावे । माणिक उपर ताहि धरावे ॥
॥ कपोत रुधिर का बिंदु होई । समांन रंग माणिक शुभ सोई ॥

॥ आपद काल जहुपै आवे । सुरंग रंग माणिक लेजावैं ॥
॥ जब सुरंग माणिक में होई । आपद काल दूर कहु सोई ॥
॥ माणिक नेत्रन साथ घसावे । नेत्र रोग निश्चय हट जावे ॥
॥ दूध माणिक काटे जब कोई । तब नीलम सें काटो सोहोई ॥
इति श्री माणिक विधा नम् ॥ २ ॥

॥ अथ लसुनी विधानम ॥

॥ दोहरा ॥

॥ ब्रह्मा देस त्रिचोरीए । सेलांन देस में जान ॥
॥ देस हिमालै होत है । ऊनी जागा मांन ॥

॥ चौपई ॥

॥ पुखराज जहां पैदा जग जानो । उत्तम लसुनी तहां पछांनो ॥
॥ स्याही ऊपर श्वेत पछांनो । रंग बैडनी उत्तम मांनो ॥
॥ मोर कंठ वत उतम होई । बांस पत्र वत मांनो सोई ॥
॥ मोर्जार नेत्र वत चमक दिखावे । स्निग्ध तोल निर्मल चमकावे ॥
॥ पांचो गुण आगे सुन सोई । सुग्ला नाम अति चमकित होई ॥
॥ सुंदर घाट देख मन भावे । धन संतति सुख जस प्रगटावे ॥
॥ जो घन नाम तोल अति जानो । निरोह देह संपत सुख मानें ॥
॥ निर दोष होए अत्यच्छ कहावे । धन सुख शोभा वांछित पावे ॥
॥ रंग ढंग सुंदरता जांने । अव्यंग नाम शुभ दायक माने ।
॥ चंद्र कला वत चिन्ह दिखावे । कलिक नाम बहु वृद्धी पावे ॥
॥ पांच दोष आगे सुन सोई । खड़ुरी कर्कर नामा होई ॥
॥ रूक्ष चमक विन सो दर सावे । बंधु नास गुण ताको गावे ॥
॥ सर्क नाम दूषिआ जांनो । कुल नासक दुख दायक मांनो ॥
॥ विन टूटे संदेह लखावे । त्रास नाम सभ नास करावे ॥
॥ दूसर रंग मध्य में होई । कलंक नाम दुख दायक सोई ॥
॥ मध्य मलीन चमक विन जांने । देह दोष भय दायक माने ॥

॥ गिरो कान्त सिशु पाल कहावे। इन की खोटी अधिक सुहावे ॥
॥ तोल हींन चमक बिन जांने । दूस खोटा फटक पछांने ॥
॥ उत्तम चमक जाहु में होई । दो प्रकार खोटा लख सोई ॥
॥ स्निग्ध लघु कोमलता जांने । सवज रंग की लहर पछांने ॥
॥ उत्तम लसुनी जाविधि होई । स्वेत भेद चारो सुन सोई ॥
॥ कणक स्वेत नामा शुभ जांनो । सुवर्ण रंग सवजी पर मांनो ॥
॥ सो चमकारा मध्य दिखावे । वाञ्छत दायक वंद छुडावे ॥
॥ दूसर श्याम श्वेत सो जांनो । जरदी माइल कृश्न पछानो ॥
॥ धूम स्वेत तीसर है सोई । धूम्र रंग दुख दायक होई ॥
॥ हाडि स्वेत चतुर्थ पछानो । छाया श्वेत वदल वत मानो ॥
॥ बिना चमक उत्तम सो नाही । ऐसें कहा ग्रंथ मन माहीं ॥
॥ ढाई सूत जामें जानों । उत्तम लसुनी ताहि पछानों ॥
॥ श्वेत लहर तंतु वत होई । सूत्र नाम का कहिए सोई ॥
॥ दो या डेढ एक भी जानो । ऐसो सूत चार विध मानो ॥
॥ कणक स्वेत सुंदरता जानो । ढाई सूत युत उत्तम मानो ॥
॥ बहु धन अति संतति सुखदाई । अटल तेज वल सप्रघटाई ॥

इति श्री लसुनी विधानम्

॥ अथ मोती विधानं दोहरा ॥

॥ सर्पसिप्प अरुशिंख यह मुक्ता आठ प्रकार ॥
॥ लिखे आठ विध गृंथ में अधिक सिप्प परमांन ॥
॥ खाडी सात समुद्रको मुक्ता उतपत होय ॥
॥ अवरस्थान तट सिंधु में वहु विध मानों सोय ॥

॥ चौपाई ॥

॥ प्रथम संगुला दीप विचारो । काहल नाम स्थान मन धारो ॥
॥ मारन लोविसिप्प लिआवें । तिनहूंते मुक्ता फल पावे ॥
॥ सुंदर गोल चमक चिकनाई । अति कीमत उत्तम सुखदाई ॥
॥ चमक हींन वसरे का जांनो । रंगश्वेत सुंदरता मानो ॥

॥ दोहरा ॥

॥ सैलांन जजीरे होत है । जरदी मायल सोय ॥
॥ मगज नांम करकहित है। कीमत कमती होय ॥

॥ चौपई ॥

॥ मसकत का स्याही पर होई । म्यांनि नांम कहि है सोई ॥
॥ विरहन का मोती शुभ जानो । सुंदरश्वेत चमक कममानो ॥
॥ जदे का चावलिआ कहिए । लंवा रूक्ष चमक विन लहिए ॥
॥ नाम द्वारिका सप्तम होई । स्याही माइल हलका होई ॥
॥ सातों स्थान मुख्य जहां जानो । अवर सिंगुगत अधिक पछांनो
॥ तानो एव जाहु में होई । भिंन भिंन वर्णन सुनसोई ॥
॥ गर्ज नाम दोष इक जांनो । फूट की मानिंद पछांनो ॥
॥ लहर दोष सो दूसर होई । रेखा अति सूखम है सोई ॥
॥ गीडो नाम दोष इक जांना । रेखा चित्र गिर्दि मांनो ॥
॥ चोभा नाम दोष इक होई । ज्यों मसूर कामी तर सोई ॥
॥ कागा वासो दोष पछांनो । श्याम रंग का मोती मांनो ॥
॥ तामेसरी नाम दोष इक होई । ताम्र वर्ण की छाया सोई ॥
॥ सतम चिन्हा दोष विचारो । ऊंचा नीचा भेद सह्मारो ॥

॥ दोहरा ॥

॥ स्वांतो मेंसूरजरहैं । जितना निर परमन ॥
॥ बदल बूंद के जोग से । मुक्ता आदि पछान ॥
उत्तम सिंहल देस को । श्वेत रंग परिमांन ॥
साफ चमक चिकनाट में । मांनो मोम समान ॥

॥ चौपाई ॥

॥ पार लौकिक लंकादिक मानो । पुवकदार भारा अति जांनो ॥
॥ तांवर परण देस का होई । तांम्र वर्ण का मोती सोई ॥
॥ पारस देशी पीत पछानो । कौवेर देस स्याही पर मांनो ॥
॥ पांडु देस का श्वेत विचारो । फिक्का चमक हीन मन धारो॥

॥ विराट देस का खहुरा जानो । रंग श्वेत जो भेद पछांनो ॥
॥ रुकमन जात सिप्य इक होई । जैफल सम मुक्ता लख सोई ॥
॥ सुंदर गोल चमक मन भावे । धारन करसभदोष नसावे ॥
॥ चारो वर्ण रंग अनुसार । । पांच तत्व का भेद सम्हार ॥
॥ पृथिवी अंश अधिकता पावे । भारी तोल साफ मन भावे ॥
॥ तेज तत्व जादा जब होई । चमकतेज हलका अति सोई ॥
॥ वात अंश अति कह दिखावे । टूटन का भय शीघ्र जनावे ॥
॥ आकास अंसते हलका होई । चमकस्पर्श में सुंदर सोई ॥
॥ जलका अंश अधिक लख पावे । निर्मल साफ चमक मन भावे
॥ श्वेत रंग जस दायक जानो । पीला अति धन दायक मांनो
॥ मधु वर्ण वृद्धी प्रघटावे । नील वर्ण सौभाग्य दिखावे ॥
॥ चार वर्ण एसें शुभ होई । आठों गुण आगे सुन सोई ॥
॥ सुतारेवत चमकारा मांनो । सुतारत्व नाम मोती शुभ जांनो
॥ सुंदर गोल सु वृत कहावे । दोष रहित स्वछत्व सुहावे ॥
॥ निर्मल मल रहित वखाना । भारी तोल घनत्व पछांना ॥
॥ गंभीर चंद्रवत आभा पावे । सोस्निग्धत्व नाम मन भावे ॥
॥ मनोहर सो सुछाय वखांना । सुंदर साफ स्फुटि तत्व प्रमांना
॥ जा प्रकार आठो शुजांन । धारन कर सुख संतति मान ॥
॥ श्वेत चमक छीवत भासे । किर्ण काच वतकिर्ण प्रकासे ॥
॥ वरीक वेध सुंदरता पावे । सो निर्दोष दोष हर गावे ॥

॥ दोहरा ॥

॥ दस दोष हेक हैं जाहु में । चारों अति वभवान ॥
॥ मध्यम छेद्र विचाररिऐ । ऐसे भेद पछांन ॥

॥ चोपैई ॥

॥ सिपी को टुगडा दरसावे । शुक्ति लगु दुख कारक गावे ॥
॥ मत्स नेत्र वत चिन्ह जो होई । मीनाक्ष नाम संतत हर सोई ॥

॥ मुगें वत आभा दर सावे ॥ अति रक्त दोष मृत्यू कर गावें ॥
॥ विना चमक सो जठर पछांनो। दरिद्री रोग आपदा मानो ॥
॥ रेखा तीन मुगिर्दे होई । त्रिवृत्त दोष भय दायक सोई ॥
॥ सुख सोभाग्य संपदाह रहे । जाप्रकार निश्चै गुणग रहे ॥
॥ चिपटनाम गोल नही जानो । तिन सूरत वदनामी मानो ॥
॥ त्रिकोण होए सो विश्र कहावे। सुख संपत सोभाग्य नसावे ॥
॥ लंबा सो कृश नाम वखाना । बुद्धि हीन कर गुण पहिचाना॥
॥ टूटा सो कृश पार्श्व कहावे । मन वांछित सब दूर न सावे ॥
॥ ऊन अधिक साफ नहि होई । असोभन दोष रोग कर सोई ॥
॥ जाप्रकार दोष दस जानो । आयू धन सन्तति हरि मानो ॥
॥ कृत्रिम होत भेद सुन सोई। मानो असली माफक होई ॥
॥ ताहि परीक्षा जाविध जानो । प्रभात सूर्य के सनमुख मानो॥

॥ दोहरा ॥

॥ कपडा एक वरीक ले मोती चावल पाय ॥
॥ धीरज कर मरदन करे असली चमक दिखाय ॥
॥ टूटजाय झूठालखो अथवा चमक न होय ॥
॥ जाविध निश्चा कीजिये संगृह करिये सोय ॥

॥ चौपाई ॥

॥ अथवा लूंण मूत्र में पावे । मोती पाय सो गर्म करावे ।
॥ फुनि निकाल मोती सो लीजे । छिलका धान ताहु मै दीजे ।
मर्दन करे जिला प्रघटावे । झूठा होय जिला तजि जावे

॥ देहरो ॥

। अथवा मछली पेटमें मोती दूर सराव ॥
॥ गर्म करे जल पयकै । निश्चै प्रघटे आव ॥
॥ कपडे सो मरदन करे । असली चमके सोय ॥
॥ टुट जाय झूठा तऊ । अथवा चमक न होय ॥

॥ लूंण पाय जल संगही । ओवे चमक दिखाय ॥
॥ नष्ट होए झूठातझू । एसों मुक्ता भाय ॥
॥ लेमूंके रस बीचही । फाफ दय जब कोय ॥
॥ वेअन में सुख होत है । निश्चा मानो सोय ॥

॥ चौपई ॥

॥ साफ सुपेद गोल चिकनाई । चमक छेक छोटा मन भाई ॥
॥ चारों रत्ती दाणा होई । चौपनास रुपैए तक सोई ॥
॥ चित्र आदि छाया जो चार । दर्जे पर कीमत कम जार ॥
॥ म्यांनी मगज नाम जद होई । आने आठ नौकीमत होई ॥
॥ दस रुपैए चौतक जानो । पुरा तनकी कीमत कम जानो ॥
॥ पडदे सातउत्तम पे होई । मगज नाम पांचो सोई ॥
॥ म्यांनी पै दो अथवा तीन । ऐसें पडदे समझ प्रवीन ॥
॥ बनर गरमी सीत विचारो । शीघ्र विगाड होत मन धारो ॥
॥ ईसव गोल मिलाय रखावे । नील वस्त्र में चमक दिखावे ॥
॥ चैत्तर मास वर्ष ऋतु मांही । जुवी मार निकालत तांहीं ॥
॥ सात समन्दर जल के नीचे । रहात सिप्प सो पत्थर बीचे ॥
॥ दोइ मिंट तक जल में आवे।सो सिप्प तक हिर ल्यावे ॥
॥ जाल संग वाले वत सोई । कर्म गतो संग प्रापत होई ॥
॥ क्रांची वंदर घाट विचारो । अति वूका मोती मन धारो ॥
॥ पचास हजार तक ठेका होई। सकार अंगरेजी लेवत सोई ॥
॥ कौर मंडल अल जेनिआ जांनो। सलोन्चप नामा घाट पछानो ॥
॥ मारग रेटा लंका होई । इनका ठेका सुनिए सोई ॥
॥ साडे चार लाख मन धारो । पार्स देस का भिन विचारो ॥
॥ वादशाह पारस को जानो । दोइ लाख तक ठेका मानो ॥
॥ दक्षण वराजलि में होई । मुरशिदा वाद तलाव में सोई ॥
॥ जहांगीर नगर सेत्रा गंज जानो । सिल हट आदि घाट पछांनो ॥

चार रत्ती तक दाणा होई । मटर दाणे सम पीला होई ॥
॥ पुरा तन होए जिला तज जावे । जिलो प्रघट कार यतन बनावे
॥ मुरग और कबूतर होई । आटेसंग खुलावन सोई ॥
॥ पेट चीर कर सो निकसावे । सुंदर आभा चमक दिखावे ॥
॥ बंधै आद ऐसा मन होई । चौ हिसाब पर कीमत होई ॥
॥ विश्वे तोल की रत्ती जानो । चौबी रत्ती टंक पछानो ॥
॥ एकसौ सौ टुकड़ा होई । सोलां बदाम टुकड़े के सोई ॥
॥ एक टंक परखो विचारो । तीनसो तीस जाइ मन धारो ॥
॥ चौ हिसाब के नगमें जानो । नाहि देख भिक्षा मन आनो ॥
॥ जाति । उत्तम कीमत होई । चौ हिसाब विन औरन कोई ॥
॥ इति श्री मोती विधानम् ॥

॥ अथ गोमेद विधानम ॥

॥ दोहरा ॥

॥ गोमेद हिमाले होत है । अर्ब देस की खांन ॥
॥ सिंधु नदी के तीर पर । पैदा अधिक पछांन ॥

॥ चौपई ॥

॥ गोमेद श्वेत या पीत दिखावे । भारी स्निग्ध पुरा तन भावे ॥
॥ कोमल चमक गंभीर पछांन । सो उत्तम गोमेद प्रमान ॥
॥ चारो रंगग्रंथ मत मांही । जरदी माइल सुरखी स्याही ॥
॥ दूसर चिट्टा सुर्ख पछांनो । तीसर जरदी स्याही मानो ॥
॥ चौथी छाया कुन्दन विचारो । विप्र आदि जह वर्ण सम्हारो ॥
॥ खोटा कांच फटक का जानो । संग चमक लख भेद पछानो ॥
उत्तम सभ सुख कारक होई । रंग ढंग विन दुख कर सोई ॥
॥ वज्र माहि गुण दोष विचारे । वासम लोन आदि तज सारे ॥

॥ दोहरा ॥

॥ उत्तम जो गोमेद है । कीमत ताको जान ॥
॥ कंचन दुगना दीजिए । अथवा मुंग प्रमान ॥

॥ चौपई ॥

॥ अथवा कीमत धाट विचारे । कोडी आने आठ सझारे ॥
॥ वीस रुपए कोडी सोई । रंग ढंग शुभ दायक सोई ॥
॥ थोडी चमक तोल कम जानें । पत्थर नर्म निरदोष पछानें ॥
॥ देखतही मन हर्ष दिखावे । सो उत्तम शुभ दायक भावे ॥
॥ यामें पेंच कितने सुन सोई । मकडी जाल वत जाला होई ॥
॥ जिस के भीतर सुई दरसावे । अती निंद निर धनता ल्यावे ॥
॥ करें परीक्षा उत्तम धारे । धन सुख संनति अधिक विचारे ॥
॥ करि परीक्षा निश्चा होई । संगृहा रत्न करे सभ कोई ॥
॥ कस वट्टी या अग्नी जानो । सांन शब्द सुन निश्चा मानो ॥
॥ सांन शब्द पर नर्म सुनावे । सो उत्तम गोमेद कहावे ॥
॥ नीलम शब्द सुने जब कोई । गज चिंकार वत अतिकर सोई ॥
॥ हीरे का फुनि शब्द विचारे । पवन वेगज्यों अति वल धारे ॥
॥ वंद होय निकस धुंकावे । सांसां सन्न सन्न सुनपावे ॥
॥ जाविधि उत्तम शब्द पछाने । कर निश्चा सुख संगृह माने ॥
॥ उत्तम रतन एक जब आवे । सभी रतन का मेल वनावे ॥
॥ ताकर रतन परीक्षा धारे । गृंथ मिनी गुण दोषविचारे ॥
॥ विन विचार संगृह नरक रहे । सुख शोभा तज आपद ग्रहे ॥

इति श्री गोमेद विधानं ।

॥ अथ पुखराजि विधा नम

॥ दोहरा ॥

॥ पुखराज होत नीलमजहां । माणीक तहां विचार ॥
॥ अभ्रक कोला संग है । हिम गिर सिखर सम्हार ॥

॥ चौपई ॥

॥ प्रभात सूर्य वतआभा जानो । यो सुवर्ण कुंदन वत मानो ॥
॥ गुरु देव पीला रंग भावे । उत्तम छाया पीत दिखावे ॥

॥ कौरंड नाम कर कहिए सोई । सामान्य श्वेतछाया संग होई ॥
॥ छाया लाल कषाय कहावे । इंद्र नील सो कृश्न दिखावे ॥
॥ चार वर्ण की छाया जानो । पद्म राग बहु रंग पछांनो ॥
॥ कीमत अरु गुण दोष विचारो । लसुनी के समस भी सम्हारो ॥
॥ उत्तम छाया पीत दिखावे । निर दोष धार मन वांछित पावे ॥
॥ वंध्या पुत्र वती धन मानो । जस आयू सुख संतति जानो ॥
॥ छिटक चीर अरु त्रास दिखावे । रंग विरंग रूक्षता पावे ॥
॥ चमक हीन विन सूरत होई । अति दुख दायक त्यागो सोई ॥
॥ विलोर चमक वत श्वेत दिखावे । वज्र घाट वत आभा पावे ॥
॥ उत्तम घाट तांवडा होई । अट आने रत्ती कीमत सोई ॥
॥ सात रुपैए तक यों जानो । आगे खोटा भेद पछानो ॥

॥ दोहरा ॥

॥ इस के खोटे चार हैं । पत्थर जाती सोय ॥
॥ भिन भिन वर्णन करों । कीमत कमती होय ॥

॥ चौपई ॥

॥ कर्केतक नाम जर्द है सोई । खोटा सुंदर ना सम होई ॥
॥ दूसर जर्द सुनहला जानो । तीसर टोडा नाम पछानो ॥
॥ विरूझ नाम भी ताको कहै । रंग ढंग सम खोटा लहै ॥
॥ पुखराज नर्म कच्चा जो होई । चौथा खोट बनावत सोई ॥
॥ करे परीक्षा उत्तम धारे । सुखकारन कीमत ग्रंथ विचारे ॥
॥ पर्व घाट इक कोडी जानो । कीमत आने आठ पछानो ॥
॥ दस रुपैए तक है सोई । कोडी ऊपर कीमत होई ॥

॥ इति श्री पुखराज विधानं ॥

॥ अथ मूंगा विधानम ॥

चौपई

॥ क्षारसमुंदर बीच विचारो । उत्तपन मूंगा सोई सम्हारो ॥

॥ पश्चम तूंनस सहर अपार । दरआउो वीच मूंगा मन धार ॥
॥ फ़िरंगस्तान तर्फ सो जांनो । सदांननगू के पास पछानो ॥

॥ दोहरा ॥

॥ अत्तर हिमाले देसमें । उत्त पत मूंगा जांन ॥
॥ मान सरोवर आ.द में । गहरा रंग पछांन ॥

॥ चौपई ॥

॥ जलई में जड निकलत सोई । साखावत आछादित होई ॥
॥ छुरी मार काट कर ल्यावे । बाहिर पत्थर तोल दिखावे ॥
॥ ससा नेत्र वत लाल दिखावे । सुंदर कोमल स्निग्ध सुहावे ॥
॥ वेधन में सुखनरम विचारो । विप्र वर्ण मूंगा मन धारो ॥
॥ सिंदूर अनार पुष्पवन जोई । कनेर रंगवत चमकत सोई ॥
॥ वेधन में अति कठिन दिखावे । सो मूंगा क्षत्री लख पावे ॥
॥ पलास पाटली पुष्प विचारो । स्निग्ध चमक विनवैश्य उच्चारो ॥
॥ लाल कमल वत चमकत होई । कृश्न वर्ण का मानो सोई ॥
॥ थोडे दिन तक चमक रखावे । शूद्र नाम मूंगा लख पावे ॥
॥ उत्तम लाल रंग मन धारे । सुंदर कोमल स्निग्ध विचारे ॥
॥ अथवा रंग गुलावी माने । सो उत्तम मूंगा शुभ जाने ॥
॥ निर दोष होए धारे नर सोई । धन अरु धान्य वृद्धि कर होई ॥
॥ रंग ढंग विन खहुरा जाने । सो आपद का कारण माने ॥
॥ दूसर रंग छिटक वत होई । त्रास काक पद तजिए सोई ॥
॥ कामल सुंदर रंग विचारे । सो उत्तम विंव रोग निवारे ॥
॥ स्याह रंग मूंगा जो होई । हकीकुलवहर नाम कहु सोई ॥
॥ तसवी सुंदर ताहि वनावे । मूले छत्रनादि मन वाँछित पावे ॥
॥ कीटी आदि दोष जो होई । विना रंग खहुरा लख सोई ॥
॥ विन सूरत मूंगा शुभ नाई । ऐसें कहा ग्रंथ मत माई ॥
॥ वज्र समान दोष गुण जांने । उत्तम लख उत्तम गुणमांने ॥

॥ दोहरा ॥

॥ नव रतन वीच मूंगा कहा । साखा वत पर मांन ॥
॥ अग्न वीच निर्धूम है । ताकर रतन पछांन ॥

॥ चौपई ॥

॥ जैसे जिला उौरपे आवे । तैसे जिला मूंग प्रघटावे ॥
॥ पत्थर जात जिला ज्यो होई । लकडी सांन पर उत्तम सोई ॥
॥ त्योंहि जिला मूंगे को आवे । ताकारन यह संग कहावे ॥
॥ उत्तम सांन अर्क की जानो । अथवा सिंवल अंव पछांनो ॥
॥ इनकी सुंदर सांन वनावे । जिला चमक विजली वन आवे ॥
॥ जो को मूंगा धारन करे । रुधिर दोष आदि सव हरे ॥
॥ हाथीदांत का खोटा होई । जिला तोल में सुंदर सोई ॥
॥ लाख काट अरु संख विचारो । इनका खोटा मुंग सम्हारो ॥
॥ जिला तोलमें कमतो सोई । रगड परीक्षा सभ की होई ॥
॥ तोला आने आठ विचारो । पचास रुपेए तक मन धारो ॥
॥ ज्यों ज्यों तोल मोल वढ जावे । रंग ढंग लख कीमत पावे ॥

॥ दोहरा ॥

॥ नव रतन वीच यह जानिए । मूंगा मोती दोय ॥
॥ घसने में जलदी दऊ । आवी संज्ञा होय ॥

॥ इति श्री मूंगा विधानं ॥

॥ अथ पन्नो विधानम् ॥

॥ दोहरा ॥

॥ पन्ना अव आगे सुनो । सवजा मर्कत सोय ॥
॥ तुर्किस्तांन समुद्र तट । खांन ताहुकी होय ॥

॥ चौपई ॥

॥ सवजा सवज रंग मन भावे । धांन साखवत जरदी पावे ॥
॥ तोते के गत वत जो होई । पीठ ठना ते की शुभ सोई ॥
॥ मोर पंख वत रंग दिखावे । हलका तोल गंभीर सहावे ॥

॥ चमका चोकनीयां में होई । मध्य चमक विजली वत सोई ॥
॥ सूर्य किरण से किरण दिखावे । मर्कत महो नाम सो पावे ॥
॥ छाया आठ पांच गुण जानो । वर्ण चार सत दोप पछांनो ॥
॥ होए रूक्षता रोग दिखावे । एक तर्फ तें पीत लखावे ॥
॥ विसफोट नांम करके सो जानो । शास्त्र संगमृत्यू भय मांनो ॥
॥ पत्थर संग दिखावे जवही । अव लाखा दूर करे सो तवही ॥
॥ मलीन होय विछाय कहावे । करे रोग सुख दूर वहावे ॥
॥ अन रंग ूराजिस मांहीं । सोकर्करकुल नासक तांहीं ॥
॥ विन सूरत कांती नहि होई । जठर नांम कर कहिए सोई ॥
॥ दंति जीवका भय प्रघटावे । ओर नेक वि दोप दिषावे ॥
॥ कृश्न वर्णका विंदू होई । मृत्यू कार कहिए सोई ॥
॥ सात दोष यह शास्त्र दिखाए । आगे गुण पांचों मन भाए ॥

॥ दोहरा ॥

॥ निर्मल ल गुरत्व है । स्निग्धत्व तिन पह नांन ॥
॥ अर्जसकत्व सुरंगत्व है । पांचों गुण परमांन ॥

॥ चौपई ॥

॥ गुण संयुत पन्ना जो होई । पाप नास कर कहिए सोई ॥
॥ सर्प आदि विपरोग निवारे । धन धान्य वृद्धि कुल जय शुभ धारे ॥
॥ आगे छाया आठ विचारो । मोर पंख वत आदि सम्भारो ॥
॥ मोर कंठ वा तोता होई । सवज काच सिवाड वत सोई ॥
॥ पीठ ठर्नाने को सो जानो । श्रीह पुष्पन वीन घास वतमानो ॥
॥ जा प्रकार छाया शुभ होई । उत्तम पन्ना कहिए सोई ॥
॥ त्रास दोष विन चमक दिखावे । सुंदर घाट रंग मन भावे ॥
॥ सो अमोल उत्तम है सोई । विष नासक शुभ दायक होई ॥
॥जो शुभ लक्षण पन्ना धारे । शुभ संतति नौनि सम्हारे ॥
॥ आगे घाट नाम सभ जानो । भिन्न भिन्न लक्षण पहचानो ॥
॥ तावडा घाट मयेला होई । लंवी मणी गोल मणि सोई ॥

॥ एक रत्ती से कमती जानो । नाम केरकी ताको मानो ॥
॥ गेशत वारा तखती कहिए । तवीजा नाम ढोलना लहिए ॥
॥ खारे दार मणी इक मनो । खोल दारइह जारा जानो ॥
॥ एक दुपल का खोटा सोई । पडदा एक बिलोरी होई ॥
॥ दूसर कमपंनें का जानो । मध्य रंगदे जोड पछानो ॥
॥ ऐसा जोड जाहुका होई । मानो शुभ पन्ना है सोई ॥
॥ करे परीक्षा निश्चा धारो । पंनाकी चिकनाट विचारो ॥
॥ रूक्ष बिलौरी पडदा जानो । मध्य देख जह भेद पछानो ॥
॥ वा उठाय चांदने मांही । दुपल का मध्य देख लखनांही ॥
॥ आगे कीमत करो विचार । घाट रंग लख भेद सम्हार ॥
॥ घाट तावडा ऐसा होई । पहल दार सुंदर है सोई ॥
॥ तीन रुपैए रत्ती जानो । तीन सउ रत्ती तक मानो ॥
॥वकाउो विलायत में अति धारो । ताकर कीमत अधिक विचारो ॥
॥चार आने रत्ती सोई ॥ घाट मथैला ऐसो होई ॥
॥ गोल मणी की कीमत जानो । रुपैए दो रत्ती के मानो ॥
॥ पचास रुपैए रत्ती सोई । गोला कार मणी जो होई ॥
॥ गोसवारा घाट सरू वत जानो । सउ रुपैआ रत्ती मानो ॥
॥ एसें और भेद सभ लीजे । घाट चमक लख कीमत दीजें ॥
॥कोरा खड नामा सोकहिए । खांनी घाट गनेरी लहिए ॥
॥ चारो तर्फ सुपेदी होई । नई खान आगे सुन सोई ॥
॥ जर मन देस खांन अब जानो । पुरातन पंनेवत सो मानो ॥
॥ टोडा मांझ पत्थर होई । चारआने रत्तीकीमत सोई ॥
॥ आठ आने रत्ती तक दीजे । खोटा समझ परीक्षा कीजे ॥
॥ सुच्च साथर गडिए सोई । रेखा देख परीक्षा होई ॥
॥ रगड ताह पर चूनो लावे । सुच्चा होए जिला प्रघटावे ॥
॥ जो मलीन चमक कम होई । खोटा पंना कहिए सोई ॥

। वस्त्र रेशमी सोई मगावे । पंन्ना ऊपर ताहि घसावे ॥
॥सुच्चा होए जिला अति होई । जिला दूरस झूटा लख सोई ॥
॥ त्रास दोष विन उत्तम मनो । टूटा होय घाट शुभ जानो ॥
॥ टूटे रतन न ारो कोई । विन पंने शुभ और न होई॥

॥ इति श्री पन्ना विधानम् ॥

॥ अथ नीलम विधानम ॥

॥ चौपई ॥

॥ सैलोंन देस में उतपत जानो । सान देस अरु ब्रह्मा मानो ॥
॥ गैली नाम स्थान इक होई। संगुल द्वीप हिमालय सोई ॥
॥ रावण गंगा उत्तपत जानो । नीलम खांन सात विध मानो॥
॥ सैलोंन देस को उत्तम जांनो । मोर कंठ वत रंग पछानो ॥
॥ अलसी फूलवत मानो सोई । छोटा थान अधिक नहीं होई ॥
॥ सांम देश की नीलम जांनो । अति पैदा अति कृश्न पछानो॥
॥ नीलम देस हिमालय होई । सभपे अति उत्तम है सोई ॥
॥ रंग ढंग शुभ संग विचारो । अति पैदो अति श्रेष्ट सह्मारो॥
॥ नीलम रंग एक सम नाहीं । एसे कहा गृंथ मत मांही ॥
॥ नील कमल वत रंग विचारो । अथवा नील वस्त्र मन धारो॥
॥ तल वार भ्रमर वत मानोसोई । मोर पुच्छ वत रंगत होई ॥
॥ श्री कृश्न रंग शिव कंठ सह्मारो । कंठ कोकिला रंगविचारो ॥
।अपरा जिता कृश्न पुष्य वत होई । सिंगुनी खत मानो सोई ॥
॥ कृश्न नीर वत वुद वुद जैसे । नीलम रंग सुहावत तैसे ॥
॥ इंद्र धनुष जिस मध्य दिखावे । सो नीलम अति उत्तम भावे॥
॥ सो गुण अधिक दूध के मांही। रंग दिखावे उत्तम तांही ॥
॥ चार रंग को छाया होई । विप्र वर्ण आदि लख सोई ॥
॥ कोला अभ्रक जहां दिखावे । नीलम खांन तहां लखपावे॥
॥ मानक अरु पुखराज विचारो । निलम का संजोग सम्हारो ॥

॥ जा नीलम को कंकर त्यावे । पत्थर सुपेद संग दिखावे ॥
। अभ्रक कोला चमकत सोई । नीला कंकर नीलम होई ॥
। ताहि तोडकर जुदा करावे । नीलमके शुभ घाट बनावे ॥
॥ घाट तावडा एसे होई । रहितहि चुहारम कंकर सोई ॥
॥ त्रास दोष आदि जब जानो । ताहि तोड फिर दूर पछानो ॥
॥ निर दोष आदि जब जाने । ताहि तोड फिर दूर पछाने ॥
॥ निरदोषडीलीशुभनीलमहोई । पांच रुपैए तोला सोई ॥
॥ बीस रुपैए तक तौला जान । पंच तोले तक तोल पछांन ॥
॥ बीस तोले तक डलो जोहोई । पचास रुपैए तोला सोई ॥
॥ डेड सो तक तौला जानो । कोरा खर नामा सो मानो ॥
॥ जे कर घाट तावडा लीजे । बारा आने रत्ती दीजे ॥
॥ सौ रत्ती के अंदर होई । बे रुपैए रत्ती तक सोई ॥
॥ तवीत घाट पर ऐसा कीजै । अठ आने रत्ती तापर दीजे ॥
॥ एक रुपैए तक सो होई । घाट तवीत मजूरी सोई ॥
॥ मणि मथैला घाट बनावे । आना रत्ती तापर लावे ॥
॥ चार आने रत्ती तक सोई । मजूरी दे नीलम शुभ होई ॥
॥ आगे भेद पांच गुण जानो । यथा नाम गुण ताहि पछानो ॥
॥ नीलम अधिक तोल दरसावे । गुरुत्व नाम अभिलाखा पावे ॥
॥ रंग ढंग स्निग्धता पाई । स्निग्धत्व नामप्रीति धनदाई ॥
॥ सूर्य किरणसे किरण निकासे । इंद्र धनुष वत सिखा प्रकासे ॥
॥ वर्णाढ्यनामसोनीसम जानो । धन धान्यआदि सुखकारकमानो
॥ फटक सुवर्ण रजत वा सोई । ऐसी चमक दिखावे कोई ॥
॥ पार्श्व दर्नि सो नाम कहावे । धन सुख जसनिरोग तनपावे ॥
॥ आस पास वस्तु में जब ही । रंग दिखावे रंजक तबही ॥
॥ धन संतति सुख कारक सोई । जा प्रकार पांचो गुणहोई ॥
॥ छेद दोष सो आगे जानो । भिन भिन सो भेद पछानो ॥

॥ अभ्रक वत छाया जो होई । अभ्रक नाम दोष कहु सोई ॥
॥ धन आयू हर वहु दुख दाई । कांती हीन रूक्षता पाई ॥
॥ विन टूटे टूटी दरसावे । त्रास दोष दंतो भय लावे ॥
॥ अनेक रंग नीलम के माही । सोन्ति लक कुल नासक ताही ॥
॥ जो मृद चिन्ह दिखावे जवही । मृद गर्भ दोष मानो तुम तवही ॥
॥ अप जस वहुविध रोग दिखावे । दुर्वलता हीनी कर गावे ॥
॥ जो पत्थर संग टुगडा होई । अस्म गर्भ मृत्यु कर सोई ॥
॥ जामें श्वेत विंद दर सावे । विंदु दोष निर्धनता ल्यावे ॥
॥ वदल वितांन वत ऊपर होई । आछा दित दूध गेक्षत्ता सोई ॥
॥ उच्चाटन कर सव सुख हर है । निर दोख संगृह सभ करहै ॥
॥ मानक वत गुण दोख पछाने । पद्म राग वत कीमत माने ॥
॥ भ्रमर रंग वत पत्थर जांन । जाही खान ते उतपत मांन ॥
॥ चमक दार सुंदर मन भावे । भ्रामर नाम ताहि जगगावे ॥
॥ जो नीलम लाली संग होई । टिटिभ नाम कर कहिए सोई ॥
॥ प्रसूती कष्ट सीघ्र सोहरहै । उत्तम रक्षा वहु विध्र करहै ॥
॥ घाट तवडा कीमत भावे । एक रुपेआ रत्ती पावे ॥
॥ सौ रुपेए रत्ती सोई । रंग ढंग लख कीमत होई ॥
॥ निर दोष होय धारे नर जन्ही । ऋद्ध सिद्ध आयु धन तवही ॥
॥ सवजी संग सुपेदी होई । खंडत्त होए न धारे कोई ॥
॥ प्रथम परीक्षा जाविध करे । स्वप्न देख निश्चा मन धरे ॥
॥ शनी वार रजनी के माही । पवित्र होए शुभ वस्त्र लगाही ॥
॥ नीलम दूध संग ले धोवे । पूजन कर सुगंध संग होवे ॥
॥ सीस संग वांधे जव कोई । सयनकरे स्वप्ना लख सोई ॥
॥ शुभा शुभ जैसा स्वप्न विचारे । तव नीलम पर निश्चा धारे ॥
॥ रंग संग निरदोष लखावे । धारे रत्न अधिक सुख पावे ॥
॥ लाल छिटक वा काली होई । त्रास दोष आदि तज सोई ॥

॥ सर्वस्व नास करताहि पछानो । खोटी नीलम ताकी जानो ॥
॥ नीला रंग तोल कम होई । सबजी माइल चमकन सोई ॥
॥ दूसर खोट कांच का जाने । खोटी नीलम देख पछाने ॥

॥ इति नीलम विधानम् ॥

॥ दोहरा ॥

॥ नव रत्न कहै जह गृंथ मत । भिंन भिंन परि मांन ॥
॥ निरदोष दोष फल समझके संगृह करे सुजांन ॥

॥ नव रत्नों के स्वामी ॥

॥ चौपेई ॥

॥ मानक सूरज देव विचारो । मोती इंदु भेद सम्हारो ॥
॥ भोम देवको मूंगा जांन । पंने को विध ईश प्रमान ॥
॥ पुखराज गुरु संज्ञक है सोई । शुक्र देव हीरो हित होई ॥
॥ शनी देव नीलम मन भावे । लसुनी राहू देव सुहावे ॥
॥ गोमेद नाम केतू हित जाने । नव रत्न ईश मत गृंथ बखाने ॥

॥ दोहरा ॥

॥ भुजा सीस वा कंठ में । धारन करे जो कोय ॥
॥ नव गृह दोष न होत है । अति सु ख सं पति सोय ॥

॥ चौपेई ॥

॥ गोगज बाजी महिसी चार । तन धन नारी सु त हरि सार ॥
॥ नौनिधि नाम जाहुपे होई । सिमरो नाम प्रात उठ सोई ॥

॥ अथ लाल विधानम् ॥

॥ दोहरा ॥

॥ चौवी रत्ती तोल तक । नाम लालडो जांन ॥
॥ होए अधिक सो लाल है । एसे भेद पछांन ॥

॥ चौपाई ॥

॥ पश्चम देस विलायत जानो । सहर बदकसां उतपत मानो ॥

॥ दरेआओ किनारे परवत जान। विजली पडी ताहु परमान ॥
॥ पर्वत डिगा ताहि कर सोई । लाल लालडी प्रापत होई ॥
॥ तीन हजार वर्ष परिमांन । गुजरे खांन बंद अव जांन ॥
॥ अवर देस ब्रह्मा के जानो । पैदा लाल नर्म सो मानो ॥
॥ साम देस वा दक्षिण होई । देस हिमालय उतपत सोई ॥
॥ उत्तम सहर वदकसां जांन । वदकसीनी लाल नाम पहचांन
॥ चार वर्ण जाके शुभ जानो । आद गुलावी रंग पछांनो ॥
॥ दूसर गुल गुरंग पछांनो । सुर्ख स्याह जरदी पर मानो ॥
॥ तीसर नीम गुलावी कहिये । जरदी लिए चमक कलहिए ॥
॥ मध्य चमकारा इसमें नांही । नाम गुंम कर कहिए तांहीं ॥
॥ चौथा नाम विनौसी होई । स्याही लिए गुलावी सोई ॥
॥ क्षत्रों आद चार जह जांनो । उत्तम सिफत जोय मन भानो
॥ विप्र वर्ण ऐसा शुभ होई । अग्नि अंगार खैर वत सोई ॥

॥ दोहरा ॥

॥ शव चराग नामा कहा । विप्र वर्ण का होय ॥
॥ कोहनूर ना पैद है । तैसें समझो सोय ॥
॥ खोटे चार प्रकार के । देख समझिए सांच ॥
॥ टोपस अरु सिंधुरि ओ । तुर सावा अरु कांच ॥

॥ चौपाई ॥

॥ तोफा लाल रोष विन जांनों । क्षत्री अथवा विप्र पिछानों ॥
॥ सौं धारन कर अति सुख होई । दु स्वप्न दूर चाहे सव कोई ॥
॥ धारन कर सुख अधिक दिखावे । सं वंधी मनवांछित पावे ॥
॥ रण में विजय होत सुख सोई । सभका प्रिय चाहे सभ कोई
॥ समांन वैश्य वर्ण का जानो । त्यागे शूद्र ताहि सुख मांनो
॥ एव चार आगे सुन सोई । अभ्रक वास छिटक जो होई
॥ गद्दा नाम इक ऐव पछांनो । भीतर से जह पोला मानो

॥ हलका तोल नर्म परमांन । कली सांन पर जिला पछांन
॥ बालक हू की भुजा बंधाने । बाल रोग आदी मिट जावे ॥
॥ मंत्र तंत्र सब दूर विचारे । विजली का भय शोक निवारे

॥ इति लाल विधानम् ॥

॥ अथ फीरोजा विधानंम ॥

॥ दोहरा ॥

॥ नैसा पुर इक सहर है । पश्चिम दिसा प्रमान ॥
॥ पैदा उत्तम खान सें । अवर हिमाले मान ॥
॥ सिराज देसमें होतहै । नाम फिरोजा सोय ॥
॥ किरमांन देसईरान में । उत्तपत ताकी होय ॥

॥ चौपाई ॥

॥ उत्तम नैसा पुरी पछानों । छाया रंग समानी जांनो ॥
॥ हिमाले अधिक थान दरसावे। ऐवदार कम कीमत पावे ॥
॥ किरमांनी रंगसंग शुभ होई । ढवेदार ऐव इक होई ॥
॥ सिराज देस कम कीमत जान। उत्तम नैसापुरी पछांन ॥
॥ निर दोष समझ धारन जो करे। शस्त्र आदि विजली भय टरे ॥
॥ जहरी जीव दोष हर होई । भूता दिक भय औरन कोई ॥

॥ दोहरा ॥

॥ ऐव चार जाके कहे । समझ शुद्ध मन धार ॥
॥ छिटक छाछिआ मूगिआ । लकीर दोष मिलचार ॥
॥ विना ऐव नैसा पुरी । चोवी रत्ती जांन ॥
॥ कींमत दस्सहाजार है । लिखा शास्त्र प.र मांन ॥

॥ चौपई ॥

॥ रंग ढंग शुभ संग विचारो । दस रत्ती तक तोल सम्भारो ॥
॥ कीमत चार हजार विचार । निरदोष देख निश्चा मन धार ॥
॥ रंग ढंग विन सूरत होई । आठ आने तक कीमत सोई ॥

॥ निरदोष होए दस विश्वे जांनो । दो विश्वेतक सोइ पछांनो ॥
॥ दस रुपैए कोडी जांन । चार आंने तक कोडी मांन ॥
॥ इसके खोटे चार विचारो । हाथी दांत काचमन धारो ॥
॥ विलायत सें ढलकर बन आवे । या अस्थी का खोट बनावे ॥
॥ समझ परीक्षा कर सुख होई । संगृह कर सोभा जस सोई ॥

॥ इति फिरोजा विधानं ॥

॥ अथ भीष्मक मणि विधानम् ॥

॥ चौपई ॥

॥ भीष्मक नाम मणी इक जांनो । पैदा मगध देस में मांनो ॥
॥ अवर हिमाले देस प्रमांन । मलयाचल परवत पर जांन ॥
॥ कलिंग देससे उतपत जानो । संग संख वतनमें पछांनो ॥
॥ ज्यों नवीन हीरा मन भावे । त्यों निर दोष चमक दरसावे ॥
॥ सुवर्ण संग धारे जब कोई । चोर अग्नि भय आदन होई ॥
॥ वृश्चिक सर्प आदि विष टारे । मूसा विस जल सत्रु निवारे ॥
॥ विषधर जीव पास नहिं आवे । विजली आद भय शोक नसावे ॥
॥ रंग सिवाड मेघवत जांनो । कर्कसपीत रंग मन आंनो ॥
॥ विना चमक मैला जो होई । रंग ढंग विन त्यागी सोई ॥
॥ त्रास दोषवा छिटक विचारो । मध्य मलीन त्याग सुख धारो ॥
॥ कीमत देस भेद कर होई । दूर देस का उत्तम सोई ॥
॥ वाल रोग आदी हर जांनो । धारन कर सुख संपत मांनो ॥
॥ जहां पतन उत्तम घर आवे । सभी रतन का मेल बनावे ॥
॥ दोष जरतन धार सुख नाहीं । एसे कहा गृंथ मत मांही ॥
॥ निरदोष देख संगृह नर करे । निश्चै जसधन सोभा धरे ॥

अथ कोहनूर विधानम ।

॥ चौपई ॥

॥ कोह नूर लवपुर जो होई । विप्र वर्ण का मानो सोई ॥
॥जाके सम जग और न जांन । अति उत्तम अति कीमत मांन॥

॥ आदि कर्ण भूपत पै जानो । इकसौ तेरां मासे मांनो ॥
॥ पुनो भूप विक्रम पे आयो । तौ उनकोटथान बनवायो ॥
॥ छब्बीस मासे तोल पछांन । ऊपर रत्ती पांच प्रमांन ॥
॥ पुनि औरंगजेब ढिंग आयो । जाके सम जग और नभायो ॥
॥ आगे सम्वत इसवी जांन । तेरां से दोऊ पर मांन ॥
॥ अलाउलदीन पास तब आयो । उत्तम रतन कोहनूर कहायो ॥
॥ तौ पुनि काबुल बोच विचार । अहमद शाप पास पुनिधार ॥
॥ तौ पुनि ताको पुत्र विचारो । जलाउलशाह पास मनधारो ॥
॥ आगे सम्वत इसवी जांन । ठारां से तेरां परिमांन ॥
॥ तादिन हीरा लवपुर आयो । रणजीतसिंह के पास शुभायो ॥
॥ रणजीतसिंह पूछा हितजान । जाकी कीमत करो बखान ॥
॥ जलाउल शाह कही सुनसोई । कीमत तेग और न होई ॥
॥ बिना जोर कीमत जगनाही । सुन सरकार हर्ष मनमाही ॥
॥ वर्ष सतत्री लवपुर जांनो । रहा विलायत सो अबमांनो ॥
॥ आगे संवत इसवी जान । ठारां से पंचास प्रमान ॥
॥ अंग्रेज बहादुर सोलेगए । देख देख मन आनन्द भए ॥
॥ कर विचार निश्चा मनधारी । काटन को तज बीज बिचारी ॥
॥ रोम सर्ड़म शहर का जांनो । है रोवर सैंगर नाम पछांनो ॥
॥ कारीगर को लिया बुलाई । तौ उन काटन युगति बनाई ॥

॥ दोहरा ॥

॥ छबिस मासे तोलथा । काट बनाया सोय ॥
मंजूरी अस्सी हजार । पंद्रां मासे होय ॥
॥ अति उत्तम अबसौ बना । जाके सम नहिं होय ॥
मलका जी के छत्र में । अति उत्तम अब होय ॥
॥ कोह नूर तापै दहै । काट बनाया सोय ॥
॥ जाके सम दूसर नही । देख हर्ष मन होय ॥

॥ कीमत जाकी तेज है । तेज तेग संग जांन ॥
॥ तेग दिखावे जगत में । सोपावे जस मांन ॥
॥ देग तेग जग जाहुपें । सो भोगे सुख सार ॥
॥ विना तेज भोगे नही । ऐसें लोक विहार ॥

॥ अथ ऐमनी विधानम् ॥

॥ चौपई ॥

॥ पैदा नदी नर्मदा जानो । हकीक साथचा पैदा मानो ॥
॥ गहरा लाल रंग परि मान । उत्तम स्यही लिए पछान ॥
॥ इसके अंदर ऐसा जानों । दरयाइ लहरवत लहर पछांनो ॥
॥ नाम इलाचा सोइ कहावे । पत्थर चिकना सखत दिखावे ॥
॥ असल परीक्षा जाविध होई । कच्चा धागा बांधे कोई ॥
॥ तोफुनि अग्नि मध्य धरावे । जले न धागा उत्तम गावे ॥
॥ जोनर जाको धारण करे । निश्चै चौर अग्नी भय टरे ॥

॥ दोहरा ॥

॥ उत्तम की कीमत सुनो । दस रत्ती तक तोल ॥
॥ शाह महंमद हर्श मन । दिआ पांच सें मोल ॥

चौपई

॥ दोरत्ती तक दसवा जानो । सौ रुपैआ कीमत मांनो ॥
॥ दो रुपैए तक सो जांन । हकीकी खोटा समझ पछांन ॥

॥ इति ऐमनी विधानम् ॥

( अब आगे और संगों का वर्णन करते हैं )

॥ जबर जद ॥

यह मुसल मानी पसंद है, इसका रंग सवज निर्मल होता है और इस में सूत नहीं पड़ता है—इसको करकेतक भी कहते हैं—यदि यह निर्दोष और छाया पीत होवे और तोल भारी होवे तो उत्तम है और यदि रुधिर के समान लाल रंग का होवे अथवा मधु वर्ण या कमल या चंद्रवत होवे तो यह धन,

यश, आयु कारक है. यह पेगू आदि जंगलों बीच बृह्मा देश या सैलान देश में पैदा होता है—इसके पहरने से सब गृह राजी हैं

॥ उपल ॥

यह नाना प्रकार के रंगों का होता है और इस के ऊपर हर एक रंग को अबर पड़ता है

॥ तुरमली ॥

इसका रंग पांच प्रकार का होता है जान पुखराज की लेकिन हलका नरम

॥ नराम ॥

इसका रंग किरमिची जर्दी ऊपर होता है. तोल में हलका और संग नर्म होता है. इस के नगीने सुंदर माणिक के समान बनते हैं. खोटा माणिक भी बनता है. हिमालय बृह्मा या साम देश के पहाड़ों में मिलता है

॥ सुनेला ॥

इसका रंग जर्द तोल हलका पैदा विलायत वा पहाड़ों बीच होता है

॥ धुनेला ॥

इसका रंग सोने के धूर्वे के समान होता है. पैदा पारस देश पहाड़ो बीच होता है

॥ कटेला ॥

इसका रंग ऊदा या जामन के रंग के समान होता है. पैदा विलायत या सैलान देश में होता है

॥ सितारा ॥

बहुत प्रकार के रंग का होता है ऊपर सोने का छींटा

॥ फटिक बिल्लौर ॥

इसका रंग चिट्टा सफेद होता है. इस की पैदाइश मध्यदेश

दिल्ली इलाके अडंगपुर में होती है. इसकी एक किस्म को जिस्मफटक भी कहते हैं इसकी पैदायश हिमालय सिंघल, विंध्याचल में होती है यह अनेक प्रकार का होता है और सब से उत्तम हिमालय का गिना जाता है जो सूर्य किर्ण से आगदेवे नाम सूर्य कांत है चंद्र किरण से अमृत देवे नाम चन्द्र कांत है परन्तु यह ना पेद है, विंध्याचल का अनार दाणेवत होता है जो हिमालय में गंध नीली खान से निकलता है उसका रंग नीला है जहां पद्म राग मिलता है वहां फटक भी मिलता है इस के कितने ही नाम हैं.

जो साफ वे रंग होवे और पानी में छोड़ने से रंग मिलजावे उसको शुक्र जोत कहते हैं. जो लाल होवे और छाया कमलवत होवे उसको राज वर्नक कहते हैं. जो नीली छायादेवे उस को राज मय कहते हैं. जिसके चौगिर्द ब्रह्म सूत्रवत निशान होवे उसको नाम ब्रह्म मय कहा है और जिसका आकाशवत रंग निर्मल होता है उसको तैलाक्य कहते हैं यह सब रंगों को गृहण करता है और सब रत्नों के साथ मिल जाता है इस की एक किस्म दुर्र नजफ नान कर के है जो मानिंद बिल्लौर के शुद्ध निर्मल होता है

॥ गज दन्ता ॥

इसका रंग चिट्टा अभर दार नीलापन लिये सुपेदी छाई हुई मानिंद बदली के होता है इसकी पैदाइश विलायत में होती है

॥ तांबड़ा ॥

इसका रंग काले में सुरख होता है इसकी पैदाइश जैपुर के इलाके में होती है

॥ लुधीया ॥

यह मजंट के माफिक लाल होता है

॥ मरियम ॥

इसकी जमीन खाक मिट्टी के रंग कीसी होती है जिसके

ऊपर सुर्ख रंगकी छिटक शोभा देती है तोल में भारी होता है पस्चिम देश के पहाडों की नदियों में मिलता है

॥ मकना तीस ॥

इसको चुंबक कहते हैं इसका रंग काला होता है यह लोहे को खेंचता है बृह्म देश वा ग्वालियर में मिलता है

॥ सिन्दुरिया ॥

इसको रंग सफेद पन लिये गुलाबी होता है यह सांम देश में मिलता है

॥ लीली ॥

यह नीलम की जाति का होता है नीलम से नरम पन और थोडा जर्दी लिये हुए

॥ बेरूज ॥

इसका रंग थोडा सबज अथवा जर्द अथवा नीला होता है पैदा टोडा नाम गांव इलाके जैंपुर में होता है

॥ मरगज ॥

इसका रंग सबज खोटे पंने वत. उत्तम पैदाइश मिसर देश के पहाडों बीच

॥ पितोनीया ॥

इसका रंग सबज के ऊपर सुर्ख छीटा दार होता है. पैदाइश नर्मदा या गुजरात देश में

॥ बांशी ॥

इसको नगौरी या नार नौरी भी कहते हैं इसका रंग गुलाबी सुपेदी लिये या पक्की ईंट वत होता है यह भर्थपुर अलवर जैंपुर और करोली आदि के पहाडों में मिलता है यह इमारत के काम में आता है या रकेबी कटोरें आदि बनाये जाते हैं

॥ दुरेनजफ

यह कच्चे धान के माफिक होता है

॥ सुलेमानी ॥

इसका रंग काला चमकदार होता है ऊपर डोरे चिट्टे होते हैं खम्भात्त देश, विलायत, हिमालय, काबुल और काशमीर आदि देशो में इसकी पैदायश है

॥ आलेमानी ॥

इसका रंग काला भूरा मैला होता है ऊपर संखवत चिटें और डोरे मानिंद जनेऊ के होतेहैं पैदा नर्मदा नदी खंमात्त देश और देश जंबू तोखी नदी बीच त्रिकूटा चल पर्वत में होताहै

॥ जजेमानी ॥

रंग पांश के माफिक ऊपर डोरा जातिसुले मानी की

॥ सिबार ॥

सबज ऊपर भूरे रंग की रेखा

॥ तुरमावा ॥

इसका रंग गुलाबी है यह जंजीरी विलायत और अलवर के पहाडों बीच मिलता है

॥ अहवा ॥

गुलाबी, ऊपर बडे २ छींटा होते हैं

॥ आवरी ॥

काला पन लिये सोने के माफिक होताहै.पैदाइश नर्मदा के बीच

॥ लाजवर्द ॥

इसका रंग नीला ऊपर सुवर्ण कीसी छिटक शोभा देती हैं यह इलाके नागपुर या पहाडों बीच मिलता है

॥ कुदरत ॥

काला ऊपर सफेद और जर्द दाग होता है

॥ चित्ती ॥

काला ऊपर सोनेका छीटा और सफेद डोरा मलूम होता है

॥ संगे सम ॥

इसकी दो जाति हैं अंगूरी और सफेद.सफेद अच्छा होताहै

॥ लास ॥

यह मारवर की जाति में से है

॥ मारवर ॥

रंग बांश के माफिक लाल और सफेद मिला होने से इस को मकराना कहते है

॥ दहाने फिरंग

इस का रंग सबज होता है, ऊपर रेखा काले रंग की होती है, पैदा फरासीसी देश में. इस देश में इसकी माला बना पहनते हैं. परीक्षा के लिये लोहे के ऊपर नीबूरस डाल कर रगडना चाहिये रंगडने सेरंग तामे याचांदी या सुवर्ण कासा होता है उत्तम सुवर्ण रंग का गिना जाता है

॥ कसौटी

इसका रंग काला स्निग्ध होता है इसके ऊपर उत्तम सुवर्ण की परीक्षा होती है इसकी पैदाइश गंडकी नदी बीच या नर्मदा नदी में या देस जंबू पहाडों बीच है

॥ दार चना ॥

दार चीनी के माफिक इसका रंग होता है मुसलमान इस को तसवीर बनाते है

॥ हकीक कुल्कहार ॥

सबज पन के साथ जर्द पन मिला होता है मुसलमान जप की माला बनाते हैं

॥ हालन ॥

रंग गुलाबी मयला और हिलाने से हिलता है

॥ सिजरी ॥

सफेद ऊपर स्याम दरख्त दीखता है

॥ मुवेनजफ ॥

सफेद में बालके माफिक लकीर होती है

॥ कहरवा ॥

रंग पीला जिसका बोरवा माला बनता है इसको कपूर कहते हैं

॥ झरना ॥

यह रंग में मटीया होता है इस में पानी घालने से सब पानी झर जाता है

॥ संग बसरी ॥

इस का रंग खाकी ऊदा माइल होता है नेत्र रोग के वास्ते अति श्रेष्ट है तीन सौ रुपये तक तोला कीमत का होता है. बसर देश में पहाडों बीच मिलता है

॥ दातला ॥

यह जर्द पन लिये सफेद होता है

॥ मकडी ॥

यह सादापन लिये हुए काला होता है, ऊपर से मकडी के जाल के माफिक

॥ संगीया ॥

यह संख के माफिक सफेद होता है

॥ संग गुदडी ॥

इसकी शकल फकीर की गुदडी वत होती है इस के अंदर सब रंगों के टुकडे जडे हुए नजर आते हैं जैसे गुदडी में अनेक रंग शोभा देते हैं, नर्मदा नदी बीच यह पैदा होता है

॥ कामला ॥

इसको रंग चिट्टा चिकनाट, तोल मे भारा, नैपाल देश के पहाडों बीच मिलता है

॥ सिफरी ॥

यह सबज़ पन लिये ओस्मानी होना है

॥ हदीद ॥

इसका रंग भूरा पन लिये स्याह होता है यह वज़न का भारी होता है अक्सर पहाडों में पाया जाता है शुभ दायक होता है मुसल्मान इसकी माला बना जाप करते हैं

॥ हवास ॥

यह सोना पनलिये सबज़ सोता है, दवाई में काम आता है

॥ सींगली ॥

इसका रंग लाल या किर्मची लाखी होता है शांम देश के पहाडों बीच मिलता है

॥ ढेडी

इसका रंग स्याह भूरे रंग ऊपर होता है पैदाइश नर्मदा में होती है

॥ हकीक ॥

इसका रंग लाल, शर्बती, चिट्टा, पीला, गुलाबी या धांनि नीम रंग होता है पैदाइश नर्मदा नदी बीच वा तिब्बत देश में

॥ गौरी ॥

यह अनेक रंगों का होता है ज़ाहिरा १०८ तरह का मालूम होता है पैदा नर्मदा नदी बीच वु हिमालय के नदियों पहाडों में होता है

॥ सीया ॥

रंग काला इसकी नाना प्रकार की मूर्ति बनाई जाती हैं

॥ सिमाक़ ॥

इसका रंग लाल ज़र्द थोडा स्याह मायल होता है ऊपर सफेद ज़र्द गुलाबी छींटा

॥ मूसा ॥

इसका रंग काला चमदार होता हैं, इसकी मूर्ती आदि अक्सर बनाई जाती हैं, पैदाइश इसकी इलाके जैपुर या जंबू देश अद्रवा बीन है

॥ पनघन ॥

इस का रंग निट्टो संग नर्म होता है नर्मदा नदी और हिमालय देश बीच मिलता है

॥ अमलीया ॥

थोडा कालापन लिये गुलाबी होता है इसकी खल बनती है

॥ दूर ॥

यह कत्थे के माफिक होता है इसकी खल बनती है

॥ तिलीयर ॥

इसका रंग सबज अथवा काला होता है ऊपर सफेद छींटा होता है पैदा नर्मदा नदी बीच होता है इसकी खल बनती है

॥ संग खारा ॥

यह बीस तरह के रंग का होता है. साफ चिकना चमकदार होता है हिमालय पर्वतों में मिलता है. पत्थर २०० मन तक के निकलते हैं.

॥ पायजहर ॥

यह सफेद पांश के माफिक होता है विष के घाव पर घिस कर लगाने से घाव सूख जाता है

॥ सेलखडी ॥

इस को संग जराहत भी कहते हैं. इसका रंग मट्टी के माफिक होता है. पैदा उत्तरा खंड पश्चिम में होता है इसके अक्सर खिलोने बनाये जाते है जखम पर घिस कर लगाने से जखम भर देता है यह सब से नर्म होता है

॥ जहर मोरा ॥

यह हिमालय देश कशमीर काबुल और तिब्बत में पैदा होता है. इसका रंग थोडा सफेद पन लिये सब्ज़ होता है गुंण इस में यह है कि यह विष दोष दूर करता है

॥ खात ॥

इसका रंग लाल होता है रात्रि में बुख़ार आवे जिसके गले में बांधाने से आराम होता है

॥ सोहन कक्खी॥

यह पत्थर धातु के समान चमक दार होता है तोल में भारी होता है. ऊपर स्ववर्ण या चांदी दिखाई देती है. सजल पहाडों बीच मिलती है काबुल और तिब्बत में भी पाई जाती है. त्रिकूटाचल पर्वत की कंदरा के बीच जो जल बहता है उस जल में अक्सर मिलती है. इसकी दो किस्में हैं एक संग सख़्त, दूसरा संग नर्म वज़न में सिंगरफ या हरताल के सद्रश होती है

॥ हज़ारत यहूद ॥

यह सफेद मट्टी के माफिक होता है और पेशाब की बीमारी में फायदा करता है यह हिमालय देश के पहाडों में मिलता है

॥ सुरमा ॥

यह चार वर्णका होता है स्वेत लाल गुलाबी और काला. काबुल आदि पहाडों में वा जंबू देश त्रिकूटाचल पर्वत के नीचे रिआसी गढ के पास पैदा होता है यह सबसे उत्तम अंजन है

॥ पारस ॥

काले लोहे के साथ लगाने से सोना बनता है परंतु यह ना पैद है

॥ टपम ॥

इसका रंग गुलाबी तोल भारा पैदा विलायत या सैलान

देश में होता है

॥ संगपशव ॥

यह दो किस्मका होता है एक मोतिया दूसरा अंगूरी यह चीन देश, दर्या ओक्स और हिमालय में पैदा होता है.

॥ मारमहुरा ॥

इसका रंग काला होता है. ईरान और तिव्बत देश के पहाडों में मिलता है

॥ संगतवा ॥

इसका रंग लाल गेरु के समान होता है. यह रात्रि ज्वरके ताप को दूर करने वाला है, मंगलीक है.

॥ संगसलेट ॥

यह जेपुर अलवर बुंदेल खंड आदि देशों में मिलता है. इस पर लिख कर विद्यार्थी अंक विद्यासाधते हैं

॥ संगमर्मर ॥

इसका रंग चिट्टा चमकदार होता है जैपुर, जोधपुर, अलवर आदि के पहाड़ों में मिलता है.बलदेव गढ़ के पास भी निकलता है परंतु इसका रंग प्याजी होता है. गजभर चौडा गजभर लम्बा और गजभर ऊचा तोल में ५० मन तक का होता है. जो इलाके अलवर में सोरी नाम जगह में पैदा होता है उसका रंग चिट्टा और ऊपर स्याह धब्बे होते हैं इसको मूर्ती मकानादि बनाई जाती हैं जो अति शोभाय मानहोती हैं.

॥ संग कुरंड ॥

इसका रंग मोम गुलाबी श्रेष्ठ है भूसा धोले रंग का भी होता है लोहे पर जिला इसी से की जाती है पैदा गंडकी नदी बीच होता है पर थोडा

॥ संगतारा ॥

इस पत्थर बीच बहुत चमकदा तारे दिखाई देते हैं इसकी नकलखोटे काच के बने हुए विलायत से आते हैं जो सुन्दर होते हैं

॥ संग ओपल ॥

इसका रंग चिट्टा ऊपर अनेक रंग के तरंग चमकारे शोभते हैं जैसे पानी मे तेल डालने से तरंग शोभा देती है पैदाइश इसकी विलायत में है

॥ संग धेरा ॥

इसका रंग खाकी भूसले रंग ऊपर होता है पैदाइश इलाके दिल्ली में

॥ संग आतिश ॥

इसका रंग गहरा बदामी रंग ऊपर होता है ऊपर अभर खाकी काले जर्द धब्बे दार दो दो रंग दिखाई देते हैं. यह नर्मदा नदी में पैदा होता है. इसके खरल आदि बनाये जाते हैं

## ॥ भूमिका ॥

सर्व साधारण को विदित किया जाता है कि यह "रत्न परीक्षक" नामी पुस्तक जिसमें ८४ प्रकार के संगों के अतिरिक्त और भी कितने ही प्रकार के संगों का वर्णन है अनेक ग्रंथों और जौहरीयों की सम्मति पूर्वक रचीगईहै इस पुस्तक का लाभ इसको आद्योपान्त तक पढ़ने से ही मालूम होसक्ता है।

जौहरीयों के सहारे की लकड़ी तो यह हैई पर नवशिक्षित जौहरी यों को अति ही उपकारी है और जो महाशय संग परीक्षा से बिल्कुल अनभिज्ञ हैं उनको भी यह पुस्तक विशेष लाभ कारक है-प्रथमवार हमने इस विषय में एक छोटी सी पुस्तक बनाकर ही अपना उत्साह प्र गट किया है, अब यदि शुभचिन्तक महाशय अनुग्रह की दृष्टी से देखेंगे और ग्राहक होने का उत्साह प्रगट करेंगे तो आगामी इससे भी बड़ी और उपकारी पुस्तक बनाकर आपके भेट की जायगी. यदि इस पुस्तक में कोई भूल होगई हो तो गुण ग्राही महाशय कृपादृष्टी से मुझको सूचि त करदें ताकि दूसरीवार के मुद्रित होने में उस भूलकी सफाई करदी जाय ॥ शुभं ॥

पुस्तक मिलने का पता
दफ्तर जैन गजट या मैनेजर
सुदर्शन यन्त्रालय
मथुरा.

सर्वसाधारण का
शुभचिन्तक
घासीराम

# THE TRUSTDEED OF

# SHETH HIRAGHAND GUMANJEE

## JAIN BOARDING SCHOOL.

# શેઠ હીરાચંદ ગુમાનજીની

## જૈન બોર્ડિંગ સ્કુલનું

# ટ્રસ્ટડીડ.

---

છપાવી પ્રસિદ્ધ કરનાર,

ટ્રસ્ટીઓ.

---

મુંબઇ:

મેહેર પ્રીંટીંગ વર્કસ, ફોટ.

# The Trust-deed of Sheth Hirachand Gumanji Jain Boarding School.

| Stamp Rs. 200. |
|---|

Received fees as follows :—
Registration fee Rs. 40-0-0
Copying fee Rs. 6-9-0
( 12 Fols. ) ———
Total Rs. 46-9-0
M. W. Gadgil,
Sub-Registrar.

**Daily No. 6 of 23rd January 1900.**

**Presented at the Bombay Sub-Registrar office on Tuesday the 23rd January 1900 at 3-15 P.M.**

માણેકચંદ હીરાચંદ.
M. W. Gadgil,
Sub-Registrar.

**This Indenture made** the 4th day of December in the Christian year one thousand eight hundred and ninty nine between **Panachand Hirachand, Manekchand Hirachand, Navalchand Hirachand** and **Premchand Motichand** all of Bombay Hindoos professing the Jain Digamber faith (hereinafter unless otherwise designated called the settlors) of the one part and the said **Panachand Hirachand, Manekchand Hirachand, Navalchand Hirachand, Premchand Motichand, Raja Dharamchandra,** son of **Raja Bahadur Nussavir Jung** (Deen Dayal) and **Hirachand Nemchand** all of Bombay Hindoos following the same Digamber Jain religion (hereinafter unless otherwise designated called the trustees) of the other part. **Whereas** the said Panachand Hirachand, Manekchand Hirachand, Navalchand Hirachand and Premchand Motichand are absolutely possessed of or otherwise well and sufficiently entitled to the piece or parcel of land or ground hereditaments and premises hereinafter described (and hereinafter unless otherwise designated referred to as the trust estate) free from incumbrances. **And whereas** the said settlors are desirous of establishing a Jain Boarding House for the use and benefit of their fellow countrymen, of the Jain caste in order to perpetuate the memory of their father Hirachand Gumanji, **and whereas** for the charitable pusposes aforesaid the said settlors are desirous of settling the said trust estate to the uses upon the trusts and for the ends, intents and purposes and with and subject to the powers, provisoes, charges, declarations, and agreements hereinafter limited, declared and contained. **Now this Indenture witnesseth**

र्त्ताऽर्हन्पुरुषोहरिश्च सवितावुधःशिवस्त्वंगुरुः ॥

अर्थ--यहां दर्शन में मुख्य शक्ति आदि कारणतू है और ब्रह्म भी तू है मायाभी तू है कर्ताभी तू है और अर्हन् भीतूहै और पुरुष हरिसूर्य्य बुध और महादेव भी तूही है ॥

भावार्थ--यहां अर्हन्त तू है ऐसा कहकर भगवान की स्तुति करी।

हनुमन्नाटक।

यंशैवाः समुपासतेशिवइतिब्रह्मेतिवेदान्तिनो। बौद्धाबुद्धइति प्रमाणपटवःकर्त्तेतिनैयायिकाः ॥ अर्हन्नित्यथजैनशासनरताः कर्म्मेतिर्मीमांसकाः। सोयंवो विदधातुवांछितफलं त्रैलोक्यनाथःप्रभुः ॥

अर्थ--जिसको शैव लोग महादेव कहकर उपासना करतेहैं और जिसको वेदान्ति लोग ब्रह्म कहकर और बौद्ध लोग बुद्ध देव कहकर और युक्ति शास्त्रमें चतुर नैयायिक लोग जिसे कर्ता कहकर और जैनमत वाले जिसको अर्हन्त कहकर मानतेहैं और मीमांसक जिस्को कर्म रूप वर्णन करतेहैं वह तीनलोक का स्वामी तुम्हारे बांछित फलको देवै ॥

भवानीसहस्रनाम ग्रंथ।

कुंडासनाजगद्धात्रीबुद्धमाताजिनेश्वरी। जिनमाताजिनेंद्राचसारदाहंसवाहिनी ॥

अर्थ--भवानीके नामऐसे वर्णन कियेहैं ॥ कुंडासना,

जगतकी माता, बुद्ध देवकी माता, जिनेश्वरी, जिनदेवकी माता, जिनेंद्रा, सरस्वती, हंस जिसकी सवारीहै ॥

इसही प्रकार गणेश पुराण और व्यास कृत सूत्रमेंभी जैनियोंका वर्णनहै जिससे जैनमतकी प्राचीनता प्रकटहोतीहै

नगरपुराण ।

अकारादिहकारान्तंमूर्द्धाधोरेफसंयुतं । नादबिंदुकलाक्रान्तंचन्द्रमंडल सन्निभं ॥ एतद्देवपरंतत्त्वंयोविजानातिभावतः । संसारबन्धनंछित्वासगच्छेत्परमांगतिम् ॥

अर्थ—आदिमें अकार और अंतमें हकार और ऊपर रकार और नीचे रकार और नाद बिन्दु सहित चन्द्रमा के मंडलके तुल्य ऐसा अर्हं जोशब्दहै यह परम तत्वहै इसको जोकोई यथार्थ रूपसे जानता है वह संसारके बंधन से मुक्तिहोकर परम गतिको पाताहै ॥

भावार्थ--यहां अर्हंत पदकी महिमा वर्णन कीहै ॥

नगरपुराण ।

दशभिर्भोजितैर्विप्रैर्यत्फलंजायतेकृते । मुनिमर्हन्तभक्तस्यतत्फलंजायतेकलौ ॥

अर्थ—सतयुगमें दश ब्राह्मणोंको भोजन देनेसे जोफल होताहै वहही फल कलि युगमें अर्हंतकी भक्ति करने या मुनिको भोजन देनेसे होताहै ॥

मनुस्मृतिग्रंथ ।

कुलादिबीजंसर्वेषांप्रथमोविमलवाहनः । चक्षुष्मान

यशस्वीवाभिचन्द्रोथप्रसेनाजित् ॥ मरूदेवीचनाभि श्चभरतेःकुलसत्तमः । अष्टमोमरूदेव्यांतुनाभेर्जात उरूक्रमः ॥ दर्शयनूवर्त्मवीराणांसुरासुरनमस्कृतः ॥ नीतित्रितयकर्त्तायोयुगादौप्रथमोजिनः ॥

अर्थ—सर्व कुलोंका आदि कारण पहिला विमल बाहननामा और चक्षुष्मान ऐसे नामवाला और अभिचन्द्र और प्रसेन जित् मरुदेवी और नाभि नामवाला औरकुल में श्रेष्ट भरत और आठवां उरूक्रम नामवाला मरुदेवी से नाभिका पुत्र ॥ यह उरूक्रम वीरोंके मार्गको दिखलाता हुवा देवता और दैत्योंसे नमस्कारको पानेवाला औरयुगके आदिमें तीन प्रकारकी नीतिको रचने वाला पहला जिन भगवान हुवा ॥

भावार्थ--यहां विमल बाहनादिक मनु कहेहैं जैनमत में इनको कुलकर कहाहै और यहां युगके आदिमें जो अवतार हुवाहै उस्को जिन अर्थात् जैन देवता लिखाहै इस से बिदितहै कि जैन धर्म सबसे आदिकाहै ॥

नग्न अवस्थाकी प्रशंसा इसप्रकार अन्य मतके ग्रन्थोंमें और भी की है ॥

प्रभासपुराण ।

भवस्य पश्चिमेभागे बामनेनतपःकृतम् । तेनैव तपसाकृष्टःशिवःप्रत्यक्षतांगतः॥पद्मासनसमासीनः श्याममूर्तिर्दिगम्बरः । नेमिनाथःशिवोथैवं नामचक्रे

ऽस्यवामनः ॥ कलिकालेमहाघोरे सर्वपापप्रणाश
नम् । दर्शनात्स्पर्शनादेव कोटियज्ञफलप्रदम् ॥

अर्थ--शिवजी के पश्चिमभाग में वामन ने तप किया था। उस तपके कारण शिवजी वामनको प्रत्यक्ष हुए किस रूपमें प्रत्यक्ष हुवे कि पद्मासन लगाये हुवे श्यामवरण और नग्न तब वामन ने इनका नाम नेमिनाथ रक्खा। यह नाम इस भयंकर कलियुग में सर्व पापोंको नाश करने वाला है और इनके दर्शन वा स्पर्शन से करोड यज्ञ का फल होता है।

भावार्थ--श्रीनेमिनाथ भगवान भी जैनियों के तीर्थंकर हैं और जैनधर्मके ग्रंथों में भी उन्का वरण श्याम लिखा है। इस प्रभास पुराण में उनको शिवजीका अवतार और नग्नअवस्था वर्णन करके प्रशंसा की है।

वाराही संहिता।

आजानुलंबबाहुकार्य्यः श्रीवत्सांकंप्रशांतिमूर्तिःजि
तेंद्रियदिगवासातरुणरूपवान्इदृशीप्रतिमाकार्य्या॥

अर्थ--गोड़ेतक लम्बी भुजा और श्री वत्स चिन्ह छाती में शांतिमूर्ति राग दोष रहित नग्न तरुण अवस्था रूपवान ऐसी मूर्ति बनानी चाहिये।

भावार्थ--यहां ऐसीही नग्न मूर्ति बनाने की आज्ञा की है जैसी जैनी लोग बनाते हैं।

ऋग्वेद।

ओंपवित्रंनग्नमुपविप्रसामहेयेषांनग्नाजातिर्येषां
वीरा॥

अर्थ--हमलोग पवित्र पापसे बचाने बाले नग्न देवताओं को प्रसन्न करते हैं जो नग्न रहते हैं और बलवान हैं ।

ऋग्वेद ।

ओंनग्नंसुधीरंदिग्वाससंब्रह्मगर्भंसनातनंउपैमिवीरंपुरुषमर्हंतमादित्यवर्णंतमसःपुरस्तात्स्वाहा ॥

अर्थ--नग्न धीर बीर दिगम्बर ब्रह्मरूप सनातन अर्हंत आदित्य वर्ण पुरुष की सरण प्राप्त होता हूं ॥

महाभारत ग्रन्थ ।

आरोहस्वरथंपार्थगांडीवंचकरेकुरूनिर्जितामेदिनीमन्येनिर्ग्रंथायदिसन्मुखे ॥

अर्थ--हे युधिष्ठर रथ में सवार हो और गांडीव धनुष हाथ मेंले । मैं मानता हूं कि जिसके सन्मुख नग्न मुनि आये उसने पृथ्वी जीतली ।

मृगेंद्रपुराण ।

श्रवणोनरगोराजामयूरःकुंजरोबृषःप्रस्थानेचप्रवेशेवासर्वसिद्धिकरामता ॥ पद्मिनीराजहंसश्च निर्ग्रंथाश्चतपोधनाः यंदेशमुपाश्रयंति तत्रदेशेसुखंभवेत् ।

अर्थ--मुनीश्वर, गौ, राजा, मोर, हाथी, बैल, यह चलने के समय तथा प्रवेश के समय सामने आवैं तो शुभ हैं और कमलनी, राजहंस, नग्नमुनि जिस देशमें हों उस देश में सुख हो ।

रात्री को भोजन न करने और विनाछाने पानी न पीने आदिक के विषय में अन्य मतके ग्रंथों में ऐसा लिखा है॥

महाभारत ग्रन्थ ।

मद्यमांसाशनंरात्रौ भोजनंकन्दभक्षणं । येकुर्वंति बृथातेषांतीर्थयात्राजपस्तपः ॥

अर्थ--जो कोई मदिरा पीता है मांस खाता है यारात्री को भोजन करता है या कन्द [ धरती के नीचे जो वस्तु पैदा हुई आलू अद्रक मूली गाजरआदिक ] खाता है उस पुरुष का तीर्थयात्रा जप तप सब बृथा है ॥

मार्कंडयपुराण ।

अस्तंगतेदिवानाथे अपोरुधिरमुच्यते। अन्नमांस समंप्रोक्तं मार्कंडेयमहर्षिणा ॥

अर्थ--सूरज के अस्त होने के पीछे जल रुधिर समान और अन्न मांस समान कहा है ॥

भारत ग्रन्थ ।

चत्वारोनरकद्वारं प्रथमंरात्रिभोजनं । परऽस्त्रीग मनंचैव संधानानंतकायकं ॥ येरात्रौसर्वदाहारं वर्ज यंतेसुमेधसः। तेषांपक्षोपवासस्य मासमेकेनजायते। नोदकमपिपातव्यं रात्रावत्रयुधिष्टरः। तपस्विनोवि-शेषेण गृहीणांचबिलोकिनां ॥

अर्थ--नरक के चार द्वार हैं प्रथम रात्रि भोजन करना दूसरा परस्त्री गमन तीसरा संधाना खाना चौथा अनंत काय अर्थात् कंद मूल आदिक ऐसी वस्तु खाना जिस में अनंत जीवहों। जो पुरुष एक महीने तक रात्रि भोजन न करे उसको एक पक्ष के उपवास का फल होता है। हे युधि-

ष्टिर गृहस्थी को और विशेषकर तपस्वीको रात को पानी भी नहीं पीना चाहिये।

मृतेस्वजनमात्रेपि सूतकंजायतेकिल। अस्तंगतेदिवानाथे भोजनंक्रियतेकथं। रक्ताभवंतितोयानि अन्नानिपिशितानिच। रात्रौभोजनसक्तस्यग्रासेनमांसभक्षणं॥ नैवाहूतीनैचस्नानं नश्राद्धदेवतार्चनं। दानंचविहितंरात्रौ भोजनंतुविशेषतः॥ उदंबरंभवेत्मांसं मांसंतोयमवस्त्रकं। चर्म्मबारोभवेत्मांसे मांसेचनिशिभोजनं॥ उलूककाकंमार्जारं गृध्रशंबर शूकराः। अहिवृश्चिकगोधाद्या जायन्तेनिशिभोजनात्॥

अर्थ--जैसे स्वजन के मरण मात्र से सूतक होता है ऐसाही सूर्य अस्त होने के पीछे रात्रि को सूतक होता है इस कारण रात्रिको कैसे भोजन करना उचित है। रात्रि को जल रुधिर समान होजाता है और अन्न मांस के भाव को प्राप्त होता है इस कारण रात्रि विषै भोजन लंपटी को एक ग्रासभी मांसभक्षण समान होजाताहै। रात्रिभोजन करनेवाले पुरुषको आहुति देना स्नान करना श्राद्ध करना देवार्चन करना दान देना व्यर्थ है। उदंबर फल अर्थात् बडका फल पीपलका फल पीलूका फल गूलरका फल आदिक मांस समान ही हैं।

और रात्रि को भोजन करना भी मांस है। रात्रि को भो-

जन करने से उल्लू कव्वा, बिल्ली, गिद्द, सूवर, सर्प, बीछू, गोहरा, गोह आदिक में जन्म होता है

मद्यमांसासनंरात्रौ भोजनंकंदभक्षणं । भक्षणान्नरकंयांतिवर्ज्जनात्स्वर्गमाप्नुयात् ॥ अज्ञानेनमयादेव कृतंमूलकभक्षणं । तत्पापंयांतुगोविंदंगोविंदंतवकीर्तिनात् ॥ रसोनंगृंजनंचैव पलांडूपिंडमूलकं । मत्स्यामांसंसुराचैव मूलकंचविशेषतः ॥

अर्थ--शराब पीने मांस खाने रातको भोजन करने और कंद भक्षण करने से जीव नरक में जाता है और त्यागने से स्वर्गमें जाताहै ॥ हे गोविन्द मैंने अज्ञान कर मूल अर्थात् मूली गाजर आदिक खाया है वह पाप तुम्हारी कीर्तिसे दूरहों लहसन, गाजर, प्याज़ पिंडालू, मूल, मच्छी, मांस, मदिरा और विशेषकर मूलका भक्षण नहीं करना ॥

शिवपुराण ।

यस्मिनग्रहेसदानित्यं मूलकंपाच्यतेजनैः । स्मशानतुल्यतद्वेश्मपितृभिपरिवार्जितं ॥ मूलकेनसमंचान्नंयस्तुभुक्तेनरोधमा । तस्यशुद्धिर्नविद्येत चंद्रायणशतैरपि ॥ भुक्तंहालाहलंतेनकृतंचाभक्षभक्षणं । बृन्ताकभक्षणंचापिनरोयांतिचरोरवं ॥

अर्थ--जिसके घर नित्यमूल पकाया जाता है उसका

घर विना प्रेतस्मशान तुल्य है ॥ जो मनुष्य मूल के साथ भोजन खाता है उसके एकसौ चंद्रायन व्रत करने से भी पाप दूर नहीं होता है ॥ मांसतुल्य है जिसने अभक्ष भक्षण किया उसने हुलाहल जहर भक्षण किया और जिसने बैंगन खाया वह नर रौरव नरक में जाता है ॥

इति धर्मप्रबोधनी समाप्त.

# पुनर्विवाह जैनशास्त्रोक्त नहीं है।

## ( भाई तिलोकचंद दौलतराम मिरजापूर निवासी लिखित )

मुझको एक मित्रद्वारा जैनपत्रिका, जो लाहोरसे प्रकाशित होती है, उसकी संख्या ३८ माह जौलाई व ३९ माह अगस्तकी दृष्टिगोचर हुई. मालूम होताहै कि संपादक जैनपत्रिकाने पातिव्रत धर्मका मूलोच्छेद करनेको कमर बांधी है और अपने पत्रमें प्रायः सभी स्त्रियोंको व्यभिचारिणी लिखाहै और उनको ऐसे अश्लील वाक्योंका प्रयोग कियाहै कि जिसको पढनेसे लज्जाको लज्जा आती है सम्पादकजीकी दृष्टिमें सभी स्त्रियां व्यभिचारिणी प्रतीत होती हैं, सचहै जिसका जैसा आन्तरिक भाव होताहै उसको वैसाही दीख पडताहै सम्पादकजीने पातिव्रत धर्मको ताखपर रखकर विधवाविवाहके कुछ कल्पित फायदे दिखलाये हैं सो यदि धर्मको त्याग सांसारिक फायदाही देखनाहै तो चोरी करनेमें द्रव्यका फायदाहै, हिंसा करनेमें जिह्वाके स्वादका फायदाहै. वेश्यागमनादिकमेंभी क्षणिक सुखका फायदा है. विवाहकी रीति मेटकर स्वयंवर या और किसी भांतिसे मनुष्य स्त्रीको वर लिया करै तो द्रव्य खर्चेके बचावके फायदेके अतिरिक्त जो विवाहमें मान बडाईके हेतु अपना सर्व धन खर्च करके ऋणी होकर कष्ट भोगते है उससे बचेंगे ऐसे ऐसे जैन धर्मके प्रतिकूल नर्क ले जानेवालेको बहुतसे फायदे हैं आप एक विधवाविवाहहीके फायदेके लिये क्यों अपना शिर खाली किये देते हैं. ऐसेही ऐसे पतित नीचकर्म करनेसे तो शूद्रकी संज्ञा पडती है और नहीं तो जो जो हड्डी मांस शूद्रोंके होती है वही धार्मिक उत्तम जनोंकेभी होती है।

सम्पादकजी! मेरे लिखनेपर नाराज न हूजिये स्थिरबुद्धि हो जरा गौर कीजिये कि इस घृणित और निंदनीय कार्यकी विधि क्या नवीन क्या प्राचीन किसी आचार्यने नहीं बतलाई है. यदि यह कर्म करने योग्य होता तो अवश्य विधवाविवाहकी विधि शास्त्रोंमें पाई जाती, सो कहीं किसी शास्त्रमें लेशमात्रभी इसकी विधि नहीं हैं क्या पहिले आचार्य आप सरीखेभी नीतिवेत्ता और बुद्धिमान् नहीं थे? एक आपही नीतिमान् पैदाहुए? वही मशलहै कि ( हम चुनी दीगरेनेस्त ) यदि कहीं इसका प्रमाण होतो प्रगट क्यों नहीं करते? मालूम होताहै कि आपने तलाशकरी जब जैनशास्त्रमें इसकी विधि नहीं पाई तो लाचार होकर यह एक "नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबेच पतिते पतौ। पंच स्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते॥" अन्य मतका श्लोक भोले भाइयोंको धोखा देनेके लिये प्रमाणमें लिखदिया वही कहावत हुई कि "कहींकी ईंट कहींका रोडा, भानमतीने कुनबा जोडा." लेकिन इस श्लोककाभी अर्थ संपादकजीने किसी विद्वानसे निर्णय करके नहीं लिखा, यदि निर्णय किया होता तो ऐसा कभी नहीं लिखते क्योंकि इस श्लोकका अर्थ कुछ औरही है जिसको कि हम प्रमाणपूर्वक भाइयोंके अवलोकनार्थ यहांपर दर्ज करते हैं.

इस श्लोकमें 'पतौ' पद पडाहै वह संपादकजीने पति शब्दके सप्तमीका एक वचन समझाहै लेकिन जो कभी संपादकजीने व्याकरणका स्पर्शभी किया होतातो ऐसा कदापि नहीं लिखते; क्योंकि व्याकरणके "अच्चघेः" इस सूत्रसे इकार उकारसे परैका जो ङि उसके स्थानमें औत् होय और घिके अन्तको अकारादेश होय लेकिन पति शब्दकी "पतिःसमास एव" इस सूत्रसे केवल समासमेंही घि संज्ञा होतीहै केवल पति शब्दकी घि संज्ञा नहीं है इसलिये

पतिशब्दके सप्तमीका एक वचन ‘ पत्यौ ’ बनताहै, तौ क्या यह श्लोक अशुद्धहै? नहीं नहीं! अशुद्ध नहीं है किन्तु यह नञ् समासान्त “ अपति ” के सप्तमीका एकवचन “ अपतौ ” है सो पतिते शब्दके आगे अपतौ शब्द आया तब “ एङः पदान्तादति ” इस सूत्रसे पतितेके एकारको और अपतौके अकारको पूर्वरूप एकादेश होकर “ पतिते पतौ ” ऐसा बनगया, अब यहाँपर यह विचारना चाहिये कि अपति शब्दका क्या अर्थ है? संपादकजी महाशय! यहाँपर नञ् समासहै और नञ् समासके दोभेद होते हैं एक पर्युदास और दूसरा प्रसह्यक. पर्युदास उसको कहते हैं जो तद्भिन्न तत्सदृशका ग्रहण करनेवाला होय और प्रसह्यक उसको कहते हैं जो निषेधमात्रका करनेवाला होय सो यहाँपर पर्युदास समासहै इसलिये अपति शब्दका अर्थ पतिभिन्न पतिसदृश हुआ सो पतिभिन्न पति सदृश वही पुरुष होसक्ताहै कि जिसके साथ वाग्दान ( सगाई ) तो होगया होय लेकिन विवाह नहीं हुआ होय इसलिये इस श्लोकका यह अर्थ है कि कदाचित् वह पुरुष जिसके साथ वाग्दान होगयाहै और विवाह नहीं हुआ है कहींको भागजाय या मरजाय या संन्यासी होजाय या नपुंसक होजाय अथवा किसी पातकीविशेषसे जातिसे पतित करदिया गया होय तो इन पंच आपत अवस्थाओंमें स्त्रीका विवाह दूसरे पुरुषके साथ होना चाहिये अब विचारियेकि प्रथमतो सम्पादक महाशयके सन्तव्यहीका पता नहीं है कि जैन शास्त्रोंमेंसे किन २ को सत्य जिनेन्द्रोक्त स्वतः प्रमाण और किन २ को असत्य अल्पज्ञोक्त ( अल्प बुद्धियोंके बनाये हुए ) परतः प्रमाण मानते हैं? जबतक इसका निर्णय न होले तबतक किसी शास्त्रका प्रमाण देनाभी व्यर्थ है और सम्पादकजीका यहभी कथनहै कि पुरुष तो अनेक विवाह करसक्तेहैं तो स्त्रियां क्यों न करैं? इसका उत्तर यहहै कि जैनशास्त्रोंमें बहुतसे धर्म ऐसे लिखे हैं कि स्त्री और पुरुष सबके लिये बराबर कर्त्तव्यहैं, जैसे जप, तप, शम, दम, संयम इत्यादि. और बहुतसे ऐसे धर्म लिखे हैं कि पुरुषोंके लिये तो कर्त्तव्यहै और वही स्त्रियोंके लिये निषेधहै जैसे वैराग्य अवस्थामें पुरुषोंके लिये तो दिगंबर वेष ( नग्नपना ) और स्त्रियोंके अर्थात आर्जिकाओंके लिये एक श्वेत वस्त्रका धारण लिखाहै फिर देखिये कि ज्ञान प्राप्त होनेपर पुरुषतो मोक्षको जाते हैं परन्तु स्त्रियां नहीं जासक्तीं. इससे पुरुष और स्त्रियोंके सब कामोंकी समता करना बड़ी भूल है. न जाने संपादक जैनपत्रिकाकी कैसी उल्टी समझ होरही है और जैनधर्मके प्रतिकूल वहनामीका टोकरा अपने शिरपर रक्खे हैं.

अजी महाशयजी! यह संसार असारहै इसमें अपने २ कर्मानुसार कोई हँसताहै. कोई रोताहै. कोई जन्मसेही अन्धा बहिरा दुःखी पैदा होताहै और कोई जन्मसेही आरोग्य सुखी पैदा होताहै. प्रत्यक्ष देखनेमें आताहै कि कितनीही सधवा ( सुहागिनी ) स्त्रियाँ वेश्या हो जाती हैं अथवा व्यभिचार करती है और बहुतसी स्त्रियां ऐसी हैं कि बालपनसेही विधवा हो गई परन्तु आजन्म दूसरे पतिका ध्यानतक न किया; यदि उस विधवाको पति और पुत्रका सुख भाग्यमें बदा होता तो वह विधवाही क्यों होती? उसको तो पूर्वके दुष्कर्मोंका फल भोगनाहै इससे बुद्धिमानोंको चाहिये कि ऐसे दुष्कर्मोंसे बचकर वीतराग प्रतिपादित निर्मल धर्मका आचरण कर जीवनमरणादि रहितहो मोक्षके प्रतिगामी होनेकी चेष्टाकरें. ( शेष फिर )

**बाबू दौलतरामजैनी—**

**मिरजापुर.**

‘ ज्ञानसागर ’ छापखाना मुम्बई.

( जैनमित्र ( सितंबर सन १९०० ) का क्रोडपत्र )

# जैनपत्रिका अंक ३८ और ३९ का युक्तिपूर्वक खंडन.

( जुगल किशोर जैन सिरसावा निवासी लिखित )

प्यारे पाठको! कलही मेरेपास लाहोरसे अकस्मात् जैनपत्रिकाके दो अंक नम्बरी ३८ व ३९ आये उनको पढा तो चित्तको अत्यंत क्लेश उत्पन्न हुआ. अंक ३८ में उत्तर तथा जैनपत्रिका कीराय दाताकी बुद्धिपर विशेषतः शोक हुआ. पत्रिकामें इतने असभ्य, अनुचित और उन्मार्गी शब्द हैं कि जिनसे प्रत्येक व्यक्ति ( मनुष्य ) जिसको थोडीसी भी बुद्धि है भलीभांति उनकी बुद्धि और परिणतिका अनुमान करसक्ता है और कह सक्ता है कि आपने अभी जिन मतका आलम भी नहीं पढा और समझा है, यदि ऐसा होता तो कदापि बिना विचारे आंख मूंदकर शब्दोंको न लिखते और अपना असभ्यपना लोगोंपर प्रगट न करते, ऐसे संसारवर्द्धक और उन्नतिमें विघ्नकारक लेखोंको पढकर कौन परोपकारी है जो चुप बैठा रहे और संसारसमुद्रमें डूबते भाइयोंको हस्तावलंबन दे रक्षा न करे! अतः हमको अवश्य इसके निराकरण और सुधारके अर्थ लेखनी उठानी पडी।

अंक ३८ पृष्ठ ३ में जो 'जैनमित्र' का उत्तर लिखा है सो उसमें सिवाय भले आदमियोंको गालियां देने, अयोग्य वचन कहने, और अपनी मनमौजी प्रगट करनेके कोईभी उत्तर नहीं दीख पडता है; जो दृष्टान्त उसमें दिये हैं उनको उलट कर वे अपने ऊपरही लगासक्ते हैं वा उनका उत्तर यों होसक्ता है कि–यदि जोंक गायके थनपर लगी दूधको छोड रुधिरके पीनेहीमें वा अन्य पशु बुरी वस्तु खानेहीमें गुण समझें और दोष न समझें तो क्या सबको उनका अनुयायी होना चाहिये? नहीं कदापि नहीं; और यह लिखकर तो आप बडे प्रसन्न हुए होंगे कि "यह पत्र अंट संट एक कौडी.... ...रोक सक्ती है" सो अंट संटका सिद्ध करना तो बहुत बडी बातहै और शक्तिसे बाहिरही मालूम होताहै. परन्तु उनके दृष्टान्तका आशय तो उन्हींकर बाधितहै क्योंकि नई रोशनीवालोंके माने हुए पृथ्वीसे १३ लाख गुणित सूर्यको एक या दो अंगुलियां ढक सक्ती हैं, वा एक महान हस्तीको छोटासा अंकुश वशमें कर देताहै, अथवा एक छोटासा मच्छर आपके सर्व अंगमें पीडा वा आकुलता उपजा सक्ताहै, और एक अग्निका फुलिंगा ( चेंका ) बडे २ शहरोंको भस्म कर देताहै, और उनका यह लिखना कि "एक जैन मित्र क्या..... बराबर होगा और होना चाहिये" सो यहभी यथार्थ नहीं है क्योंकि उनही जैसे सर्व भाई संकुचित बुद्धि नहीं हैं, सबको अपने हेयादेयका विचारहै. शिष्टाचारको लोप ऐसा निंद्य और घृणितकार्य कर कोईभी अपनेको संसारमें नहीं भ्रमावेगा. और न स्मरण मात्रकर हृदयको सकंप करनेवाले नरकोंके दुःखोंको भोगना चाहेगा, और कुछभी होय यह तो बात हम बहुतही जोरसे कह सक्ते हैं कि एक क्या लाख जैन पत्रिका चली आओ "विधवा विवाह होना चाहिये" इसको कोई सिद्ध नहीं कर सक्ता; विना मंडन किये और दूसरोंकी युक्तिका खंडन किये पक्षपात कर अपने घरमें जो चाहे कोई मानले, बहुतसे

मनुष्य मांस और मदिराभी तो खाते हैं परन्तु परीक्षावान् तो कभी ग्रहण नहीं करेंगे। जैनमित्रके अंक ६ पृष्ठपर यह वाक्यहै "और निश्चयहै कि वहांकी बिरादरी उनको जातिबाहर करदेगी" जिसपर संपादक पत्रिकाने अतिकोलाहल मचायाहै और बार २ अपनी कानूनकी चक्कीके दुःखोंको तथा जेलखानेकी रोटियोंको स्मरण कियाहै, इससे मालूम होताहै कि न तो उन्होंने जैनमित्रके आशयको समझाहै और न ताजीरात हिन्द ( इंडियनपैनैलकोड ) की दफे ( सैक्शन ) ४९९ को साथ तशरीह ( एक्सप्लैनेशन ) और दसों मुस्तस्नियात् ( एक्सैप्शन्स ) के देखा तथा समझाहै, यदि ऐसा होता तो कदापि वे ऐसा न लिखते और स्वयं दशो जगह ऐसे शब्दों और वाक्योंका प्रयोग न करते, जिनसे वे स्वयंही उस चक्की और रोटियोंके भागी हुए जाते हैं; परन्तु "जैनमित्र" चूंकि जैन जातिका सच्चा मित्रहै इसकारण वह मित्रताही करताहै किसीको चक्की दिखाना वा रोटियां खिलाना नहीं चाहता, और वे क्या जैनमित्रका जैनमित्रपना निकाल सक्ते हैं, बहुतसे दुष्टोंने पहिले मुनियोंको कष्ट दिये सो साधुओंने परोपकार ही किया, अन्तमें दुष्टोंकोही लज्जित होना, दुःख उठाना, और शरण लेना पडा, इसीप्रकार जो कोई विरोधी होंगे, यद्यपि जैनमित्रका कुछ नहीं करसक्ते, परन्तु अन्तमें उनको पछताना पडैगा, और उनका वह वाक्य कोई प्रकार अनुचितभी नहीं दिखाई देता और न ऐसा प्रतीत होताहै क्योंकि यह बात सब जानते हैं कि वहपत्र किसी खास जाती ( निजी ) नहीं हैं किन्तु मुम्बई की दिगंबर जैनसभाका है, और यह सभा महासभा मथुराकी शाखासभा होनेसे वह पत्रभी कुलभारतवर्षकाहै, और यह बातभी सर्वमान्यहै कि जब अपनी सेनाका कोई हाथी बिगड जावे और अपनीही फौजका घमसान करने लग जाय तो उस हानिके रोकनेके लिये यही उपाय श्रेष्ठ होसक्ताहै कि या तो उसको अपनी सेनासे बाहर निकालदें वा योग्य बंधनोंसे बान्धैं, बस यही दशा जातिकी है, यदि जातिमें रहकर कोई पुरुष ऐसा कार्यकरै जो हानिकारक और धर्मके विरुद्धहो और उसी हालतमें उसके जातिमें रहनेसे अन्य मनुष्योंपर उसका बुरा असरपडै और उनकेभी धर्मच्युत और उद्धत होनेकी संभावना ( अहतमाल )हो, तो अपने अन्यभाइयोंके हितकेलिये इससे अच्छा और क्या उपाय हो सक्ताहै कि या तो उसको जातिसे पतित कियाजाय, अथवा उसको योग्य दंड दिया जाय, यदि स्वच्छन्द विचरने दिया जाय तो अधिक हानिकी संभावना स्वतः सिद्धहै, ऐसी दशामें यदि सभा जातिके हितकी अभिलाषासे ऐसे अप्रचलित निंद्य और घृणितकार्यके करनेवालोंको दण्ड देनेको कहै सो योग्यही है. देखो दण्डादिक देना कोई नवीन बात नहीं है शास्त्रोक्तहै और यह वाक्यभी उन्होंने स्वयंही कल्पना नहीं कियाहै किन्तु "दोनों जगहोंकी बिरादरी उनसे नाराजहै और उनका भाईभी उनसे जुदा होगयाहै" इत्यादि खबरोंसे निकाला है। और मेरटके लखपती ऐसे वे समझ नहीं हैं जो उनकी चालोंमें आजाय किन्तु महागंभीर स्वयं हेयोपादेयके विचारक और इस महानिंद्यकार्यसे होनेवाले दूषणोंके ज्ञाताहैं। वैसे तो बेटीवालेभी सुयोग्य ज्ञात हुएहैं परन्तु नहीं मालूम किस निमित्तजनित पक्षपातकर अभी उनकी बुद्धि आच्छादित है। अन्य मनुष्योंको झूंठी प्रेरणाकर जो सम्पादकने धमकी दी है सो उससे कोई भय नहीं करता क्योंकि "सांचको क्या आंच ?" और दूसरे महासभा वा मुंबई आदिक प्रांतिकसभाओंके प्रबंधकर्ताभी कोई सामान्य मनुष्य नहीं हैं लखपती और करोड पती हैं।

पृष्ठ ४ पर जो संपादकने उल्लू, बेसमझ, मूर्ख, बेइल्म गधे और बिल्ली इत्यादि शब्दोंका प्रयोग कियाहै सो जो मुन्सिफ उनके लेखको पढैगा तथा जैनमित्रका अंक ४ देखेगा तो वह अवश्य हिगरोतौहीन ( डैफैमेशन ) कीवहक ( हकमें ) जैनमित्र के सादिर करैगा । उनके इस लेखसे ज्ञात होताहै कि उन्होंने जैनमित्रके मजमूनहीको नहीं समझा, उनका कथन शिक्षाप्रणाली ( तरीक तालीम )के ऊपर था नाकि शिक्षाके; जिसको आप शिक्षाहीमें ले बडे; सचतो यों है कि किसीबातके समझने और खंडन करनेकी शक्तितो है नहीं, वृथाही कोलाहल मचाकर अमन ( जातिके आराम, सुख ) में विघ्नडालते हैं, और आप स्वयं हीन शक्तिवशात् अनभिज्ञ हो जीवादिक तत्वोंके ज्ञाता पंडितजनोंसे हसद और ईर्षाकर उनकी निंदा और अपनी प्रशंसा करतेहैं सोठीकही है जब बहुतसे मुनि शिथिलाचारी होगये और लोग उन्हे शिथिलाचारी कहनेलगेथे तब उन्होंने शिथिलाचार पोषक सूत्र रचेथे और उनकी सम्प्रदाय बढकर मत होगये और अबतक प्रचलितहैं, इसी प्रकार अब सज्जनोंसे लोग द्वेष बढातेहैं और हीनाचारका उपदेश फैलाते हैं, नहीं मालूम उनका अतरंग आशय क्या है ?

पृष्ठ ५ पर संपादकजीने लिखते समय कुछभी विचार न किया कि हम क्या लिख रहे हैं, और करतेही क्यों स्वयं सर्वज्ञ नहीं सर्वज्ञके ज्ञानकर अनुवासित नहीं; आप लिखते हैं " यानि दुलहनकी बाँह बरके हाथमें पकडा देतेथे इसका नाम विवाह था " इसपर पाठक विचार करसक्ते हैं कि—यदि केवल बाँह पकडनाही विवाह हो और अन्य कोई विधि उसके साथमें न हो और न कुछ उच्चारण किया जाय तो पैदा होनेके समयसे हजारों मनुष्य कन्याकी बाँह पकडते हैं और पकडाई जाती हैं और पूजाके समयोंमेंभी. सो सर्वही विवाह हो जाते ? परन्तु यह नहीं है, इससे इतनाही कहना विवाहके आशयको प्रगट नहीं करता किन्तु अन्य मंत्रादिक सहित विधानभी होता है, स्वयंवरमें जो केवल इतनाही नहीं होताथा कि स्वयं वर चुनलिया और साथ चलदी, किन्तु चुननेके पश्चात् पुनः विधिपूर्वक विवाह होता था, और यह वाक्य तो शायद सम्पादकजी भूलकर अपने प्रतिकूल लिखगये कि " जैनियोंमें उनका **यावज्जीवके** लिये संबंध रखनेके वास्ते पंच परमेष्ठीकी साखी कराई जाती थी " क्योंकि " यावज्जीव " का शब्द उस कालतकका बाचक है जबतक कि—दोनोंकी आयु समाप्त न होजावै, यदि पुरुषके मरनेपर स्त्री अन्यविवाह करै तो सम्बन्ध उनका यावज्जीव न रहा, वह दूसरे मनुष्यकी स्त्री कहलावेगी, यदि वह न करै तो वह उसकी स्त्री कहलायेगी और उसकी जायदाद ( प्रॉपर्टी ) की भोक्ताहोगी, और एक सामान्य मनुष्यकी भी साखी देनेसे भले आदमी उसका प्रतिपालन करते हैं, फिर पंचपरमेष्ठीकी साखीदे और अनेक मंत्रका विधानकर कौन शुबुद्धि है जो उसके निर्वाहमें त्रुटि करै और मन्त्रोंका प्रभाव न समझै, यद्यपि अग्निको जैनी देवता नहीं मानते हैं और उसकी पूजा करते हैं परन्तु आपको स्मरण होगा कि जब तीर्थंकरादिकका निर्वाण कल्याणक होताहै उससमय इन्द्रादिक उनके शरीरको दग्धकर अग्निकी पूजा तथा प्रदक्षिणा देते हैं. और भस्मको मस्तक पर चढाते हैं, बस उसी अग्निकी यह स्थापनाहै, विधिपूर्वक मंत्रादिकसे हवनादि कर वह-अग्नि पूज्य होजाती है जैसे प्रतिमाजी, सोई जिनसेनाचार्यने आदिपुराणमें वर्णन किया है और उस अग्निको तीन प्रकारसे कुण्डोंमें प्रगटकी है और पूजन भगवान्का पाणिग्रहणके बादही नहीं किन्तु मंगलके अर्थ पहिलेभी होताथा और होताहै । यद्यपि कन्यादान उन दानोंमेंसे नहीं हैं जो कि जिनमतमें माने हैं और न इसके करनेसे पुण्य होता है किन्तु पाप जरूर होताहै परन्तु व्यवहारमें देनेकी क्रियाकर इसको रूढ़ित कर लियाहै और जिसप्रकार

कि मुर्देके फूंकनेसे पाप होताहै और धर्म नहीं परन्तु व्यवहारमें उसको करना जरूरी है इसीप्रकार कन्यादानभी व्यवहार मान्य है। फेरोंके विषयमें सम्पादक पत्रिकाने वृथाही कोलाहल किया, क्योंकि सातवीं भाँवरसे संपादक जैनमित्रका ऐसा आशय ज्ञात होताहै कि उन्होंने विवाहसमयकी उस हालतके बोधनार्थ कि जिसके अनंतरही पतिका पूर्ण अधिकार स्त्रीपर होताजाहै, व्यवहार नयकर उपरोक्त शब्दका प्रयोग कियाहै जैसे किसी म्लेच्छ को म्लेच्छभाषाहीमें समझाइये तो समझै अन्यथा नहीं, ऐसे समझानेके वास्ते बालगोपाल प्रसिद्ध शब्दका प्रयोग कियाहै, एडीटर पत्रिकाको पदार्थका स्वरूप निर्णय करनेके लिये निश्चय व्यवहारका स्वरूप जरूर सीखना चाहिये. और कानूनमें सिवाय खास शर्तोंके कोई लाजमी नियम नहीं है जिससे वह जायदाद उस मनुष्यके मरनेपर जिसको दीगईथी देनेवाले कीही विरासतमें आजाय, यदि वे ऐसा सर्वथा मानेंगे तो वह यह नहीं कहसकेंगे कि मनुष्यके मरनेपर उसकी जायदादका मालिक उसका पुत्र होताहै जो कि उन्होंने अगली पंक्तियोंमें लिखाहै क्योंकि जिस पितादिकसे उसको मिली उसीको मिलनी चाहिये। और सुसरका संतान उत्पन्न करना इत्यादि जो शब्द लिखे हैं सो बिलकुल वे विचारे और अकलको रुखसत करके लिखे हैं क्योंकि उनको प्रत्येक कुटुंबीके दर्जे और अधिकारका तमीज नहीं और न विवाह समयके वचनोंके आशयको समझाहै।

अब पत्रिकाकी एक सख्त भ्रांति और गलतीका संशोधन किया जाता है कि—जिसका आश्रय ले वह व्यभिचारको पोपती है और वह देवांगनादि संबंधी कथन है, इससे ज्ञान होता है संपादकने कभी कर्मभूमि, भोगभूमि, और स्वर्गोंका स्वरूप नहीं समझा है इसीसे ऐसा बेसमझे लिखमारा, सच तो यों है कि—पक्षपातकर जिसकी आखें बंद होजाती हैं उसको कुछ नहीं सूझता। अब समझना चाहिये कि शील नाम स्वभावकाहै, और निश्चय नयकर सकल विभावरूप परिमाणही कुशीलहै, परन्तु व्यवहारकर अविवेकजनित मैथुन कर्मकानाम कुशीलहै, और याद रखना चाहिये कि प्राणियोंकी प्रवृत्ति अनेक प्रकारकी होतीहै, कहीं भवजनित, कहीं विवेकजनित, कहीं अविवेकजनित, और कहीं जाति स्वभाव कर नियमित; इत्यादि, सो इनका सविस्तर कथन बहुतहै तथापि सामान्य तौर पर यहाँ यह कहना काफी है कि देवों वा नारकियोंके स्वतः अवधिज्ञानका होना, विक्रियाका करना, इत्यादिक भवजनित प्रवृत्ति है. देव लाख चाहते हैं कि हम तप संयम करें परन्तु नहीं करसक्ते यहही एक भवजनित प्रवृत्तिहै, इसीतरह मैथुन प्रकारभी देवोंके भव जनित हैं और उसके अनेक भेदहैं, कायसे मैथुन केवल प्रथम दोही स्वर्गोंमें हैं, तिसपरभी गर्भाधानादि प्रवृत्ति नहीं, उनके शरीरमें निगोद नहीं: अतः अविवेकजनित न होने आदि अनेक कारणोंसे देवांगना कुशीली नहीं होसक्ती है। बहुरि भोगभूमियोंके युगपत् स्त्रीपुरुषका उपजना, युगपतही छींक तथा जंभाईपूर्वक मरणका होना, शरीरका कपूरवत उडजाना, और असि मसि कृषादि क्लेशकर्मरहित कल्पवृक्षजनित भोगनका भोगना, इत्यादि प्रवृत्ति जातिस्वभाव नियमित है, वेभी तपश्चरणादि नहीं करसक्ते; इनकेभी देवनारकी कीनांई मोक्षके साधनका अभाव है, इसीप्रकार मैथुन प्रकारभी भोगभूमियोंके जातिस्वभाव नियमित है, यदि संपादकजी ज्ञाननेत्रको मूँद भोगभूमि तथा कर्मभूमिकी प्रवृत्ति विषै भेद नहीं समझेंगे तो अवश्य है कि—बहन और भाईका आपसमें विवाहका हुकुम जारी करेंगे और अपने मतसे भ्रष्ट हुए उन पर्यायनिसेभी मोक्षहोना मानेंगे, अरे भाई! आप कर्मभूमिका अन्यसे क्या मिलान करते है यह तो वह वस्तु है जिसकी इच्छा देवभी करते हैं, बहुरि पशुओंमें, तथा माता, बहन, पुत्री

और स्व परदाराका भेदरहित मनुष्योंके विषै मैथुन कर्म अविवेकजनित है और स्वपरदारा भेद विचारपूर्वक निज स्त्रीमात्रसे योग्यकाल, योग्यवय ( अवस्था ) और योग्य क्षेत्र विषै मैथुनकरना सो विवेकजनित है। अतः विधवा विवाहका करना एक अविवेकजनित प्रवृत्ति है, और कदापि विवेकजनित नहीं होसक्ती है; देखो जो विवेकवंती स्त्रियां हैं वे पुनर्विवाह तो दूरही रहो स्वयं अपना विवाह करनेकोभी एक अविवेकजनित प्रवृत्ति समझती हैं, जिनकी सैंकडों कथा भाइयोंने शास्त्रोंसे सुनीहोंगी। आदिनाथ स्वामीकी ब्राह्मी और सुंदरी दोनों पुत्रियोंने स्वयं विवाहकरनेको अनुचित समझ नहिं किया किन्तु जिनेन्द्री दीक्षा धारणकी श्रीपालकी स्त्री मैनासुंदरीने जो उत्तर अपने पिताको इस प्रश्नका दिया था कि "तुम किसके साथ अपना विवाह चाहती हो" वह किसीसेभी गुप्त न होगा, होतो श्रीपाल चरित्र देखलेवें। यदि यह कार्य विवेकजनित होता तो कदापि श्रीराजमती (राजुल) जिसका कि—पाणिग्रहणभी नहीं हुआथा, नेमनाथके विरक्त होने और विवाह न करनेपर दीक्षा धारण न करती, और "मनभारियो मांग हमारी, मेरे शीलको लागै गारी" इत्यादि आशय लिये हुए शब्द न कहती, जिनको संपादकजीनेभी बारहमासे आदिमें स्वीकार कियाहै, इसीप्रकार सैंकडों दृष्टान्त मौजूदहैं जिनमें विवेकियोंने विवाह क्या? वाग्दान ( सगाई )के पश्चात्भी अन्यसे विवाह करनेको व्यभिचार और अविवेकजनित कार्य समझा, देखो पाण्डवोंके लाखामहलमें जलनेकी खबर सुनकर उन कन्याओंने जिनके पिताओंने उनसेही यह कहाथा कि—हम तुह्मारा विवाह पांडवोंसे करेंगे, अन्यसे विवाह करना पिताके कहनेपरभी नहीं चाहा, और दीक्षा धारणपर तत्पर होगई, और स्त्रियांही नहीं किन्तु पुरुषभी ऐसे व्यभिचारी परिणामोंके नथे जो विधवा विवाहको चाहते, किंतु उसकी विरुद्धतामें हदको पहुंचगये थे, जिसका दृष्टांत भाइयोंको हनुमानके पिता पवनंजयकी कथासे ज्ञान हुआ होगा. जिन्होंने अपनी स्त्री अंजनाको विवाह होतेही २२ वर्षतक इस बातपर त्यागे रक्खी कि जब विवाहके निकट दिनोंमें उसकी सखी मिश्रकेशीने पवनंजयकी अपेक्षा दूसरे राजाकी प्रशंसाकी तो अंजनाने पूर्ववत् ( जैसा कि दूसरी सखीद्वारा पवनंजयकी प्रशंसापर किया था ) लज्जाकर नीचा मुख करलिया और कुछ उत्तर नहिं दिया, जिसका आशय पवनंजय द्वारा यह निकाला गया कि इसके शीलमें अंतरहै जो हमारी बुराई कानों सुनी और चुप रही। शोक कि इतनेपर भी नहीं मालूम संपादक पत्रिकाको क्या खब्त सूझा और बाबलगत उठी जो नसेमें यह लिखगये कि पहिले यहांभी विधवा विवाह होताथा, जबसे जैनियोंका राज्य गया और हिन्दुओंका हुआ तबसे जाता रहा। अरे शिथलाचार पोषको वृथा क्यों जिन धर्म और जातिकोभी कलंक लगाते और अविद्यमान दूषण लगाकर नीच गतिका कर्म बांधते हो, ऐसे पुरुषोंके होनेसे तो यह जाति शून्यही भली है क्योंकि नीतिमेंभी ऐसा आशय प्रगटहै कि "वरं शून्याशाला नच खलुवरो दुष्ट वृषभः, वरं वेश्यापत्नी नपुनरविनीता कुलवधूः। वरं वासोरण्ये न पुनरविवेकाधिप पुरे, वरं प्राणत्यागो न पुनरधमानामुपगमः॥" ऐसे मिथ्याभाषणको पढकर कौन जैनी है कि जिसपर इन मृषानंदियोंका आशय प्रगट न हो जावै, अवश्यही, और निश्चयहै कि उनके उन्मत्तवत् सत्यपरभी श्रद्धान न रहै। नहीं मालूम इनका विवेक कहाँ गया जो "लाल वस्त्रादि" अनेक मनोकल्पित युक्तियोंसे व्यभिचारको पोषते हैं, शायदहै कि इन्होंने पूर्वोक्त शियलाचारी मुनियोंका अनुकरण ग्रहण किया हो क्योंकि उन्होंनेभी मांसादिक अभक्ष्यको रोगादिक विषै भक्ष्य स्थापन करनेके लिये वर्द्धमानस्वामी आदिपर दोषारोपणकर युक्ति कीथी; परन्तु हमको भयहै कि कभी विधवाभिलाषियोंको किसी सुशिक्षित और सुशीला विधवा

द्वारा कौए और कुत्तेकी पदवीको प्राप्त हो लज्जित न होना पडे, जैसे कि एक सुशील स्त्रीने एक कामातुर राजकुमारको यह दोहा कह लज्जित कियाथा.

"दोहा—मैं पियकी जूठन भई, ग्रहण जोग नहिं आन ।
जो वह मोकूं चहतहैं, कै कौआ कै स्वान ॥"

जब हम जगत्में ऐसी जातियोंकी ओर दृष्टि करतेहैं कि जिनके मतमें इस विधवाविवाहको कामातुरोंने जायजभी करदियाहै तो हमको प्रमाण और अनुभव होताहै कि यह कार्य बुरा और निंदनीयहै क्योंकि उनमें जितने उत्तमवंश ( आली खान्दान ) धारीहैं चाहै उनके मतमें वह कार्य जायजभी कर दियागयाहो वे उसको महान् हीनाचार निंदनीय और अपने पदके विरुद्ध समझतेहैं, यह सबको प्रगट है देखो ! कहीं २ नीचजातिमें विधवाको दूसरेके घरमें बिठालदेते है परन्तु उसको विवाह नही कहते किन्तु धरेजा कहतेहैं क्योंकि विवाहतो स्त्रीका एकहीवार होताहै, जब वह दूसरेके घर बैठालते हैं तब उसको दिनमें नहिं लेजाते किन्तु रातमें लेजाते हैं और फिरभी जो सदर रास्ता होताहै उस रास्तेसें नहीं ले जाते औरही रास्तेद्वारा लेजाते हैं और वह स्त्री लज्जाके मारै बहुत दिनोंतक औरोंको मुहभी नही दिखाती, यदि यह कार्य श्रेष्ठ और उत्तम होताती क्यों सदर रास्ता छोडकर रातमें दूसरी राहसे लेजाते ? इसकार्यको नीचजातिभी नीच समझती है तो उच्चजाति क्या उच्चसमझैगी ? कदापि नहीं. अतः इस दृष्टान्तादिकर विशेष विवरण वृथाहै । विवाह समयकी विधि और मंत्रोंके आशयों तथा प्रभावको समझना चाहिये जिसके कारण पितादिक तो क्या स्वयं स्त्रीको अपना वा पुरुषकोभी स्त्रीके पुनर्विवाह करनेका अधिकार नही रहताहै,और जो मंत्रके स्वरूप और उसकी शक्तिको नहीं समझते हैं वे पृथ्वीके सर्वही मतोंसे बहिर्मुखहै । और पुरुषके पुनर्विवाहसे यह जरूरी नही आसक्ता कि स्त्रीकाभी पुनर्विवाहहो क्योंकि दोनोंके पदस्थ ( दरजे ) में असमानता सर्व जन मान्यहै और क्यों नहो कर्मने स्वतः असमानता रची है, यथा स्त्री गर्भ और स्तनके विषै दुग्ध धारण करती है, पुरुष नहीं; स्त्रीकै वज्र वृषभ नाराच संहनन नहीं, और उसको केवल ज्ञान तथा मुक्तिकी प्राप्ति नहीं हो सक्ती, विपरीत इसके पुरुषको उक्त संहनन तथा केवल ज्ञानादि मुक्तिकी प्राप्ति होती है, दूसरे पुरुषकै पापके नाशनेकी शक्ति अधिकहै, विपरीत इसके स्त्रीमें कम है, और तिसपरभी उसकै मासिकादि धर्मद्वारा सदैव हिंसाकी प्रवृत्ति रहती है; यदि इतनपरभी कोई समानतारूपी मदिराका पान करैगा तो अवश्यहै कि उन्मत्त हो 'एक स्त्रीकै एक कालकेविषै अनेक पति' होनेका हुक्म सादर करैगा और फिर वेश्या और भार्यामें भेद नहीं कर सकैगा तथा अन्य बहुत खराबियां होंगी. ऐसे अज्ञानियोंको भ्रमकी चादर उतार "पति पत्नी" आदि शब्दोंका अर्थ किसीसे समझना चाहिये । और पाठकोंको मालूम रहै कि पहिले कोई स्त्रियोंके सती होनेका रिवाज नहींथा किन्तु अर्जिका और श्राविका होतीथीं, और यदि कोई होतीभीथी तो बहुत कम जैसे कि अबभी हो जाती है, परन्तु जबरन करना तो थाही नहीं और यह जो कुछभी इसकी अधिकता हुईथी सो मुसल्मानादिकोंके राज्यके समयसे हुईथी, और इसीसमयमें यदि कहीं जबरनभी यह काम होताथा तो प्रायः क्षत्रियोंमें जिनको कि अपने वंशकी मान्यताका अधिक खयाल होताथा और जिनकी लीलाही निराली होतीथी और जिसको भाई इतिहासोंसे अनुभव कर सक्ते हैं, और यह हम जोरसे कह सक्ते हैं कि यदि औसत निकाला जाय तो यह निश्चयहै कि जितना सदाचार इस जैन जातिमें है

उतना और किसीमें नहीं है, और यह इसका एक मोटा सबूतहै कि जैनी शाजनादिर ( बहुत कम ) जेलकी हवा खाते हैं। विपरीत इसके अन्यजातियोंके मनुष्योंसे जेलखाने भरे रहते हैं और जहां कहीं छिपे छिपाये तीव्र चारित्र मोहके उदयकर विवेक शून्योंमें कुशीलादि असदाचारहै भी तो इससे यह आवश्यकीय नहीं हो सकता कि जिस बुरे कामको कोई अज्ञानताकर किसीकारण विशेषसे छिपे छिपाये डरता हुआ करै और उसमें पापभी समझे तो उसको जायज और खुल्लमखुल्ला करदिया जाय और डर दूरकर अधिक पापकी प्रवृत्तिको अवसर दिया जाय, क्योंकि यह स्वतः सिद्धहै कि जिस कामको कोई बुरा जानता हुआ छिपे छिपाये और डरता हुआ करताहै तो उसको बहुत कम अवसर उस कामके करनेका उसकी अपेक्षा मिलताहै जो कि उसमें दोष नहीं समझता और खुल्लमखुल्ला करताहै और श्रद्धान ठीक होनेसे प्रथमकी निस्वत आशाहै कि वह एकदिन सर्वथा उस कामको छोडदे, विपरीत इसके दूसरेकी निस्वत कष्ट साध्य व असाध्यहै; इससे यह सिद्धहै और पाठकगण विचार कर सक्ते हैं कि विधवाविवाहमें बहुत हानियें और पापहैं, सज्जनोंको तो इसके नामसेही ग्लानि आती है।

जिनमतके करणानुयोग अर्थात् भूगोलपर तो संपादकजीका दिमाग बहुतही चक्करमें आया और बहुत घबराये, सो युक्तिही है जितना पात्रहोताहै उतनीही वस्तु उसमें समाती है, यदि एक छोटीसी कुईका मेंडक मानसरोवरका अनुमान करने लगै सो कबहो सक्ताहै, सिवाय इसके कि वह उछल कूदकर स्वयं प्राणान्त होजावै; जब संपादकजीकी बुद्धि अत्यन्त संकोचको प्राप्त होगई और कुछभी बश न चलातो उन्मत्तकीनांई आचार्यों और ऋषिमुनियोंको गालियां और कुबचन कहने तथा उनमें दोषान्वेषण ( ऐबजोई ) करने लगे और यही स्वभाव खलजनका नीतिमें कहाहै सो किसीकोभी अप्रगट नहीं है, और वे बिचारे क्या यदि करोड मनुष्यभी उन जैसे ख्यालके एकत्र हों तोभी उनसाधुओंमें दोषारोपण वा उनके मान्यका खंडन नहीं करसक्ते।

अरे भाई! यदि अंधेको दीपक नहीं दीखै तो दीपकका अभाव नहीं हो जायगा, यदि उनकी नियमित ( लिमिटेड ) तुच्छ बुद्धि पदार्थोंको जानने न दे तो पदार्थोंका लोप नहीं होजायगा, मालूम होताहै कि संपादकजीने जिनमतके मुख्योपचार कथन, द्रव्यार्थिक, पर्यायार्थिक तथा नैगमादिनय तथा सप्तभंगी वाणी और प्रमाण तथा निक्षेपादिकके कथनको छुआतक नहीं और विना इनके समझे जिनमतका रहस्य जानना कष्टसाध्यही नहीं किन्तु असाध्यहै, यदि ऐसा होता तो संपादक पत्रिकाका भ्रम स्वयंही निकलजाता और उनको ऐसा लिखकर अपनी जातिमें लज्जित होना नहीं पडता। अंगके धारी और पाठीमें ज्ञान संबंधी कोई भेद नहीं हैं केवल निसर्गज और अधिगमजका भेदहै, अंतरंग कारण दोनोंके समानहै, बाह्यकारणमें स्वतः परतःका भेदहै, और कुछभीहो यह बात युक्तिशास्त्रसे सिद्धहै और जोरके साथ कही जा सक्ती है कि उन आचार्योंकी समान ज्ञानकाधारी आपके भूमंडलपर कोईभी नहीं है। विवाहपद्धतिके रचनेसेही यदि आचार्योंको दूषण लगैतो कदापि प्रथमानुयोगकी प्रवृत्ति नहीं होसक्ती, और फिर उनके जिनेन्द्र देवभी जिनकी दिव्य ध्वनिमें सर्व बातें खिरती हैं दूषणसे अलिप्त नहीं करसके, अतः ऐसे तार्किकोंको नय विभाग अवश्य समझना चाहिये और आशाहै कि जब वे इसको समझ जावेंगे तो स्वयंही बरादिककी योग्य अवस्था तथा सीतादिक संबंधी प्रश्नोंके तो करनेमें समर्थ होजायेंगे। आचार्योंको कोई जरूरत नथी कि प्रयो-

जनभूत बातोंको छोडकर अप्रयोजनभूत जो निकटवर्ती ग्रामादिक वा भावी राजादिकोंका हाल नाम तथा नाना प्रकारके कारखानेंके प्रचलित होनेको प्रगटकरते, अथवा जहाँतक प्रयोजन समझा भावी बातोंको प्रगटभी कियाहै जो सबके प्रत्यक्षहैं, उनको कोई एकही काम न था किन्तु सदैव तपध्यानके विषैं लीन रहतेथे; एक धनवान किसी दूसरेको अपना धन न दिखानेसे वा उसके न देखनेसे निर्धन नहीं होसक्ता, इस कारण विना विचारे और विना उनके कार्योंके देखे यह कहना कि उनको ज्ञान नथा, वा कमथा, एक मूढता नहीं तो क्या होसक्तीहै।स्वर्गोंमें कोई जरूरत नहीं कि दर्वाजा खोला वा बंद किया जाय,यह वहां होताहै वहां कर्मभूमि होती है वा जहां चोरचकार वा अन्य किसी प्रकारका भय होताहै,स्वर्गोंमें यह बात नहीं,वहां चोरी तथा दारादिक हरण नहीं है शास्वत रचना है,कभी न्यूनाधिक नहीं हो सक्ती जो जिसके लिये नियमित है उससे हीनाधिक नहीं होसक्ता; यदि कोई स्वयं बनावे तब उसके अच्छे बुरे वा योग्यायोग्यादि संबंधी प्रश्न उठ सक्ते हैं, शाश्वत रचना विषै ऐसे प्रश्न करना वृथाहै, और शाश्वत रचनाभी जहां होती है वहांके लिये योग्यही होती है अ-योग्य नहीं जब देवोंका वैक्रियक शरीर है तो कदापि छोटे मकानादिक योग्य न होते, और उनकी शरीरकी उंचाईका जो कथन है सोभी आपेक्षिक है अन्यथा वैक्रियक शरीरका को-ई एक परिमाण नहीं होसक्ता। हमको भ्रमहै कि– हम संपादकजीकी किसबातको सच समझें, जब कि वे कईवार मोक्षमार्गप्रकाश तथा रत्नकरंड श्रावकाचारादिककी प्रशंसा स्वयं करचुके है, और अब उनके अंतर्गत करणानुयोगका खंडन करते हैं। मानलो कि यद्यपि ह-मको अपनी स्थूल बुद्धिवशात् सूक्ष्म, अंतरित और दूरवर्ती पदार्थोंका पूर्णनिर्णय न होसकै, तथापि हम क्यों वर्तमान भूगोलसंबंधी कथनको इतनाही मानलें जब कि कथन कर्ता स्वयं लिखते हैं कि (आर्टिकादि) सागरोंका हाल हमको मालूम नहीं और जबकि चौतरफा समुद्रोंके पारको कोई प्राप्त नहीं भया, अतः ऐसा जानकरभी मानना केवल अज्ञानका महात्म्य है और आचार्योंके कोई क्या परदे खोलसक्ता है, उनहीके परदे खुलजाते है कि वे कौन हैं और उन-का क्या मतहै ? चूंकि ग्रन्थ आचार्योंके बनाये हुये हैं और उनको वे महात्मा अज्ञानी कहचुके हैं, तथा प्रायः कोई ग्रन्थ जिनमतका ऐसा नहीं है जिसमें कुछ न कुछ अंश करणानुयोगका न हो सो इसके विपक्षमें वे मनघडंत खंडन करही रहे हैं, अतः उनके किसी जैन ग्रन्थकी प्र-माणता नहीं, और जिसके जिनमतके ग्रन्थकी प्रमाणता न हो बल्कि उसका जो उलटा बाध-कहो उसको जो कहना चाहिये सो किसीसेभी गुप्त नहीं तथा उन्होंने स्वयंही पृष्ठ ८ पर " ध-न्यहै ईसाई मजहबको " ऐसा कहनेसे तथा अन्य स्थानोंपर " या खुदा तेरी कुदरत " इत्यादि आशय लिये शब्दोंका प्रयोग करनेसे अपने अंतरंग परिणामोंको प्रगट कियाहै, शास्त्रोंको छ-पाने बेचने केवल खरीदनेकी प्रेरणाके वास्ते उनकी प्रशंसा करते रहना और वैसे उनके अंतर्गत लेखोंका खंडन करना, इससे छपानेमें धर्माधर्म विचारका निर्णय पाठकगण स्वयं करसक्ते हैं; यदि कोई महाराजा अपने रत्नोंके भंडारको स्वयं सबको दिखाता न फिरै ? न कोई फिरा कर-ताहै तो इससे यह नतीजा निकल सक्ताहै कि उसके पास रत्न नहीं हैं वा झूंठ हैं, इसीप्र-कार यदि जैनी अपने ग्रन्थोंको न छपावें तो यह नतीजा नहिं निकलसक्ता कि उनमें झूंठ बातें हैं, जैनी ग्रन्थोंको छिपाते नहीं जो कोई रोचकहो उनको देख सक्ताहै। हमको भयहै कि कभी थोडे कालमें ऐसी नई रोशनीवालों द्वारा यह हुकुम सादिर न किया जाय कि प्रतिमा-ओंका सांचेमें ढलकर गली बाजारोंमें बिकना, प्रत्येक जैनीका खरीदकर अपने पास रखना और ब्राह्मणादिकी तरह गठरीमें बांध अन्यस्थानको ले जाना इत्यादिमें कोई पाप नहीं है क्यों-

कि जो हेतु छापेके हैं वही इसके होसक्ते हैं, दर्शन करना अवश्यकताओंमेंसे है, विनयाविनयको उन्होंने उठाकर धरही दियाहै। भाइयो! ऐसे दीर्घ संसारियोंसे बचना चाहिये, इनको इसलोक तथा परलोकका भय नहीं है। नहीं मालूम जब कि ये आचार्योंके वचनोंको प्रमाण कहते हैं तो यह कैसे कहसक्ते हैं कि " केवली भगवानके खाश यह लफ्जहैं कि जैसा जमाना देखो वैसा काम करो " क्या केवली भगवान उनसे स्वयं कहने आयेथे, बससिर्फ यह एक वहकानेके लिये केवलीकी ओटहै जिसपरभी उनके लेखोंसे सबको विदितहै कि वेजमाने ( काल ) की परीक्षा करनी नहीं जानते। यद्यपि हमारी जैन जातिमें विद्याकी कमी है तथापि हमको पूर्ण विश्वासहै कि उनका ज्ञान इतना नहीं घटाहै कि ऐसे मृषा नंदियोंके बहकायेमें आजायं, बहुतसे तो ऐसे पंडित शेषहैं जो बडे २ अन्यमती वादियोंका मुंह फेर सक्ते हैं, विधवाओंका जो कुछ दुःख तथा रांड होना आदिक उन्होंने लिखाहै सो सब ठीकहै; परन्तु अफसोस कि संपादकजीने नीचेही दृष्टिको ऊंचे नहीं की, उन्नतिको छोड अवनतिहीकी ओर झुके, दुःख मेंटनेका उपाय न बताया परन्तु उलटा नर्कोंके दुःखोंके सन्मुख करनेका उपदेश दिया, हमतो जब संपादककी परोपकारता, धर्मज्ञता, दूरदर्शिता और जातिहितैषिता समझते जब स्त्रियोंका पुनर्विवाह तो दूरही रहो पुरुषोंकोभी पुनर्विवाह न कराने की प्रेरणा करते और शिक्षा देते, कि चूंकि मुनि धर्म तथा गुरु परंपरायके लोप होनेसे हमारी जाति महान् हीनदशाको प्राप्त होगई है, और होती जाती है अतः उन भाइयोंको कि जिनकी विवाहित स्त्री मरजायं, एक अवसर मिलताहै कि वे विरक्त हो गृहस्थारंभको त्याग मुनि वा क्षुल्लकादि धर्मको धारण करैं, और अपना तथा अन्यजीवोंका कल्याणकर जिनमतका उद्योत करैं, ऐसे उपदेशसे मुनि वा अर्जिका होनेपर किसी स्त्रीकोभी कोई दुःख न रहता किन्तु दोनों लोकमें परम कल्याण होता और यही समीचीन रीतिहै, जो कुछभी विधवा दुःख मानती हैं वह सब मानना उनका अज्ञान जनितहै, ज्ञानी चूंकि वस्तुका स्वरूप जानताहै इससे उसको दुख नही हुआकरता, ऐसे उपदेशसे जो यश और पुण्यका संचय संपादकजीको होता व अकथनीयहै।

अब आशा है कि यदि सम्पादकजीका हृदय शुद्ध पक्षपात शून्य तथा निर्णयरूप जिनकी बुद्धि है और धर्मके उद्योतको चाहते हैं तो अवश्य इसको पढ़कर अपना भ्रम दूर करेंगे और अपनी पत्रिकामें उस लेखको मिथ्या तथा भूल करार देकर मुनि और अर्जिका तथा श्रावक और श्राविका धर्मकी प्रवृत्तिका उपदेश करेंगे, जितना जोर ऐसे अनर्थ कार्यपर दिया उससे सहस्रों गुणा उसपर जोर देकर इसकी प्रवृत्तिकी और प्रेरणा करेंगे, और इससे न घबरावें कि हमारी बातमें फिर उसके लिखनेमें फर्क आता है क्योंकि जैनियोंके पक्षपात नही हुआ करता, सम्यक्तता उनका मुख्य प्रयोजन होता है, फिर देखें कि कितनी संपादकजीकी कीर्त्ति फैलती है और इसमें क्या बड़प्पन है, शिथलाचारका उपदेश तो कोई दे दे, दातो कोई दे किन्तु चिनताही मुशकिल है। अब यद्यपि मैं इसपर बहुत कुछ लिखना चाहताहूं और प्रत्येक शब्दका बहुत कुछ खंडन कर सक्ताहूं परन्तु लेखके बढ़नेके भयसे तथा ज्ञानवानोंके लिये इतनाही काफी समझनेसे इसको समाप्त करताहूं और भाइयोंसे प्रार्थना करताहूं कि उनको अपने शास्त्रानुसार प्रवर्त्तना चाहिये और कदापि ऐसे दीर्घ संसारियोंके वहकायेमें नहीं आना चाहिये. इत्यलम्

**सर्व भाइयोंकाहितैषी.**

**जुगुल किशोर जैन**

**सिरसावा ( जि० सहारनपुर ).**